श्रीसाकेतधाम प्राप्तिरूप मोक्षात्मक परम फल प्रदाता है। आचार्य श्रीउदयन ने कहा है-

**'स्वर्गापवर्गयोर्मार्गमामनन्तिमनीषिण: ।**
**यदुपास्तिमसावत्र परमात्मा निरूप्यते ॥'** इति ।

एतादृश सर्वव्यापक सर्वजगत् का कारण भगवान् का उपासन भगवन्नाम वाचक मन्त्र जप द्वारा सम्पन्न होता है। पतञ्जलि मुनि ने कहा है कि-**'तस्य वाचक: प्रणव:'** ईश्वर का वाचक प्रणवादिक मन्त्र हैं। क्योंकि आगे पुन: कहा है-**'तन्मन्त्र जपस्तदर्थपरिभावनम्'** ईश्वर का वाचक जो मन्त्र है उस मन्त्र का जप करना चाहिए तथा मन्त्र का जो अर्थ विषय है उसका अनुचिन्तन करना चाहिए। अर्थात् प्रत्यक्ष समानाकार तैलधारावदविच्छिन्न प्रत्यय प्रवाहरूप ध्यान करना चाहिए। अत: प्रकृत में सर्वकारण सर्वशेषितया अभिमत भगवान् श्रीरामजी के मन्त्र का जप करने के पूर्व उस मन्त्र का यथावत् स्वरूप का परिचय आवश्यक है। यह जान करके आचार्यश्री ने प्रथमत: स्वरूप गुणादि द्वारा जाप्य भगवान् के मन्त्र का स्वरूप को बतलाया।

अर्थात् जगदाचार्यजी ने पूर्व श्लोक में जिस मन्त्र के जप करने से जीव को मोक्षान्त फल प्राप्त होता है कहे उस तारक नामक मन्त्र का स्वरूप, श्रीरामद्वयाख्य **'श्रीमद्रामचन्द्रचरणौ शरणं प्रपद्ये श्रीमते रामचन्द्राय नम:'** ऐसा बतलाया है।

इसके बाद इस जपनीय तारक मन्त्र का वैभव व्यापकत्वादिकों का दिग्दर्शन कराने के लिए उपक्रम करते हैं, **'मन्त्राणां व्यापकानामित्यादि ।'**

समस्त साङ्गोपाङ्ग वेदादिकशास्त्रों में प्रतिपादित कर्मों में तथा उपासनाओं में मन्त्र हैं अर्थात् देवान्तरों के जितने मन्त्र शास्त्रों में प्रतिपादित हैं उनमें चराचर का अभिन्न निमित्तोपादान कारण भगवान् श्रीरामजी का जो मन्त्र है वह श्रेष्ठ है। इसमें भी श्रीनृसिंहवराहादि अवतारों का जो मन्त्र हैं वे अव्यापक मन्त्र हैं। अर्थात् एक देवमात्र के प्रति चरितार्थ होनेवाले मन्त्र अव्यापक मन्त्र कहलाते हैं तो मन्त्रान्तर मन्त्रापेक्षया अव्यापक मन्त्र श्रेष्ठ कहा गया है। उन अव्यापक वैष्णव मन्त्र के अपेक्षा से यह व्यापक मन्त्र अतिश्रेष्ठ है। इन अव्यापक तथा व्यापक सर्वमन्त्रों का भी व्यापक मन्त्र श्रीराममन्त्र श्रेष्ठ है। यह सर्वव्यापक श्रीराममन्त्र श्रुति स्मृति तथा मुनियों से सम्मत है। तथा शिष्टों में अग्रसर जो अगस्ति पराशर वगैरह हैं उनसे परिगृहीत है। अर्थात् इन मुनियों ने इसका यथावत् अनुष्ठान किया है तथा अद्यावधि व्यापका



व्यापक सर्वमन्त्र श्रेष्ठ इस श्रीराममन्त्र का अनुष्ठान करते हैं। तथा नित्य जो अनन्त ज्ञानादि गुण तथा, 'स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च' इत्यादि श्रुति समर्थित हेय प्रत्यनीक ज्ञानशक्ति प्रभृतिक कल्याण गुण समुदाय हैं उन नित्य गुण समुदायों का यह तारक मन्त्र आश्रय है अर्थात् प्रापक है। अर्थात्-'राम' के अन्दर दो पद हैं एक तो **'रा'** दूसरा **'आम'** इसमें र पद नित्य ज्ञानानन्द बले वीर्य शक्ति वगैरह का बोधक है और आम शब्द प्राप्त्यर्थक अम् धातु से निष्पन्न है वहाँ **अम्यन्ते प्राप्यन्ते ज्ञानादि पदवाच्या गुणा येन स राम:** इस करण व्युत्पत्ति से र पद वाच्य ज्ञानादि नित्यगुण समुदाय का प्रापक रामपद समुदायात्मक मन्त्र है ऐसा अर्थ होता है। इसलिए राममन्त्र जो शब्दात्मक है वह भी प्रापक सिद्ध होता है। यद्यपि प्रापकत्व धर्म चेतन का है अचेतन में प्रापकता नहीं है। राम यह नाम शब्दात्मक होने से इसमें करण व्युत्पत्ति के बल से प्रापकत्व कहना अयुक्तप्राय होता है। तथापि **'शब्द तथा अर्थ में तादात्म्य है'** इस सिद्धान्त के अनुसार कहा गया है। अर्थात् नाम जो श्रीरामात्मक शब्द समुदाय तथा नामी जो श्रीसाकेताधिपति परमेश्वर ये दोनों एक अभिन्न हैं और अर्थरूप राम में जब सर्व प्रापकत्व सामर्थ्य है। तब तदभिन्न शब्दात्मक राम में भी याचित मण्डन न्याय से सर्व प्रापकत्व करण व्युत्पत्ति के द्वारा समर्थन करना अनुचित नहीं है। शब्द तथा अर्थ में तादात्म्य तो पतञ्जलि मुनि का इष्ट है ही। वेदान्तियों ने भी-**'अत: प्रभवात् प्रत्यक्षानुमानाभ्याम्'** इस ब्रह्मसूत्र में स्थिर किया है। एवं भक्त प्रवर जगद्गुरु श्रीतुलसीदासजी ने भी कहा है-

**'गिरा अरथ जल बीचि सम कहियत भिन्न न भिन्न ।**
**वन्दौ सीतारामपद जिनहि परमप्रियखिन्न ॥** इति ।

जिस तरह शब्द तथा तत्प्रतिपाद्य पदार्थ को भिन्न कहा जाता है कहते हैं परन्तु शब्द अर्थ वस्तुत: भिन्न नहीं है। यथा वा जल तथा तदीय वीचितरंग है। इनमें कहने के लिए भेद तो है क्योंकि यह जल है तथा यह जल सम्बन्धी तरंग है। परन्तु एतादृश प्रतिभासमान व्यवहार विषयीभूत दोनों पदार्थ वस्तुत: भिन्न नहीं है। क्योंकि जलतत्त्व दोनों में जल तथा तदीय तरंगों में समान रूपसे अनुस्यूत है। सिद्धान्त में परिणामी कारण तथा कार्य में तादात्म्य माना गया है। अन्यथा गवाश्व की तरह कार्यकारण भाव ही नहीं होगा। श्रुति भी 'वाचारंभणं विकारो नामधेयं मृत्ति

केत्येव सत्यम्' इत्यादिक कारण से अतिरिक्त कार्य को नहीं कहती है। एवं 'वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये' इत्यादि सूक्ति से कालिदास ने भी शब्दार्थ का तादात्म्य माना है। एतादृश परमोपास्य परमेश्वर श्रीसीतारामजी वन्दन का विषय हैं। जिस परमेश्वर को गरीब अर्थात् अनात्मज्ञ व्यक्ति परमप्रिय है। जो आत्मतत्त्व को नहीं जानता है वह गरीब कृपण कहलाता है वारंवार संसार में परिभ्रमण करने से तो प्रकृत में जिस तरह शब्दार्थ में जलतरंग में अभेद है, उसी तरह श्रीसीतारामात्मक अर्थ में तथा उस अर्थ का वाचक जो पद है अर्थात् मन्त्रात्मक पद है, मन्त्रवाचक है, भगवान् वाच्य हैं ! तो वाच्य रामात्मक अर्थ परमेश्वर में जिस तरह नित्य ज्ञानादिक गुण तथा परमपद प्रापकत्व है उसी तरह रामात्मक अर्थ में अभिन्न तद्वाचक जो राममन्त्र तारकाख्य है उसमें भी करण व्युत्पत्ति से प्रापकत्व सिद्ध होता है। अपि च-'**र पदवाच्याः अम्यन्ते प्रलीयन्ते यस्मिन् स रामः**' इसप्रकार अधिकरण व्युत्पत्ति करके सभी पदार्थों का लय समय में निवास परमेश्वर में होता है। उसी तरह श्रीरामाभिन्न रामवाचक पदात्मक मन्त्र में भी होता है। इसप्रकार महामहिम श्रीरामजी का तारक मन्त्र देवतान्तर मन्त्रापेक्षया तथा अव्यापक और व्यापक वैष्णव मन्त्रापेक्षया अतिश्रेष्ठ है ऐसा सिद्ध होता है। इस बात को आचार्यश्री ने प्रकृत श्लोक से सिद्ध किया है। तथा यह तारक श्रीराम महामन्त्र परम शुभ है। क्योंकि संसारानल ताप से अनादिकाल से सन्तप्त जीव भाग्यवश प्राप्त किसी श्रेष्ठ गुरु को प्राप्त करके तादृश गुरु के उपदेश से इस तारक महामन्त्र को प्राप्त करके तादृश मन्त्र के बल से संसारसागर का अतिक्रमण करता हुआ परमपद को प्राप्त करता है। तथा सर्वदा के लिए श्रीरामजी भगवान् का कैङ्कर्य करता हुआ परमपद को प्राप्त कर कृतार्थ हो जाता है। अतः परम शुभ मोक्ष का प्रापक तारक मन्त्र को भी-'**आयुर्वै घृतम्**' की तरह कारण में भी कार्यगत धर्म का आरोप करके परम पद के कारण तारक मन्त्र में भी परम शुभत्व होता है।

इस श्रीराममन्त्र का माहात्म्य सर्वमन्त्र से उत्तम है यह अगस्त्यादिक संहिता में कहा है-

**'सुतीक्ष्ण मन्त्रवर्गेषु श्रेष्ठो वैष्णव उच्यते ।**
**गाणपत्येषु शैवेषु शाक्तसौरेष्वभीष्टदः'**



**'वैष्णवेष्वपि सर्वेषु राममन्त्रः फलाधिकः ।**
**मन्त्रराज इति प्रोक्तः सर्वेषामुत्तमोत्तमः ॥'** इति ।

एवं-बृहद्ब्रह्मसंहिता में भी-

**'श्रीराममन्त्रराजस्य माहात्म्यं गिरिजापतिः ।**
**जानाति भगवान् शंभुर्ज्वलत्पावकलोचनः ॥'**

शारदातिलक में भी कहा है-

**'वेदानां च यथा सामवेदज्ञो जायते वरम् ।**
**तथा समस्तमन्त्राणां राममन्त्रः प्रकीर्तितः ॥'**

**'विश्वरूपस्य ते राम ! विश्वशद्वा हि वाचकाः ।**
**तथैव मूलमन्त्रस्ते विश्वेषां वीजमक्षयम् ॥'**

**'अचिन्त्योयं महाबाहो ! मन्त्रश्चिन्तामणिर्विभो ।**
**विहायैनं विमूढात्मा ततश्चेतश्च धावति ॥'** इति ।

अर्थात् हे श्रीरामजी ! समस्त जगत् शरीरक होने से आप जिस तरह सम्पूर्ण जगत् स्वरूप हैं, उसी तरह जड़चेतन सभी पदार्थ वाचक जो मनुष्य स्थावरादि पद हैं वे सबके सब आपके ही वाचक हैं। हे सर्वव्यापक महाबाहु ! यह जो आपका '**रां रामाय नमः**' इत्याकारक अचिन्त्यि प्रभाव का मन्त्र है वह चिन्तामणि मणि के समान तथा कल्पवृक्ष की तरह अप्रत्यासित अघटीत सकल फलों को देनेवाला है। मूर्ख अन्य सम्प्रदायाभिनिविष्टः मूढ पुरुष इस अचिन्त्य प्रभावक श्रीराममन्त्र का निरादर करके इतस्ततः देवान्तर मन्त्रान्तर की तरफ दौड़ लगाता है। जिस तरह पिपाषित पुरुष गंगाजी के किनारे पानी पीने के लिए कूप खोदता है। इसप्रकार से स्कन्दादिक पुराणों में श्रीराममन्त्र के माहात्म्य का वर्णन किया है।

**'मन्त्ररूपं प्रवक्षामि श्रृणु नारद तत्परः ।**
**रकारादिमकारान्तं मन्त्रं षड् वर्णसंज्ञितम् ॥**

**'षडक्षरात्मकं मन्त्रं तारकं ब्रह्म संज्ञकम्'** अर्थात् अगस्त्यजी नारदजी से कहते हैं कि-'हे नारद ! आप सावधान होकर के सुनें मैं आपको तारक मन्त्र के स्वरूप को बतलाता हूँ। रेफ से लेकर के मकार पर्यन्त छ वर्णों से युक्त छ अक्षरवाला '**रां रामाय नमः**' इत्याकारक ब्रह्म संज्ञक तारक मन्त्रराज है। ऐसा

अगस्त्यजी ने श्रीनारदजी सदृश विरक्त महानुभाव को सुनाया है ।

**'अहं दिशामि ते मन्त्रं तारकं ब्रह्मसंज्ञितम् ।**
**एवं मन्त्रश्च विज्ञेयस्तारकश्चेति संज्ञितः ॥'**

**'कल्पद्रुम इति स्फीतः साधकानां फलप्रदः ।**
**सर्वेषां मन्त्रवर्णानां श्रेष्ठो वैष्णव उच्यते ॥'**

**'तेषु वैष्णवमन्त्रेषु राममन्त्रः फलाधिकः ॥'**

अर्थात् महादेवजी कहते हैं कि मैं तुमको ब्रह्मसंज्ञित तारक मन्त्र का उपदेश देता हूँ इसको तुम मन्त्र समझो तथा इसी को तारक भी समझो । संसार सागर से पार उतारनेवाला है । इसलिए इसका नाम तारक मन्त्र होता है । यद्यपि मन्त्रान्तर भी मन्त्र है । तथापि यह मन्त्र होता हुआ तारक भी है । अतः वैष्णवावैष्णव सभी मन्त्र में श्रेष्ठ है । इसी बात को महादेव स्वयं बतलाते हैं-**'कल्पद्रुम इति स्फीत'** इत्यादि । यह मन्त्र कल्पवृक्ष के समान अति रमणीय है । तथा जो साधक इसका जाप करते हैं उन्हें सर्वफल को देनेवाला है । सभी मन्त्र में श्रेष्ठ वैष्णव मन्त्र हैं उन वैष्णव मन्त्रों में भी अत्यधिक फल को देनेवाला यह श्रीराममहामन्त्र **'रां रामाय नमः'** है । इस तरह शिवसंहिता में भगवान् शिवजी ने इस श्रीराममन्त्र का उपर्युक्त रूपमें माहात्म्य का वर्णन किया है ।

इस तरह सर्वव्यापक तथा सब मन्त्रों में प्रधान जो श्रीराममहामन्त्र है वह विरक्त श्रीवैष्णव आचार्य से प्राप्त करने के योग्य प्राप्य है । तथा प्राप्त करके जपनीय है इस बात को सनत्कुमार संहिता में कहा है-**'श्रीरामेति परं जाप्यं तारकं ब्रह्म संज्ञकम् । ब्रह्महत्यादिपापघ्नमिति वेदविदोविदुरिति'** अर्थात् सनत्कुमारजी कहते हैं-'हे नारद ! ब्रह्म संज्ञक तारक यह श्रीराममन्त्र परम जपनीय है । ब्रह्महत्या प्रभृतिक सकल पापों का विनाशक है । ऐसा वेद को जाननेवाले विद्वान् लोग कहते हैं ।

यह षडक्षर श्रीराममन्त्र उपासक पुरुष को गर्भवास जन्म मरणादि रूप महाभय से छुटकारा करा देता है । इसलिए इस श्रीराममन्त्र को तारक मन्त्र कहते हैं । एतादृश षडक्षर मन्त्रराज परम जाप्य है इसप्रकार परम जपनीय जो श्रीराममहा मन्त्र है वह-**'परीक्ष्य कर्मचितान् लोकान् ब्राह्मणो निर्वेदमायान्नास्त्यकृतः कृतेन स तद्विज्ञानार्थं गुरुमुपसदेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् ।'** अर्थात् शुभाशुभ



कर्म द्वारा प्राप्त जो लोक उसकी परीक्षा करके ब्राह्मण अधिकारी वैराग्य का सम्पादन करे, वह मन में विचार करे कि अन्य समस्त क्रिया से प्राप्त नहीं होनेवाला मोक्ष केवल अग्नि होत्रादिक कर्म से प्राप्त नहीं हो सकता है । किन्तु तत्वत्रय के ज्ञान से ही होगा । इसलिए तत्त्वत्रयान्तर्गत श्रीसीतापति रूप परमब्रह्म को जानने के लिये श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ गुरु के पास समित्पाणि होकर के जाय । एतादृश शान्तदान्तादि गुणविशिष्ट समागत अधिकारी को गुरु यथासम्प्रदाय परम गोपनीय श्रीराममन्त्र का उपदेश करे । तदनन्तर वह अधिकारी गुरूपदिष्ट प्रकार से यथोक्त मन्त्र का जाप कर परम पद का भागी बनें । प्रकृत विषय का विशेष विवेचन मन्त्रराजमीमांसा-विवरण में देखें ॥२॥

**यावद्वेदार्थगर्भं प्रणवि जगदुदाधारभूतं सविन्दु**
**प्रव्यक्तं रामबीजं श्रुतिमुनिगदितोत्कृष्टषड्व्याप्तिभेदम् ।**
**रेफारूढत्रिमूर्तिप्रचुरतरमहाशक्तिविश्वोन्निदानं**
**शश्वत्संराजते यद्विविधसकलसंभासमानप्रपञ्चम् ॥३॥**

**गुरोः सकाशाद् भक्तिश्रद्धाभ्यां मन्त्रराजश्रीराममन्त्रमवाप्य तादृशमन्त्रस्य जपः कर्तव्यो मोक्षादिफलकामिनेति कथितम् । तत्र यस्य कस्यचिद्रामन्त्रो भवतु स तु स्वार्थानुसन्धानपूर्वक एव जपनीयः, अर्थाननुसन्धानपूर्वकजपस्य निषेधात् । तदुक्तं 'गीतीशीघ्रीशिरः कम्पी तथा लिखितपाठकः । अनर्थज्ञोऽल्पकण्ठश्च षडेते पाठकाधमाः' इत्यादिनानिषिध्य-'माधुर्यमक्षरव्यक्तिः पदच्छेदस्तु सुस्वरः । धैर्यलयसमर्थश्च षडेतेपाठका गुणाः' इत्यादिना पाणिनीयशिक्षायामभिधानात् 'रां' एतद्बीजप्रतिपाद्यं जगत उत्पत्तिस्थितिलयकारणभूतं ब्रह्मदर्शयितुमुपक्रमते 'यावद्वेदार्थगर्भमि'त्यादि, अत्र यावद्वेदार्थगर्भमित्यादिकं श्रीरामबीजमित्याकारक विशेष्यस्य विशेषणम् । एवं 'प्रणवि' इत्यादिकमपि अनेकविशेषणमेव । 'संराजते' इति क्रियेति शेषः । यदेतत्, 'रां' इत्याकारकं श्रीरामबीजं तत् यावद्वेदार्थगर्भमित्याद्यनेकविशेषणविशिष्टं सत् शश्वत् सर्वदा संराजते इति क्रियान्वयः । तत् श्रीरामबीजं यावद्वेदार्थगर्भम्-सकलवेदार्थघटितम्, सर्वोपि वेदार्थो बीजमध्ये निविष्टो बीजे वटवृक्षवदिति ।**

यथैव वटबीजस्थः प्राकृतोऽयं महाद्रुमः ।

तथैव रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम् ॥ इतिश्रुतेः ।

तथा तद्रामबीजं प्रणवि प्रकर्षेणनूयते समुपास्यते परमात्माऽनेनेति प्रणवः ओंकारः स विद्यते यस्मिन् तत्प्रणवि रामबीजम् अर्थादोंकारकारणं जगत्कारणादिवदेव । तथा 'जगदुदाधारभूतम्' सकलस्थावरजङ्गमात्मकजगत उत्कृष्टाधारभूतमभिन्ननिमित्तोपादानरूपम् । तथा तद्रामबीजं सविन्दुविन्दुनासहितमुपलक्षितं वा बिन्दुना जलबिन्दुवत् । तथा तद्रामबीजं सुव्यक्तं समुत्पादितसंसारं जगतः समुत्पादकमिति प्रपञ्चमात्रस्योत्पत्तिस्थितिनिदानम् ।

तथा 'तद्रामबीजं श्रुतिमुनिगदितोत्कृष्टषड्व्याप्तिभेदम्' श्रुतिस्मृतिभिर्महर्षिप्रभृतिभिर्यदीयोत्कृष्टानां विलक्षणानां नाम, रूप, यशो, गुण, स्वरूप, मन्त्राणां षण्णामपि व्याप्तिभेदाविशेषाव्यापकत्वविशेषाश्च प्रतिपादितास्तादृशं श्रीरामबीजमिति ।

तथा तद्रामबीजं 'रेफारूढत्रिमूर्ति' बीजावयवरूपे आश्रिताः समाश्रिता ब्रह्माविष्णुमहेश्वरात्मकह्रस्वदीर्घाकारमकारात्मकावर्णविशेषा यस्य बीजानि भवन्ति तादृशमेतद्रामबीजं तदुपास्यमितिशेषः । तथा-'प्रचुरतरमहाशक्ति' जगत उत्पत्तिरक्षणप्रलयसम्पादकसमाभ्यधिकविलक्षणशक्तियुक्तं तद्बीजम् । तथा तद्रामबीजम् विविधसकलसंभासमानप्रपञ्चम्' जरायुजाण्डजस्वेदजोद्भिजादि भेदभिन्नानेकप्रकारकविलक्षणप्रतिभासमानजगदधिकरणरूपम् । एतादृशं पूर्वोपदर्शितानेकप्रकारकविलक्षणविशेषणयुक्तं यत् श्रीरामबीजं 'रां' इत्याकारकरूपम् तादृशं भगवतो बीजम् शश्वत् सर्वदेशे सर्वकाले च लीलाविभूत्यादौ समीचीनरूपेण राजते अर्थात् निगमागमप्रतिपादितमन्त्रेषु प्रधानतया राजते शोभते तिष्ठति वा । यथाऽनेकप्रकारकपौरैरधितिष्ठितग्रामे नगरे वा राजा प्रधानतया शोभते तथैव श्रीरामबीजं वेदप्रतिपादितमन्त्रेषु सम्राडिवराजते ।

तदत्र 'अत्रायं पुरुषः स्वयं ज्योतिर्भवति' 'सत्यंज्ञानमानन्दं ब्रह्म' प्रज्ञानघनः' 'ज्ञानानन्दमयोऽमलः' इत्यादिश्रुत्यादिसिद्धस्वप्रकाशचैतन्यरूपस्य, 'अस्थूलमनणु' निष्कलं निष्क्रियं शान्तम्' इत्यादिश्रुतिसिद्धमायातत्कार्यशरीरादिरहितस्य ज्ञानादिस्वरूपस्य भगवतो रामस्य कथं जगदभिन्नोपादानकारणत्वमिति संशये वस्तुतस्तस्य मायारहितस्यापि मायिकसत्वादिगुणत्रयात्मकजगत उत्पत्तिस्थितिलयकारणत्वं श्रुतियुक्तिभ्यां प्रतिपादयन् श्रीरामात्मकपरमेश्वराभिन्न श्रीरामीयमन्त्रराजघटकस्य रामित्याकारकबीजस्य प्रतिपाद्यमर्थं प्रदर्शयितुमुपक्रमते आचार्यः 'यावद्वेदार्थगर्भम्' इत्यादि ।



श्रुतिस्मृत्यादिप्रतिपादिततारक 'रां रामाय नमः' इत्याकारकराजमन्त्रस्यादौ प्रथमावयवतया स्थितं 'रां' इत्याकारकं यद्बीजं तत् शश्वद्राजते इतिक्रियान्वयः । यथा नगरादेः प्रथमावयवतया विद्यमानं गोपुरादिकं नगरस्यादौ स्थितमिति कथ्यते तथैव मन्त्रराजस्य प्रथमावयवेस्थितं रामितिबीजं शोभते यथा वा मालाया आदौ स्थितसुमेरुवदिति । किमाकारकं तादृशं रामितिबीजं तत्राह-'यावद्वेदार्थगर्भम् ।'

यावन्तो वेदस्यकाण्डत्रितयात्मकस्य प्रतिपाद्या वाच्या वा वाचका वा ते सर्वे विद्यन्ते गर्भे अन्तर्मध्ये यस्येति यथा वटवृक्ष उत्पत्तिस्थितिकाले फलित पुष्पितो महातरुरपि सर्वात्मना धानामध्ये निहित एव भवति तथैव वेदप्रतिपादितो यावानर्थविषयः सर्वोपि यस्य रामिति बीजस्यान्तरेव प्रविष्ट इति । कथं रामितिबीजस्य यावद्वेदार्थगर्भत्वमितिचेदित्थम् । यथा सर्ववेदात्मकगायत्रीमन्त्रे सवितृदेवस्य तदभिन्नानेकप्रकारकमाहात्म्यविशिष्ट आदित्यान्तर्वर्ती पुरुषोत्तमो राम एव प्रतीत इति 'अन्तस्तद्धर्मोपदेशादिति' सूत्रे भाष्य-वृत्तिविवरणे प्रपञ्चितं तथैवेहापि तत्वमिति ज्ञेयम् । तदुक्तं सनत्कुमारसंहितायाम्-

'सूर्यमण्डलमध्यस्थं रामं सीतासमन्वितम् ।

नमानि पुण्डरीकाक्षममेयं गुरुतत्परमिति ॥

न च 'ध्येयः सदा सवितृमण्डलमध्यवर्ति नारायणः' इत्यादिस्थले नारायणदेवस्य सूर्यमण्डलमध्यवर्त्तित्वं प्रतिपाद्यते इति तेन विरोध इतिवाच्यं सकलवचनानामेकवातक्यत्वेन श्रीनारायणस्य श्रीरामशरीरताया एव व्यवस्थापितत्वात् । नचोभययोः परत्वं संभवतीति न भवति पूर्वापरवचनानां कोऽपि विरोध इत्येवं श्रीरामबीजस्य यावद्वेदार्थगर्भत्वमथवा नर एव नारः अयनं यस्य स नारायणः सर्वान्तर्वर्ती सर्वान्तर्यामित्वेन तत्तद्रूपत्वमिति सुस्थम् । अत्र विशेषप्रपञ्चस्तु श्रीरामपरतत्त्वनिर्णयतोऽनुसन्धेयः ।

अपि च यदिदम् 'रां' इत्याख्यम् श्रीरामबीजम् तत्प्रणवि तत्र नूयते उपास्य तेऽनेनेति प्रणव ओंकारः स ओंकारो विद्यते यमिन् तत् प्रणवि अर्थादोंकारात्मकः प्रणवो यस्य रामबीजस्य कार्यम् यतः प्रणवमन्त्रस्य जपम् कुर्वन्तः प्रणववाच्यस्य भगवतो रामरूपार्थस्यानुचिन्तनम् कुर्वतो योगिनश्चित्तैकाग्र्यद्वारा निर्विकल्पकसमाधेः प्राप्तिदर्शनात् । 'तस्य वाचकः प्रणवः' इतियोगसूत्रानुसारेण प्रणवस्य परमेश्वरवाचकतायाः परमेश्वरस्य तद्वाच्यतायाश्च श्रवणात् । 'तज्जपस्तदर्थभावनम्' इतिभगवान् पतञ्जलिः । तस्य परमेश्वरवाचकस्य प्रणववाक्योङ्कारस्य जपम् तथा प्रणववाच्यस्यार्थस्य परमेश्वरस्यानुचिन्तनम् सम्यक् कुर्वतः साधकस्य विक्षिप्तादिदोषरहितचित्तत्वेनैकाग्र्यं भवतीत्यर्थः । तदुक्तम्-

'स्वाध्यायाद् योगमासीतयोगात्स्वाध्यायमामनेत् ।
स्वाध्याययोगसंपत्त्या परमात्माप्रकाशते' इति ॥

एतादृशपरमेश्वरप्रणिधानं झटितिनिर्विकल्पकसमाधिं भावयति तदेवेश्वरानुचिन्तनस्य फलमिति । एतादृशयथोक्तलक्षणकः ओं पदात्मकः प्रणवो विद्यते यस्मिन् तत् प्रणवि श्रीरामबीजं रामिति । तदित्थम् रामित्यत्र र.अ.आ.म् इति स्थितौ 'भवेद्वर्णागमाद्धंसः सिंहो वर्णविपर्ययात् । गूढोत्मा वर्णविकृतेर्वर्णनाशात्पृषोदरम्' इतिविलक्षणप्रभावकपृषोदरादित्वात् रकारस्याकारादेशरूपविकारे संजाते ततोविकृतरेफरूपाकारेणसहाग्रिमाकारस्य 'अकः सवर्णे दीर्घः' इत्यादिनादीर्घेकृते पुनर्दीर्घाकारस्य, उकारादेशे जाते गुणे च कृते रामितिबीजादेव प्रणवस्य स्वरूपं निष्पन्नं भवतीति स्थितिः । तदुक्तम्-

'सर्वेर्था वेदगर्मस्था वेदाश्चाष्टाक्षरेस्थिताः ।
अष्टाक्षरश्च प्रणवे अकारे प्रणवस्थितिः ॥'

'यथैव वटबीजस्थः प्राकृतश्चमहाद्रुमः ।
तथैव रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम् ॥ इति ।

ननु महति तदल्पस्य निवेशो भवति, नतु महतः समावेशोऽल्पाधिकरणे यथा कुण्डे वदरस्य निवेशो नतु कुण्डस्य समावेशो वदरे जायते । तत्कस्य हेतोः ? अल्पबहुत्वाभ्याम् अर्थान्महदवयवके स्वल्पावयवकस्य निवेशो नतु महदवयवकस्याल्पे वस्तुनि तत्कथमत्राल्पे रामितिबीजे महदवयवकजगतस्तदन्तर्ग



तप्रणवादेर्वेति शङ्कायाः समाधानं दर्शयितुमिदं वचनं 'सर्वेर्थाविदगर्भस्था' इत्यादि । यावन्तो विषया, वाचका वा, वाच्या वा सन्ति ते सर्वेप्यर्था वेदगर्भस्था वेदगर्भे एव व्यवस्थिताः । वेदाश्च ते अष्टाक्षरे श्रीराममन्त्रे स्थिताः अष्टाक्षरश्च प्रणवे स्थितः प्रणवश्च बीजस्याकारे स्थित इति । स्वल्पेपि महतोऽवस्थानं नासंभवि ! तत्राह 'यथैव वटबीजस्थः' इत्यादि । यथा प्राकृतोऽतिमहान् वटवृक्षः स्थिति समये वटबीजे वटधानामेवावस्थितो भवति तथा महदपि एतच्चराचरं जगत् श्रीरामबीजरूपे परमकारणे तिष्ठति । अर्थात् कारणे कार्यस्यावस्थानमिति नियमः । तथा च यथा कार्यरूपो वटवृक्षः आकारप्रकाराभ्यां महान् बीजाख्ये कारणे स्थितस्तथैव सर्वकारणे बीजमन्त्रावयवेऽकारे एव एतत्स्थावर जङ्गमात्मकजगतोऽवस्थाने न कापि क्षतिः । यतः कार्यः कारणं व्याप्नोति नतु कारणं कार्यो व्याप्नोतीति नियमतसर्वकारणकारणे बीजे सर्वस्यावस्थानमिति । अत एवैतदभिप्रेत्यमहर्षिवाल्मीकिनापि श्रीमद्रामायणेऽरण्यकाण्डे-

'अग्रतः प्रययौ रामः सीतामध्ये सुमध्यमा ।
पृष्ठतस्तुधनुष्पाणिर्लक्ष्मणोनुजगामह' इति ॥ उक्तम् ।

अयमाशयः अकार-उकार-मकाराणां वर्णराशीनां सम्बन्धेन ओमित्यस्य सिद्धिर्भवतीतिस्थितिः । तत्र अग्रत इत्यत्र अकारस्यार्थः सर्वशक्तिमान्परेशो महाविभूतिनायको रामोऽवगम्यते, मध्यगत-उकारस्यार्थो विदेहजासीतेतिगृह्यते, अन्तिममकारस्यार्थो लक्ष्मणः सर्वजीवनियमनकारको भवति । तदेवमित्थंभूत प्रणवार्थ आवर्त्यमानसर्ववेदपाठजनितफलप्रदायको भवतीति । तदुक्तं भगवताव्यासेनापि-

'विष्णोरेकैकनामानि सर्ववेदाधिकंमतम् ।
तादृङ्नामसहस्त्रेण रामनामसमं मतमिति ॥

तदत्र महादेव-

राम रामेति रामेति रमे रामे मनोरमे ।
सहस्त्रनाम तत्तुल्यं रामनाम वरानने ॥

श्रुतिश्च-रमन्ते योगिनो यस्मिन् सत्यानन्दे चिदात्मनि ।
इतिरामपदेनासौ परं ब्रह्माभिधीयते ॥ इति ॥

तदेवं श्रीराममन्त्रं प्रणवित्वात् सर्वस्याधारभूतं भवतीतिस्थापितवानाचार्यः।

पुनश्च कीदृशमेतत्रामितिबीजं तत्राह, 'जगदुदाधारभूतम्' इति। तत्र उत्-उत्कृष्ट आधारोऽधिकरणम् उदाधारः जगतां चेतनाचेतनात्मक सकल-प्राकृतलोकानाम् उदाधारो जगदुदाधारस्तादृशं प्रकृतं श्रीरामबीजं रां इत्याकारकम्। रामितिबीजस्य सकलप्रपञ्चजनकत्वं तदाधारत्वं तद्विलयकारणत्वञ्च श्रुतिसिद्धम्। तथाहि, 'सदेव सोम्येदमग्रे आसीदेकमेवाद्वितीयम्' 'तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेय तत्तेजोऽसृजत, 'यतोवा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति तद्विजिज्ञासास्व तद्ब्रह्मेति' इत्यादिश्रुतिः श्रीरामादभिन्नस्य रामिति श्रीराममन्त्रबीजस्य जगत उपादानत्वं निमित्तत्वं च दर्शयति। एतदेवोत्कृष्टाधारत्वं प्रपञ्चंप्रति श्रीरामवीजस्य यत् उभयविधकारणत्वमेकस्यैव अर्थात् यथा घटं प्रति उपादानत्वमात्रं मृत्तिकायाः निमित्तकारणत्वं च चेतनत्वेन कुलालस्येति तत्रोत्कृष्टाधारत्वं घटं प्रति न केवलं मृत्तिकाया नवाकुलालस्य यत उभयोरेकैककारकत्वात् इहतु तद्विलक्षणत्वम्। यत एकमेव श्रीरामवीजमुपादानं जगतस्तथा निमित्तमपि भवति लूताकीटवत्। यथा लूताकीटः तन्तूनामुपादानं निमित्तञ्च भवति तथैव प्रकृतेपि ज्ञातव्यम्। तथा च 'यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च यथा पृथिव्यामोषधयः संभवन्ति। तथाऽक्षराद्विविधाः सोम्य भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति। इत्यादिश्रुतिरेकस्यैव द्विविधकारणत्वं वक्ति। एतदेवोत्कृष्टाधारत्वं जगतः प्रति रामितिबीजस्येति। तथैव श्रीरामतापनीयश्रुतिः 'सीतारामौ तन्मयावत्रपूज्यौ जातान्याभ्यां भुवनानि द्विसप्तस्थितान्येव एष सर्वेश्वर एष सर्वज्ञः एषोऽन्तर्याम्येषयोनिः सर्वस्य प्रभवाप्ययौ हि भूतानामिति। स्मृतावपि 'सर्ववेदाश्रयत्वाच्च सर्वलोकस्यकारणात्। ईश्वरप्रतिपाद्यत्वादखण्डब्रह्मवाचक' इति। एवं 'स्त्वंविष्णुस्त्वं परंब्रह्मयोगिध्येयः सनातनः। त्वमेवसर्वदेवा नामनादिनिधनोऽव्ययः' इतिपाद्मे।'संक्षिप्य हि पुरा लोकान्मायया स्वयमेव हि। महार्णवे शयानोऽप्सु मां त्वं पूर्वमजीजनः' इतिश्रीमद्रामायणे। तथागस्त्यसंहितायाम्-यथा घटश्च कलशः पदार्थस्याभिधायकः। तथा ब्रह्म च रामश्च नूनमेकार्थतत्परः' इति। श्रीरामतापनीयाश्रुतिरपि-एवं भूतं जगदाधारभूतं रामं



वन्दे सच्चिदानन्दरूपम्' इति। अनेन श्रुतिस्मृतिपुराणादिभिः सकलजगतोऽभिन्ननिमित्तोपादानत्वं प्रतिपाद्य बीजस्य जगत उत्कृष्टाधारत्वं समर्थितवान्।

पुनश्च कीदृशं रामित्याकारकं बीजं! तत्राह 'सविन्दु' इति बिन्दुना सह वर्तते यत्सद्विन्दु बिन्दुविशिष्टमित्यर्थः। अयमाशयः प्रलयादनन्तरं सर्गादिकाले शब्दात्मकार्थात्मकसृष्टये परमेश्वरक्षुभितकलाकरणवत् कृततयाऽविद्याकला व्यक्तं च कथितं भवति तत् शब्दार्थवत्वं विद्याविन्दुमहत्तत्वंचेति कथ्यते ततश्च महतोऽहङ्कारात्पञ्चतन्मात्राणि समुत्पद्यन्ते तेभ्यो महाभूतानि जातानि तादृशमहाभूतेभ्य ओषधिवनस्पतिस्थावरजङ्गमसाधारणसंपूर्णस्य जगतः समुत्पत्तिरित्यर्थसर्गप्रकारः। एवं विन्दोः सकाशात् नादः शब्दजालः स च शब्दः परा पश्यन्तीमध्यमावैखरीतिभेदाच्चतुर्विधः। ततश्च स एव प्रदर्शितचतुरवस्थामनुभूय स्वरवर्णपदवाक्यसमुदायात्मको भवतीत्येवं क्रमेण शब्दसृष्टिक्रमो वर्णितो भवति। अतो वाचकशब्दसर्गस्थविन्दुपूर्वकं विन्दुना जायमानत्वात् वटधानादृष्टान्तद्वारेण विन्दुशिरस्कं तारकबीजं जानीयात्। मकारतत्वावयवद्योतकोऽमृतरूपश्चन्द्रमा भवतीति। ततश्च मन्त्रबीजमस्तके बिन्दुनादकलां प्रदर्श्य अर्थात्मकसर्गस्य स्वरूपमुक्तं भवति। तत्रार्थसृष्टिर्वाच्याभवति शब्दसर्गस्तु वाचको भवति। एवं प्रकारेण तारकमन्त्रस्थितविन्दौ सकाशादेव अर्थात्मकः शब्दात्मकश्च सर्गो जायते इति सिद्ध्यति यतोऽर्थसर्गकारणस्य महत्तत्वस्य विन्दुपदार्थेनैकरूपत्वादर्थसर्गोपि बिन्दोः कार्यमेवभवतीति ज्ञेयम्। अत्रार्थे श्रुतयोपि-

'इन्द्रियेभ्यः पराह्यर्था अर्थेभ्यश्च परं मनः।
मनसस्तुपराबुद्धिर्बुद्धेर्यस्तुमहान् परः॥
महतः परमव्यक्तमव्यक्तात्पुरुषः परः।
पुरुषान्न परं किञ्चित्साकाष्ठा सा परागतिः। इति।
'इन्द्रियाणिपराण्याहुरिन्द्रियेभ्यः परं मनः।
मनसस्तुपराबुद्धिर्यो बुद्धेः परतस्तु सः'॥

इत्यादिस्मृत्या च बिन्दुसाहित्यं तारकस्य सिद्धंभवतीति संक्षेपः॥

पुनश्च कीदृशं रामित्याकारकं बीजं तत्राह 'प्रव्यक्तम्' इति। प्रव्यक्तं प्रकृष्टरूपेण समुत्पादितसंसारम् 'सु' समीचीनरूपेण व्यज्यते प्रकाश्यते स्थावर

जङ्गमात्मकं जगत् येन तत्सुव्यक्तमिति वा रामिति बीजम् श्रीरामात्मकपरमेश्व रादभिन्नसर्वमिदं जगत् सर्गादावाविर्भावयति । यथा धान्यादिबीजेभ्योऽङ्कुर परंपरया महान् वृक्षादिरा विर्भूतो भवति फलितश्चापि । काले पुष्पादिमांश्चापि । उत्पत्तेः पूर्वं तिरोभूतमासीद्बीजे । तथैवेदं सकलमपि जगदुत्पत्तेः पूर्वं तिरोहितं सर्वकारणे श्रीरामबीजे । सर्गादौ रामिति बीजं पुनराविर्भावयति स्वस्मिन् । तदुक्तम् 'आविर्भावयति स्वस्मिन् विलीनं सकलं जगदिति । अत इदं बीजं सुव्यक्तमिति सर्वस्य संसार जातस्याभिव्यञ्जकमित्यर्थः । अस्मिन् रामिति बीजे भगवतो रामस्य यतुर्व्यूहावतारभेदभिन्नत्वं स्पष्टतयैव प्रतीयते । तथाहि-'रमन्ते योगिनो यस्मिन् स रामः' रमयति जन्मादि दातृत्वेन जगदिति वा स्वयमन्तर्या मितया रमते जगत्सु यः स रामः । 'महर्षे त्वं समर्थोऽसि ज्ञातमेवं विधं नरम्' । 'तैर्युक्तः श्रूयताम्' 'रामोनाम जनैः श्रुतः' इत्यादिश्रीवाल्मीकिश्रीनारदप्रश्नप्रतिव चनाभ्यां नरापरपर्यायो भगवान् श्रीरामश्चतुर्व्यूहतया ज्ञायते । व्यूह प्रकारस्तु समासतः प्रदर्शितः प्राक् प्रपञ्चस्तु श्रीबोधायनमतादर्शप्रभृतिसाम्प्रदायिकग्रन्था देव ज्ञातव्य इतिसंक्षेपः । तथापि-

'अकाराक्षरसंभूतः सौमित्रिर्विश्वभावनः ।
उकाराक्षरसंभूतः शत्रुध्नस्तैजसात्मकः ॥
प्रज्ञात्मकस्तु भरतो मकाराक्षरसम्भवः ।
अर्द्धमात्रात्मको रामो ब्रह्मनन्दैकविग्रहः ॥
श्रीरामसान्निध्यवशाज्जगदानन्ददायिनी ।
उत्पत्तिस्थितिसंहारकारिणीं सर्वदेहिनाम् ॥
सा सीता भगवती ज्ञेया मूलप्रकृतिसंज्ञिता ।
प्रणवत्वात्प्रकृतिरिति वदन्ति ब्रह्मवादिनः ।
ओं उद्ब्रह्मात्मकसच्चिदानन्दाख्यमित्युपासितव्यम् ।

अकारः प्रथमाक्षरो भवति । उकारो द्वितीयाक्षरो भवति । मकारस्तृ तीयाक्षरो भवति । अर्द्धमात्रश्चतुर्थाक्षरो भवति । बिन्दु पञ्चमाक्षरो भवति । नादः षष्ठाक्षरो भवति' । इत्यादिश्रीरामतापनीयोपनिषत्प्रदर्शितदिशा सर्वात्मकः श्री रामः सर्वैरुपासनीय इति तु न विस्मरणीयम् ।



'स्थूलमष्टभुजं प्रोक्तं सूक्ष्मं चैव चतुर्भुजम् । परं तु द्विभुजं रूपं....।
आनन्दो द्विविधः प्रोक्तो मूर्तश्चामूर्त एव च ।
अमूर्तस्याश्रयोमूर्तः परमात्मा नराकृतिः' ॥ (आनन्दाख्यसंहिता)
'जपतः सर्ववेदांश्च सर्वमन्त्रांश्च पार्वति ।
तस्मात्कोटिगुणं पुण्यं रामनाम्नैवलभ्यते' ॥ (इति पद्मपुराणोक्तेः)

पुनः कीदृशं रामित्याकारकं बीजम् ? तत्राह 'श्रुतिमुनिगदितोत्कृष्टषड् व्याप्तिभेदमिति तत्र श्रुतयो यजुर्वेदादिकाः मुनयो महर्षिश्रीवाल्मीकिव्यासबृहस्प तिप्रभृतिकाः एभिः श्रुतिमुनिभिर्गदिताः कथिता उत्कृष्टा अतिविलक्षणाः, नाम रूपयशो गुणस्वरूपमन्त्रप्रभेदभिन्ना ये षट् प्रकारा व्याप्तिभेदा विद्यन्ते यस्मिन् तत् श्रुतिमुनिगदितोत्कृष्टषड्व्याप्तिभेदं श्रीरामबीजमिति । तत्र प्रथमनामव्याप्ति भेद प्रदर्शकयजुर्वेदीयशाखावचनम् 'न यस्य प्रतिमाऽस्ति यस्य नाम महद् यशः' अर्थात् यस्य परमेश्वरस्य प्रतिमा सादृश्यं न कुत्रापि विद्यते तदा नामादिकानां तु क्वथैव केत्यर्थः । तथा 'ब्रह्मैतद्धि सर्वाणि नामानि बिभर्ति' सर्वस्यापि नाम्नोद्धा रकः परमात्मैवेत्यर्थः । तदत्रानुसन्धेयाः-

'जपान्ते नैव शरीरेण शरीरेण देवता दर्शनं करोति । कलौ नान्येषां भवति । यजूंषि नामेति नामैव ब्रह्मरूपेण श्रुतय आहुः' (आश्वलायनश्रुतिः)

'सदारामोऽहमित्येतत्तत्वतः प्रवदन्ति ये ।
न ते संसारिणो नूनं राम एव न संशयः' (अथर्ववेदश्रुतिः)
ऋग्वेदे स यजुर्वेदे तथैवाथर्वसामसु ।
पुराणे सोपनिषदे तथैव ज्योतिषेऽर्जुन ।
सांख्ये च योगशास्त्रे च आयुर्वेदे तथैव च ।
बहुनि मम नामानि कीर्तितानि महर्षिभिः ।
गौणानि तत्र नामानि कर्मजानि च कानि च । (महाभारते शान्तिपर्वणि)
'वेदे रामायणे शास्त्रे पुराणे भारते तथा ।
आदौ मध्ये तथा चान्ते हरिः सर्वत्र कीर्त्यते । (विष्णुरहस्ये)
यथा प्रलपते मूर्खो देशराज्यादिकं बहु ।
तथा चेत्प्रलपेद्रामं को न मुच्येत वन्धनात् ।' (बृहस्पतिस्मृतौ)

रामनाम परं बीजं रामनाम परं जगत् ।
रामनाम परो मन्त्रो रामनाम पराक्रिया' । (ब्रह्मयामले)
'सप्तकोटिमहामन्त्राश्चित्तविभ्रमकारकाः ।
एक एव परो मन्त्रो राम इत्यक्षरद्वयम्' ।
(वृद्धमनुस्मृतौ) अतोऽवसीयते यत्सर्वोपास्यत्वं श्रीरामस्यैवेति ।

एवं परमेश्वरस्य रूपव्याप्तावपि श्रुतय एव प्रमाणम् । ननु यदि स्वभावतो विग्रहरहितनिराकारस्य कथं विग्रहवत्त्वम् । शरीरस्य कर्माधीनत्वेन परमेश्वरस्य कर्मरहितत्वादिति चेत्सत्यम् । परमेश्वरस्य हेयविग्रहवत्त्वं नास्ति तस्य कर्मानधीनत्वात् किन्तु लोकोत्तरदिव्यमङ्गलविग्रहवत्त्वं त्वनेकश्रुतिसिद्धत्वादभ्युपेयमेव । कर्माधीनत्वं विग्रहस्येति नियमस्तु प्राकृतशरीरविषयक एव । दिव्यमङ्गलविग्रहवत्त्वं तु श्रुतिसिद्धत्वादभ्युपेयमेव तस्य, तथा च श्रुति 'य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते' इत्यादि । तथा 'ज्योतिषिभावाच्च' रूपोपन्यासादित्यादिसूत्रमपि परमेश्वरस्य नामरूपादिविषये प्रमाणं भवति ।

'अर्द्धमात्रात्मको रामो ब्रह्मानन्दैकविग्रहः'
'पूर्णानन्दैकविग्रहं परं ज्योतिः स्वरूपिणम्'
'द्विभुजः कुण्डली रत्नमाली धीरो धनुर्धरः' (श्रीरा.ता.श्रुतिः)
'अजायमानो बहुधा विजायते तस्य योनिं परिपश्यन्ति धीराः' शु.यजु.वे.
'अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन् ।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया ।
परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम् । गीता
वेद वेद्ये परे पुंसि जाते दशरथात्मजे ।
वेदः प्राचेतसादासीत्साक्षाद्रामायणात्मना (आगम)
न भूत सङ्घसंस्थानो देहोऽस्य परमात्मनः' । भारते
'वृक्षे वृक्षे हि पश्यामि चीरकृष्णाजिनाम्बरम् ।
गृहीतधनुषं रामं पाशहस्तमिवान्तकम् ।
अपि रामसहस्राणि भीतः पश्यामि रावण ।
रामभूतमिदं सर्वमरण्यं प्रतिभाति मे । (श्रीमद्रामायणे)



'प्रकृत्या सहितः श्यामः पीतवासा जटाधरः' (श्रीरा.ता.)
'पुरामहर्षयः सर्वे दण्डकारण्यवासिनः ।
दृष्ट्वा रामं हरिं तत्र भोक्तुमैच्छन्सुविग्रहम् ।
रामरूपनिमग्नानि पश्यच्चक्षुर्मनांसि च ।
नाप क्रष्टुं हि ते शेकुः पश्यन्तो राममच्युतम् ।
नहि कश्चिन्मनस्तस्माच्चक्षुषो वा नरोत्तमात् ।
नरश्शक्नोत्यपाक्रष्टुमतिक्रान्तेऽपि राघवे ।
यश्च रामं न पश्येत यं च रामो न पश्यति ।
निन्दितः स भवेल्लोके स्वात्माप्येनं विगर्हते ।

इत्याद्यनेक प्रमाणेन ईश्वरस्य दिव्यमङ्गलविग्रहवत्वं सिद्ध्यति । विग्रहाभावप्रतिपादकप्रमाणं तु लौकिकदेहाभावाभिप्रायकम्-न तु दिव्यस्य तस्य निषेधे प्रमाणम् । एवं भगवतो यशोगुणस्वरूपमन्त्रव्याप्तिभेदेऽपि प्रमाणवचनान्युदाहरणीयानि ।

'विष्णोर्नुकं वीर्याणि प्रवोच यः पार्थिवानि विममे रजांसि न ते विष्णोर्जायमानो न जातो देवमहिम्नः परमन्तमाय सहस्रधा महिमानः सहस्रम्' (श्रुतिः) 'काव्यं राप्रायणं कृत्स्नं सीतायाश्चरितं महत्' 'चरितं रघुनाथस्य शतकोटिप्रविस्तरम् । एकैकमक्षरं पुंसां महापातकनाशनम्' (श्रीमद्रामायणे) 'लोकवत्तु लीलाकैवल्यम्' (ब्र.सू.) 'यः सर्वज्ञः स सर्ववित्' 'परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकिज्ञानबलक्रिया च (श्रुतौ) इत्यादीनि । पुनश्च क्रीदृशं रामित्यात्मकं बीजं तत्राह, 'रेफारूढत्रिमूर्त्ति' इति । अत्र रेफशब्देन रकारात्मको वर्णः परिगृहीतो भवति । ततश्च रेफात्मकवर्णारूढास्तदाश्रिताः यथा वृक्षे वृक्षकोटरे वा आश्रिता वानरादयो वृक्षाश्रिता इति कथ्यन्ते, तथैव रेफे आश्रिताः तिस्रो मूर्तयो ब्रह्माविष्णुमहेशस्वरूपा वर्णाः । अकारद्वयं मकारश्च यस्मिन् रामित्याकारकबीजे तत् रेफारूढत्रिमूर्तिः । अत्र प्रथमाकारस्वरूपो ब्रह्मा हिरण्यगर्भः, द्वितीयाकारस्वरूपो जलशायी अनन्तासनो मकारः सर्वसंहारकरुद्रस्वरूपः । इत्यतः प्रकृते त्रिमूर्तिपदेन अकारद्वयं मकारश्चेति वर्णत्रयमेवोक्तं भवतीति, रेफारूढत्रिमूर्त्ति इत्यस्यार्थः फलति ।

अथाचेतनानां सर्गादिशक्त्यभाववतामकारादिवर्णत्रयाणां सर्गादिकारक चेतनब्रह्मादिस्वरूपत्वं स्यात् हिरण्यगर्भादीनां तु चेतनतया शक्तियुक्तत्वादिति कथं चेतनाचेतनयोस्तादात्म्यमित्याशङ्कामपनेतुमुपक्रमते-'प्रचुरतरमहाशक्ति' इति । प्रचुरतरा अत्यधिकविलक्षणामहती लोकोत्तरा-उत्पादस्थितिविनाशप्रयोजिका शक्तिर्विद्यते यस्य बीजस्य तत् तादृशम् । न चैतद्विवरणं बीजस्य न तु तद्घटकवर्णस्येति बीजस्यैव तादृशशक्तिर्न तु वर्णत्रयस्य संभवतीति वाच्यम्, बीजस्य तादृशशक्तिमत्वेन याचितमण्डनन्यायेन बीजघटकाचेतनवर्णानामपि प्रचुरतरशक्तिमत्वसंभवात् । यथा राज्ञो गौरवेण गौरवान्वितो राजमन्त्री राजवदेव सम्मानितो गौरवमनुभवति । यथा वा गुरोः प्रतिनिधिर्भूतो शिष्यमण्डली गुरुगौरवेण पूज्यः सत्कृतश्च भवति तथैव प्रकृतेऽपीति ।

अतएव श्रीरामतापिन्यां 'रेफारूढामूर्त्तयः स्युः शक्तयस्तिस्र एव च' इत्यादिना शक्तित्रयस्यापि ब्रह्माविष्णुरुद्ररूपस्याकारद्वंयमकारस्य च रेफारूढत्वेनार्थात् रेफाश्रितत्वेन कथनं सङ्गतं भवति युक्तियुक्तत्वादित्यादिकं विभावनीयम् ।

पुनश्च कीदृशं रामिति बीजं तत्राह-'विश्वोन्निदानम्' इति । तत्र विश्वपदवाच्यसकलस्थावरजङ्गमजायमानवस्तूनां निदानमादिकारणम् अर्थात् चराचरात्मकसकलजगतो मुख्यंकारणं, तत्कारणं समाभ्यधिकविवर्जितं सहकारिविरहमन्तरेणैव केवलं स्वेच्छयैव जगत उत्पत्यादिव्यापारे सर्वथा समर्थो न तु सहायकान्तरादिसापेक्षं कुलालादिवत् घटादिकार्ये उत्पादयितव्ये ।

पुनश्च 'विविधसकलसंभासमानप्रपञ्चम्' जरायुजाण्डजस्वेदजोद्भिज्जादिभेदेनानेकप्रकारकभासमाननिखिलप्रपञ्चस्याधिकरणम् अर्थात् 'तमेवभान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा जगदिदं विभातीति श्रुतेः प्रकाशमानसकलप्रपञ्चस्याधिकरणम् यस्य श्रीरामबीजस्य प्रकाशेनैव सर्वं जगत् प्रकाशितं भवति, तथा प्रकाशमानं सत् यस्मिन् विद्यते । तदुक्तं-श्रुत्या 'यथैव वटबीजस्थः प्राकृतश्च महाद्रुमः । तथैव रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम्' इति । एवं च पूर्वोक्ततादृशविशेषणविशिष्टं रामिति बीजमेव सर्वथोपास्यं श्रेयस्कामैरिति । उपर्युक्तमर्थमनेकाः श्रुतिस्मृतयश्चानुमोदन्ते तथा च हारीतः-'रामित्येकाक्षरं रामं योगिनः समु



पासते' इति । जगद्गुरुश्रीविजयरामाचार्यप्रणीतश्रीराममहिम्नः स्तोत्रेऽपि-

कृशानुर्बीजं ते रघुवर ! जनाः प्रीतिसहिता
भजन्ति ध्यायन्तस्तवचरणपङ्केरुहयुगम् ।
गृहे तेषां पद्मा विहरति मुखे गीः सुललिता-
सुभुक्त्वा भोगान् वै तव वरपदं यान्ति परम'मिति ॥३२॥

पिप्पलायनोप्याह-

'स्वप्रकाशः परंज्योतिः स्वानुभूत्येकचिन्मयः ।
तदेव रामचन्द्रस्य मनोराद्यक्षरं स्मृतम् ॥ इति ।
'स्वभूर्ज्योतिर्मयोऽनन्तरूपीस्वेनैवभासते ।
बीजत्वेनेदमों यस्य सृष्टिस्थितिलयस्य च ॥
कारणत्वेनचिच्छक्त्या रजः सत्त्वतमोगुणैः ।
यथैव वटबीजस्थः प्राकृतश्च महाद्रुमः ॥
तथैव रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम् ।
रेफारूढाः मूर्तयः स्युः शक्तयस्तिस्र एव चेति ॥ (श्रीरा.ता.)

अगस्तिरपि-

'श्रीराममन्त्रराजस्य सम्यगर्थोऽभिधीयते ।
संहितोपनिषन्मूलः सर्वकार्यार्थसिद्धिदः ॥
रकारोवह्निवचनः प्रकाशे पर्यवस्यति ।
सच्चिदानन्दरूपोऽस्य परमात्मार्थ उच्यते ॥
व्यञ्जनं निष्कलं ब्रह्मप्राणो मायेति च स्वरः ।
व्यञ्जनैः स्वरसंयोगो विद्धि तत्प्राणयोजनम् ॥'
रेफे ज्योतिर्मयं तस्मात्कृतमाकारयोजनम् ।
मकारोऽभ्युदयार्थत्वात्सामायेति च कीर्त्यते ।
अयमेवान्तमुत्सृज्य कार्यमेकाक्षरो मनुः ।
सोऽयं बीजं स्वकं तस्मात्समायं ब्रह्म उच्यते ।
सविन्दुः सोऽपि पुरुषशिवसूर्येन्दुरूपवान् ।
ज्योतिस्तस्य शिवोरूपं नादः स प्रकृतिर्मता ।

**प्रकृतिः पुरुषश्चोभौ समायं ब्रह्म संस्मृतौ !**
**विन्दुनादात्मकं बीजं वह्निः सोमकला मता ।**
**अग्निसोमात्मकं विश्वं रामबीजे प्रतिष्ठितम् ।**

**इत्यादिकम् । तदाह-भगवान् श्रीपुरुषोत्तमाचार्यबोधायनः-पुरुषोत्तमप्रपत्तिषट्के-'राममिति बीजवान् नाथ ! मन्त्रराजो हि तारकः' तथैव शिवसंहितायाम्-**

**'अक्षरार्थोऽधुनास्यैव विशदीक्रियते मनोः ।**
**बीजोक्तमुभयार्थत्वं रामनामनि दृश्यते ॥**
**बीजं मायाविनिर्मुक्तं परं ब्रह्मेति कीर्त्यते ।**
**मुक्तिदं साधकानां तन्मकारो मुक्तिदो ततः ॥**
**सरूपत्वादतो रामो भुक्तिमुक्तिफलप्रदः ।**
**आद्यस्तु तत्पदार्थस्यान्मकारस्त्वं पदार्थवान् ॥**
**तयोः संयोजनमसीत्यात्मा तत्त्वविदो विदुः ।**
**तत्त्वमस्यादि वाक्यन्तु केवलं मुक्तिदं यतः ॥**
**भुक्तिमुक्तिप्रदं चेदं तस्मादप्यतिरिच्यते ।**
**रमन्ते योगिनो नित्यं यद्वा रमयति स्वकान् ॥**
**निर्गुणं सच्चिदानन्दं सगुणं चेति कीर्त्यते ।**
**योनिलिङ्गात्मकं विश्वं रामबीजे प्रतिष्ठितम् ॥**
**रामबीजसमुद्भूतं बहुसोमात्मकं जगत् ।**
**यथैव वटबीजस्थः प्राकृतश्च महाद्रुमः ॥**
**तथैव रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम् ।**

**इत्यादिकानि वचनान्यत्रोदाहर्तव्यानि । विस्तृतविवेचनन्तु जगद्गुरुश्रीरामानन्दाचार्यश्रीरघुवराचार्यविरचितश्रीमन्त्रराजमीमांसातोऽनुसन्धेयम् ॥३॥**

अभ्युदय तथा निःश्रेयस फल प्राप्ति के लिए क्रियमाण जो श्रीराममन्त्र का जप है वह मन्त्रार्थ के अनुसन्धान के बिना नहीं हो सकेगा । क्योंकि, प्रयोग सम्बद्ध जो अर्थ है उसका जो स्मारक हो वही मन्त्र है । ऐसा मन्त्र का लक्षण पूर्वमीमांसा में निरूपण किया गया है । अतः **'रां'** इस बीज से प्रतिपाद्य सकल चराचर के जन्मादि



का कारण जो परब्रह्म हैं उनको बतलाने के लिए तथा स्वप्रकाश चैतन्य स्वरूप तथा माया एवं माया कार्य से अतीत जो भगवान् श्रीरामात्मक ईश्वर हैं, वे त्रिगुणात्मक माया कार्य जगत् के सर्ग स्थिति प्रलय के कारण हैं । इस बात को बतलाते हुए **'रां रामाय नमः'** इत्याकारक जो मन्त्रराज है उसका अवयव अर्थात् एक देशभूत जो **'रां'** इत्याकारक अग्नि बीज है, उस बीज के अर्थ को बतलाने के लिए उपक्रम करते हैं **'यावद्वेदार्थगर्भम्'** इत्यादि ।

'रां रामाय नमः' इत्याकारक तारक मन्त्रराज के आदि में वर्तमान जो 'रां' इत्याकारक बीज़ है वह अनुक्षण स्वेतर प्रकाश निरपेक्ष होकर के प्रकाशित होता है। श्रुति कहती है, 'तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासाजगदिदं विभाति' इति । यह श्रीरामबीज कैसा है ? इस जिज्ञासा के उत्तर में आचार्यजी कहते हैं-**'यावद्वेदार्थ गर्भमि ति'** इस श्रीरामबीज के गर्भकुक्षि में अभ्यन्तर में जितने वेद के अर्थ हैं वे सब प्रविष्ट हैं । जिस प्रकार वटबीज के अन्दर में वटवृक्ष अवस्थित रहता है। उसी तरह 'रां' इस बीज के अभ्यन्तर में सकल वेदार्थ निहित है । इसलिए यह बीज-'यावद्वे दार्थगर्भितः' कहलाता है । किस तरह यावद्वेदार्थ घटितत्व है ऐसा पूछते हो तो सुनिये-यह जो गायत्री मन्त्र है जो कि सर्ववेदमयी है उसमें अनेक प्रकारक माहात्म्य विशिष्टतो सविता देव हैं । उनसे अभिन्न सूर्यमण्डल में विद्यमान भगवान् श्रीसीतारामजी ही हैं । ऐसा सनत्कुमार संहिता में कहा है-

**'सूर्यमण्डलमध्यस्थं रामं सीता समन्वितम् ।**
**नमामि पुण्डरीकाक्षममेयं गुरुतत्परम् ॥'** इति ।

अर्थात् गायत्री मन्त्र सर्ववेदमय है । उसमें वर्णित जो सविता देव हैं वे परमात्मा श्रीराम हैं । यह सनत्कुमार संहिता से स्पष्ट होता है । और एतादृश जो श्रीरामजी हैं वे ही श्रीरामजी 'रां' बीज में 'र' शब्द से प्रतिपादित होते हैं । इस तरह से **'रां'** इस बीज में यावद्वेदार्थगर्भत्व सिद्ध होता है। और भी देखिये-**'जन्माद्यस्य यतः'** इस सूत्र से प्रति प्रतिजगत्कारणीभूत अनन्त कल्याण गुणाकर जो भगवान् श्रीरामजी हैं वे ही बीज के 'र' शब्द से प्रतिपादित होते हैं । प्रकृत सूत्र के स्वरचित आनन्दभाष्य में आचार्यजी ने ऐसा ही कहा है-एतदुक्तं भवति-'यतो वा इमानि' (तै. ३।१।१) इति श्रुतिरपि सूक्ष्मचिदचिच्छरीरकस्य ब्रह्मण एव लक्षणं दर्शयति, तदेवहि

जगत्कारणम्' (आ.भा. १।१।२) इससे सिद्ध होता है कि बीज यावद्वेदार्थ घटित है। इसलिए आचार्यश्री ने बीज में 'यावद्वेदार्थगर्भम्' यह विशेषण दिया है।

पुन: यह श्रीराम बीज कैसा है? इस जिज्ञासा के उत्तर में कहते हैं-**'प्रणवि'** तथा यह बीज प्रणवि, प्रणववाला है। जो स्तूयमान हो, उपास्य हो, उसको प्रणव, ओंकार कहते हैं। तादृश प्रणववाला श्रीरामबीज है। अर्थात् वह प्रणव, ओंकार इस बीज में रहता है। इस तरह 'रां' में चार अक्षर हैं **'र. अ. आ. तथा म्'** इसमें पृषोदरादि गण पठित होने से र का **अकार** रूप परिवर्तन हो जाता है। रेफ स्थानीय अकार के साथ दोनों अकार का दीर्घ हो जाता है। तदनन्तर दीर्घाकार को उकार आदेश तथा गुण करने से **ओम्** इत्याकारक प्रणव सिद्ध होता है। अत: ओम् की प्रकृति **'रां'** होने से बीज प्रणवी कहलाता है।

पुन: यह श्रीरामबीज इस स्थावर जङ्गम सकल जगत् का उत्कृष्ट आधार-आश्रयरूप है। अर्थात् इस जगत् का वह बीज उपादानकारण है। तथा निमित्तकारण अर्थात् कर्त्ता कारण भी है। चेतन अंश को प्रधान करके तो निमित्तकारण होता है। तथा स्वशरीररूप प्रकृत्यंश को प्रधान करके उपादानकारण बनता है। अत एव परिणामी कहलाता है विशेषणांश की प्रधानता होने से, यों तो परमात्मा निर्मल ज्ञानानन्दरूप होने से किसी का उपादान नहीं है। परमात्मा चेतन सर्वशक्तिमान होने से कर्त्ता तो है ही परन्तु प्रकृति उपादान कारण भी है। इस बात को, **'प्रकृतिश्च प्रतिज्ञा दृष्टान्तानुपरोधात्'** इस सूत्र में भाष्यकार ने कहा है कि-ईश्वर इस जगत् का उपादान कारण भी है। इसमें-'सदेवसोम्येदमग्रे आसीत्' बहुस्यां 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' इत्यादि श्रुति प्रमाण हैं। तथा श्रीरामतापनिक्षोपनिषद् में भी कहा है-'सीतारामौ तन्मयावत्र पूज्यौ...एष योनि: सर्वस्य प्रभवाप्ययौ हि भूतानाम्' इत्यादि। इससे सिद्ध होता है कि वह श्रीरामबीज जगत् का उत्कृष्ट आधार भूत है।

तथा वह श्रीरामबीज सविन्दु है-जलविन्दु की तरह विन्दु से युक्त है। एतादृश विन्दु सहित श्रीरामबीज सकल स्थावर जङ्गम जगत् का उत्कृष्ट आधारभूत है। यह श्रुत्यादि सिद्ध है।

तथा यह श्रीरामबीज **सुव्यक्त** है **अर्थात्** समीचीन रूप से व्यक्त किया गया है। अर्थात् प्रकाशित हुआ है। स्थूल चराचर जगत् जिसके द्वारा सुव्यक्त है। जिस



तरह परिमाण से छोटा भी वट धाणा से महान् यह वटवृक्ष प्रकाशित अर्थात् व्यक्त हो जाता है। उसी तरह इस श्रीरामबीज से यह संसार वृक्ष अभिव्यक्त होता है। इसलिए संसारात्मक वृक्ष को ऊर्ध्वमूल गीता में कहा है। श्रुति भी-'ऊर्ध्वमूलोऽवाक् शाखा एषोऽस्वत्थ: सनातन: तदेव शुक्रमित्यादि' कहती है। पुन: यह श्रीरामबीज **'श्रुतिमुनिगदितोत्कृष्टषड्व्याप्तिभेदम्'** है। अर्थात् श्रुति मुनियों के द्वारा उक्त कथित है उत्कृष्ट समीचीन नाम, रूप, यश, गुण, स्वरूप तथा मन्त्र इन छओं की व्यापकता जिसमें एतादृश यह श्रीरामबीज है। इसमें नाम की व्यापकता में यजुर्वेदीय श्रुति प्रमाण है **'न यस्य प्रतिमास्ति यस्य नाम महद् यश:'** यथा आश्वलायन श्रुति में भी कहा है की व्यापकता तथा हि 'जपान्तेनैव शरीरेण देवता दर्शनं करोति। कलौनान्येषां भवति। यजूंषि नामेतिनामैव ब्रह्मरूपेण श्रुतय आहु:' इति। **'सदा रामोहमित्येतत्तत्त्वत: प्रवदन्ति ये। न ते संसारिणो नूनमित्यादि।'** तथा दिव्य मङ्गल विग्रह विशिष्ट भगवान् की रूप व्यापकता में भी श्रुत्यादि अनेक प्रमाण हैं-'य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मय: पुरुषो दृश्यते हिरण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेश:' इत्यादि। इसी तरह यश गुण स्वरूप तथा मन्त्र का व्यापकत्व श्रुति स्मृत्यादि प्रमाणित है। उनको भी जानना चाहिए। तथा यह श्रीरामबीज **रेफारूढत्रिमूर्ति** है। विष्णु ब्रह्मा तथा महेश का वाचक जो आकार अकार तथा मकार जिस श्रीरामबीज में आश्रित हैं। अर्थात् ये विष्णु प्रभृतिक देवों जिस बीज पर आधारित हैं तथा सर्गस्थिति संहार का सम्पादन करनेवाली महाशक्ति ब्रह्मा विष्णु तथा महाशक्ति जिस बीज में विद्यमान है। और जो जरायुज आण्डज स्वेदज और उद्भिज्ज भेद से विभिन्न अनेक प्रकार से भासमान सकल विश्व प्रपञ्च का आधार रूप है, अर्थात् इस ब्रह्माण्ड के चारों तरफ विद्यमान आवरण पञ्चमहाभूत महत्तत्त्व अहङ्कार तथा मूल प्रकृति से युक्त एतादृश अनन्तानन्त कोटि ब्रह्माण्ड प्रकाशित होते हैं वह सब ब्रह्माण्ड चतुर्मुख ब्रह्मा से लेकर सहस्त्र मुख ब्रह्मा पर्यन्त जो गुण प्रधानक केवल सर्ग क्रिया में संलग्न ब्रह्मा लोग जिस परब्रह्म परमेश्वर से अधिष्ठित हैं। एतादृश श्रीरामबीज **'रां'** उपर्युक्त अनेक विशेषणों से युक्त होने के कारण सम्पूर्ण श्रुति स्मृतियों से सर्व मन्त्रों में सम्राट् की तरह श्रेष्ठ है। अर्थात् ब्रह्माण्ड अनेक हैं उन ब्रह्माण्डों में ब्रह्माण्ड का उत्पादक तथा संचालक गुण प्रधान ब्रह्मा भी अनेक हैं। उन ब्रह्माओं से उच्चारित श्रुति भी अनेक

हैं उन श्रुतियों में अनेक देवताओं के मन्त्र भी अनेक हैं। उन अनेक श्रुति प्रतिपादित अनेक मन्त्रों में भी श्रीरामबीज श्रेष्ठ होने से सर्वापेक्षया यह श्रीराममन्त्र उत्तमोत्तम है। अत एव चतुर्वर्ग फलप्रदायक इस श्रीराममन्त्र का ही जप करना सर्वथा श्रेयस्कर है। एतादृश मन्त्र चिन्तामणि को छोड़कर के जो अन्य मन्त्र का जप करने की इच्छा करता है वह-'**तृषितो जाह्नवीतीरे कूपं खनतिदुर्मतिः ।**' इस न्याय विषयता का अतिक्रमण नहीं करता है। विशेष विवरण पूर्वश्लोक में देखिए ॥३॥

**तत्राद्येन पदेन रेणभगवान् सीतापतिः प्रोच्यते**
**श्रीरामो जगतां गुणैकनिलयो हेतुश्च संरक्षकः ।**
**तच्छेषीपदतोऽप्यतो भगवतोऽनन्यार्हशेषत्वकम्**
**व्यावृत्तिस्तु सुरान्तरादिगतसत्तच्छेषताया मुहुः ॥४॥**

गत प्रकरणेन श्रीराममन्त्रघटक रामिति बीजस्य समुदायार्थविस्तरेणप्रतिपादितोऽथ बीजावयवभूततत्तद्वर्णप्रतिपाद्यं तत्तदर्थमभिधातुमुपक्रमते 'तत्राद्येन पदेन' इत्यादि। तत्र विचारणीयबीजावयवभूत आद्येन प्रथमपदेन रेण रकारात्मकवर्णेन श्रीरामः रमन्ते योगिनोऽस्मिन्निति वा स्वाश्रितान् प्रपन्नान् चतुर्वर्ग प्रदानेन रमयति इति वा अथवा 'रामो रमयतां वरः' इतिवचनेन दशरथापत्य पुंस्त्वविशिष्टो वाऽत्र श्रीरामपदेन प्रोच्यते प्रोक्तो भवति । स च जनकात्मजालक्षणश्रिया सहितोनित्यमेवतया युक्तः 'अनन्या राघवेणाहं भास्करेण यथा प्रभेति मुनिवचनात् । एतादृशः श्रीरामो बीजस्याद्येन रेफात्मकपदेन प्रोक्तो भवतीति क्रिया सम्बन्धः। पुनः कीदृशः स तत्राह 'भगवान् देवाधिदेवोऽखिलब्रह्माण्डाधिनायको न तु वस्तुतो मनुष्यः मनुष्यवत् प्राकृतिकरूपधारणं तु प्रपन्नपरित्राणायैव स्वेच्छया न तु कारणान्तरेण । भगो विद्यते यस्य स भगवान् तदुक्तं-

'ऐश्वर्यस्य समग्रस्य वीर्यस्य यशसः श्रियः ।
वैराग्यस्याथमोक्षस्य षण्णां भग इतीरणा ॥'

इतिवचनेन ऐश्वर्यादिसमस्तवस्तुरूपभगपदवाच्येन नित्यसम्बन्धवात् सर्वदा यः स भगवान् तथोक्तम्,

'उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानामगतिं गतिम् ।



वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति ॥

पुनः कीदृशो रामस्तदक्षरप्रतिपाद्यस्तत्राह 'सीतापतिः' इति सेयं श्रीसीता पृथिव्याः पुत्रीरयोनिजा विदेहस्य हलप्रवहणसमये पृथिवीमुद्भिद्य जाता सा च सर्वेश्वरश्रीरामसदृशी ।

सर्वेश्वरी यथा चाहं रामः सर्वेश्वरस्तथा ।
षड्गुणो भगवान् रामः षड् गुणाहं स्वभावतः ॥
सर्वस्याधारभूतौ च त्वावामेव हि मारुते ।
स्वे महिम्नि स्थितावावामन्याधारो न चावयोः ॥
मया विना वदन् रामं रामं विना वदंश्च माम् ।
वदत्यावां यतश्चावामभिन्नावेव सम्मतौ ॥

इति वशिष्ठसंहितोक्तेस्तस्याः पतिः स्वामी । पुनः कीदृशः श्रीरामः ? तत्राह-'गुणैकनिलयः' गुणानां शौर्यवीर्यमाधुर्यादिगुणानां प्रधानाश्रयः प्रधानं कारणम् । तत्र कारणं निमित्तकारणोपादानकारणसहकारिकारणभेदात् त्रिविधं भवति । तत्र सङ्कल्पविशिष्टरूपेण निमित्तकारणं भवति यथा घटादिकं प्रति दण्डकुलालादिकम् । सूक्ष्मजड़चेतनविशिष्टरूपेणोपादानम् । यथा घटादिकं प्रतिमृदादिद्रव्यम् । प्रकृते परमेश्वरः सहकारिकारणकालदिगाद्यन्तर्यामितया सह कारणं तत्र कालादीनां मुख्यं सहकारित्वं परमेश्वरस्य कार्यमात्रंप्रतिसहकारिकारणान्तर्यामितया तथात्वमिति। एवं च बीजस्याद्याक्षरं रेफपदवाच्यो रामो हेतुर्भवन् जगदन्तर्गतब्रह्माविष्णुशिवादिसकलचेतनानामाकाशादिसकलजड़ानां च कारणं भवतीत्यभिव्यञ्जितम् । पुनश्च स श्रीसीतानाथः, जगतां सकल प्राकृतपदार्थानां हेतुर्निदानकारणं संरक्षकश्चोत्पादयति सर्वं तदनुसर्वान् रक्षत्यपि । अन्यथा संरक्षणाभावे स्थितिकाले एव सर्वं विपद्येत संजातविनष्टघटादिवदिति। 'योगक्षेमं वहाम्यहम्' इतिगीतोक्तेः । एतेन 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति' इत्यादि श्रुत्यर्थोऽभिव्यञ्जितः । अत्रार्थे श्रुत्यन्तरमपि तथाहि-'ओं भृगुर्वै वारुणिवरुणपितरमुपससार अधिहि भगवो ब्रह्मेति । सोऽब्रवीत् 'राम एव परं ब्रह्म रामादत्यन्नंकिंचन, यत एते श्रीरामादेवोत्पद्यन्ते श्रीरामे एव विलीयन्ते श्रीरामे एव स्थितिं वसन्ति तस्माद्रामं एव विभुः ।

**'रामात्संजायते कामः कामाद्विश्वं प्रजायते ।**
**तस्माद्धनुर्धराः सर्वे द्विभुजामूलरूपिणः ॥'** इत्यादि ।
**'राम एव परं ब्रह्म परमात्माभिधीयते ।**
**रामात्परतरं नास्ति यत् किञ्चित्स्थूलसूक्ष्मकम् ।**
**ब्रह्मविष्णुशिवाः सर्वे इन्द्रोऽग्निर्वरुणो यमः ।**
**सूर्यश्चन्द्रश्चखंभूमिराकाशस्त्वनिलोत्पदः ॥**
**सर्वे ते रामचन्द्रस्य तेजसा संप्रतिष्ठिताः ।**
**भूतं भव्यं भविष्यच्च सर्वं रामसमुद्भवम् ॥**
इत्यादि पराशरस्मृतौ च । तथैव-
**रामान्नाति परो देवो रामान्नास्ति परं व्रतम् ।**
**नहि रामात्परो योगो नहि रामात्परो मखः ॥**
**ब्रह्मविष्णुमहेशाद्या यस्यांशा लोकसाधकाः ।**
**तमादिदेवं श्रीरामं विशुद्धं परमं भजे ॥ ( इतिपाद्ये)**
बृहद्ब्रह्मसंहितायामपि-
**वासुदेवादिमूर्त्तीनां चतुर्णां कारणं परम् ।**
**चतुर्विंशतिमूर्त्तीनामाश्रयः शरणं मम ॥'**
तथैव श्रीमद्रामायणे-उत्तरकाण्डे-
**'महार्णवे शयानोऽप्सु मां त्वं पूर्वमजीजनः ।**
**पद्मे दिव्येऽर्कसंकाशे नाभ्यामुत्पाद्यमामपि ॥**
**रामस्य पुरुषो लोके सत्यधर्मयशो गुणैः ।**
**समो न विद्यते कश्चिद्विशेषश्च कुतः पुनः ॥**
अयोध्याकाण्डे च-
**'सूर्यस्यापि भवेत्सूर्यो ह्यग्नेरग्निः प्रभोः प्रभुः ।**
**श्रियः श्रीश्च भवेदग्र्याः कीर्त्याकीर्तिः क्षमा क्षमा ।'**
**दैवतं देवतानां च भूतानां भूतसत्तमः ।'**
इत्यादयः प्रसङ्गानुसन्धेयाः ।

**पुनः स** तच्छेषी-**तस्यजीववर्गस्य शेषी नियामकः** अतः **पदेन पूर्वरीत्या**



**प्रथमान्तेन द्वितीयेन अकारेण पदेन भगवतो र पदवाच्यस्य श्रीरामस्य अनन्यार्ह शेषत्वं प्रोच्यते । तत्रान्यमर्हतीत्यन्यार्ह, न अन्यार्ह शेषो यस्य सोऽनन्यार्हस्तस्यभावोऽनन्यार्हत्वम् । अर्थात् श्रीरामचन्द्रस्यैव सकलजड़चेतनानां नियामकत्वं नान्यस्य तदिति । 'सर्वफलप्रदौ चावां नित्यौ च सर्वशेषिणौ । नित्यलीलाविभूत्योस्त्च्चावां नाथौ श्रुतौ श्रुतौ' इतिवशिष्ठसंहितोक्तेः ।**

**मुहुः पुनः** सुरान्तरादिगतशेषताया व्यावृत्तिः **प्रोच्यते प्रतिपादितो भवति अर्थात् सकलोपि जीवराशिभगवतः श्रीसीताधिपतेरेवशेषो न तु ब्रह्मादिदेवान्तरस्य । एतेषां भगवानेव शेषी न तु ब्रह्मादिकः प्रथितमहात्म्योपिशेषी सकल जीवान्तर्गतत्वेन ब्रह्मादिनां शेषित्वस्यासंभवादितिभावः । अर्थात् श्रीराम एव सकलजीवस्यानन्यशेषी न तु ब्रह्मादिको देवो जीवानामनन्यशेषी, यथा जीवस्य देवदत्तस्य यज्ञदत्तोऽनन्यशेषी न भवति कुतः ? जीवत्वात् तथैव ब्रह्मादिरपि जीवस्य नानन्यशेषी जीवत्वात् किन्तु जीवव्यतिरिक्तो भगवान् श्रीराम एव सर्वस्यानन्यशेषीति । तस्मात्सर्वस्यानन्यशेषी सर्वाधारभूतसर्वेश्वरो भगवान् श्रीराम एव जीवैरुपास्य इति संक्षेपः ॥४॥**

पूर्व श्लोक से उपर्युक्त प्रकार से श्रीरामबीज **'रां'** इसका समुदायात्मक 'रां' का अर्थ बतलाकर बीज के अवयवार्थ का अर्थात् बीज घटक **'र. अ. आ.म्.'** के अर्थ को बतलाने के लिए उपक्रम करते हैं-**'तत्राद्येन पदेन रेण भगवान्नित्यादि'** श्रीरामबीज के अन्तर्गत जो प्रथम पद है रेफ तादृश रेफ में सर्वेश्वर श्रीसीतानाथ श्रीरामचन्द्रजी के सकल जड़चेतन साधारण जगत् का त्रिविध कारण अर्थात् उपादानकारण निमित्तकारण तथा सहकारिकारण रूप त्रिविध कारणता का तथा जगत् का संरक्षक एवं शौर्यवीर्यादि सकल हेय प्रत्यनीक कल्याण गुणों का प्रधान आश्रय कहे जाते हैं । अर्थात् एक ही परमेश्वर श्रीरामजी सकल जगत्कारण हैं । तदतिरिक्त कोई जगत् का कारण नहीं है । यद्यपि एक वस्तु में त्रिविध कारणत्व प्रायः नहीं देखने में आता है । तथापि सर्वसमर्थ परमेश्वर में रूपभेद से सब सम्पन्न होता है । जिस तरह एक ही अग्नि में दाहकत्व पाचकत्व तथा प्रकाशकत्वरूप त्रिविध कार्यकारित्व होता है वस्तु स्वभाव विशेष से, यथा एक ही पुरुष पिता पुत्र मित्र बनता है, पितृत्वादि अपेक्षा से उसी तरह प्रकृत में परमेश्वर सूक्ष्म चिदचिद्विशिष्ट

रूपसे स्थावरजङ्गम जगत् का उपादान कारण होते हैं सङ्कल्पविशिष्टरूप से जगत् का निमित्तकारण अर्थात् कर्ताकारण बनते हैं । जिस तरह घट कार्य के प्रति कुलाल सङ्कल्प विशिष्ट रूप से घटादि का कर्त्ता है । और कालान्तर्यामी रूपसे सहकारी कारण बनते हैं। जिस तरह घटादिकार्य के प्रति काल दिशा प्रभृतिक पदार्थ सहकारी कारण बनता है उसी तरह एक ही लूता कीट शरीर प्रधानरूप से तन्तु का उपादान होता है, और चेतनांश प्रधान होकर के कर्ता कारण बनता है । ऐसा लोक में भी होता है तो ईश्वर तो समाभ्यधिक रहित है । सर्वशक्तिमान् है तो परमेश्वर में त्रिविध कारणत्व घटित होगा इसमें क्या आश्चर्य तथा क्या अनुपपत्ति है ? । इसप्रकार से त्रिविध जगत्कारणत्व ईश्वर में है ऐसा बीज के आद्याक्षर से प्रतिपादित होता है। इस बात को महर्षि व्यासादिक मुनि कहते हैं।

और रेफोत्तर जो अकार पद है उस अकार से सकल चेतन अचेतन पदार्थों का भगवान् श्रीसीतापतिजी शेषी अर्थात् नियामक हैं, ऐसा बोधित होता है यों ऋषि लोग कहते हैं । एवं आकार पद से भगवान् में अनन्यार्ह शेषत्व अर्थात् जीवों की एकमात्र नियामकता है ऐसा बतलाते हैं महर्षिगण । पुनः बीज का जो चरमवर्ण अर्ध मकार है तादृश बीजावयव मकार से सर्वकारण श्रीसीतापतिजी से ब्रह्माविष्णु तथा महेश्वरादिक देवों में जीव के प्रति नियामकता की व्यावृत्ति का प्रतिपादन किया जाता है । अर्थात् सर्वजीव के प्रति यदि नियामक हैं तो श्रीसीतापतिजी ही हैं । किन्तु उनसे भिन्न जो महामहिमतया लोग प्रसिद्ध देवान्तर ब्रह्मादि हैं उनमें जगत् की नियामकता नहीं है । अर्थात् देवतान्तर कोई भी जगत् का नियामक नहीं है । भगवान् श्रीरामजी सबका अन्तर्यामी बन करके नियामक होते हैं। ऐसा-'ईश्वरः सर्वभूतानाम्' इत्यादि तथा अन्तर्यामी ब्राह्मण से सिद्ध होता है जीव जीव का अन्तर्यामी हो ऐसा सिद्ध नहीं होता है। अतः ईश्वर श्रीरामजी ही अनन्यार्ह शेषी तथा सर्वनियामक हैं ॥४॥

**पितापुत्रत्वसम्बन्धो जगत्कारणवाचिना ।**
**रक्ष्यरक्षकभावश्च रेण रक्षकवाचिना ॥५॥**

**अथैवं न केवलं बीजावयवभूतप्रथमाक्षरेण जगतस्त्रिविधकारणं भगवान् श्रीसीतापतिरेव वाच्यो भवति, अर्थात् जगत्कारणश्रीरामस्यैव वाचकोऽपितु ब्रह्माहिरण्यगर्भादारभ्य कीटस्तम्वपर्यन्तसमस्तस्यापि स्थूलसूक्ष्मसाधारणजगतः**



**रेफप्रतिपादितश्रीरामेण सह विविधप्रकारकसम्बन्धोऽपि भवतीतिदर्शयितुमुपक्रमते-'पितापुत्रत्वसम्बन्ध' इत्यादि । जगतस्त्रिविधकारणवाचिना रेफेण जगत् कारणीभूतश्रीरामेण भगवता सह पितापुत्रत्वसम्बन्धः कथितो भवति । अर्थात् प्रदर्शितसंसारस्य त्रिप्रकारकमपि कारणं वक्ति कथयतीतिकारणवाची, तादृशेन रेफेण कार्यकारणयोः संसारतदुत्पादकयोर्मध्ये पितापुत्रत्वसम्बन्धः प्रतिपाद्यते । यथा प्राकृतस्यापि पुरुषस्य स्वजनितपुत्रेण सह पितापुत्रत्वसम्बन्धो भवत् दृश्यते तथैव प्रकृते उत्पाद्योत्पादकयोः पितापुत्रत्वसम्बन्धं श्रीरामवाचको रेफो दर्शयति । एतावता जगति भगवतो विलक्षणं वात्सल्यमकारणत एव भवतीति प्रदर्शितम् । तथा रक्षकवाचिना रेण रक्ष्यरक्षकभावसम्बन्धो बोधितो भवति । तत्र रक्षतीति रः, 'रक्षपालनेधातुः' तस्मादौणादिक डे प्रत्यये कृते तत एव तादृश म प्रत्यये टेरात्वे राम इति भवति, ततश्च रामात्मकरक्षवाचकरेण रक्षितुं योग्यो रक्ष्यः रक्षतीति पालयतीति रक्षकः रक्ष्यश्च रक्षकश्चेति रक्ष्यरक्षकौ तयोर्भावो रक्ष्यरक्षकत्वसम्बन्धः स च रक्ष्यरक्षकंभावसम्बन्धो जगता सह श्रीरामस्य बोधयति रेफात्मकोवर्णः । यथा कश्चित् प्राकृतोपि पिता स्वपुत्रं गुणं विगुणं वा पालयत्येव तथैवायं जगतः पिता सर्वानेव पुत्रस्थानापन्नान् जीवराशीन् पालयतीति भवति तदुभयोः रक्ष्यरक्षकभाव इति तादृशसम्बन्धरेफात्मकबीजाद्यक्षरेण बोधितो भवतीतिं संक्षेपः ॥५॥**

पूर्व श्लोक से बीज घटक रेफादि पदों से श्रीसीतापतिजी का बोध होता है, ऐसा बतलाकर के अग्रिम श्लोकों से ब्रह्मा हिरण्यगर्भ से लेकर के कीट पतङ्ग सकल जगत् का बीज प्रथमाक्षर प्रतिपाद्य श्रीरामचन्द्रजी के साथ जगत् का अनेक प्रकारक सम्बन्ध है, इस सम्बन्ध को बतलाने के लिए आचार्य कहते हैं-'पितापुत्रत्वसम्बन्धः' इत्यादि । स्थावरजङ्गमात्मक समस्त जगत् का भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के साथ रेफ के कारण वाचकता होने से पिता पुत्रत्व सम्बन्ध तथा रेफ के रक्षा वाचक होने से रक्ष्य रक्षकभाव सम्बन्ध भी प्रदर्शित होता है। ऐसा मुनिलोग कहते हैं ॥५॥

**शेषशेषित्वसम्बन्धश्चतुर्थ्या लुप्तयोच्यते ।**
**भार्याभर्तृत्वसम्बन्धोऽप्यनन्यार्हत्ववाचिना ॥६॥**

**पादसंसेवनम् तथा तदीयपादयोः षोडशोपचारादिप्रकारेणार्चनं पूजनम् वन्दनम् तस्यैव नमस्कारकरणम् दास्यं भगवत एव किंकरोहमिति बुद्ध्यातत्सेवनम् सख्यं सच्चिदानन्दत्वेन समानताज्ञापनम् मित्रभावम् 'सयुजा सखाया' इति श्रुतेः। आत्मसमर्पणञ्च आत्मनिवेदनम् स्वस्य भगवदधीनताबोधनम् एवं प्रकारेण सा भक्तिर्नवधा गीयते पूर्वाचार्यश्रीव्यासप्रभृतिभिरितिशेषः ॥१४॥**

भगवान् श्रीरामजी की जो उदारकीर्ति है उसका श्रीमद्रामायणादि द्वारा श्रवण करने को श्रवण भक्ति कहते हैं। उदारकीर्ति का यह अर्थ है कि सकल साधारण के ऊपर सब प्रकारक सहृदयता रखना तथा धर्मादि मोक्षान्त पद देने का सुयश को उदार कीर्ति कहते हैं। तथा भगवान् के गुण, कथन, भगवान् के गुणों का अनवरत स्मरण करना षोडशोपचारादि विधि से भगवान् श्रीरामजी का पूजन करना, तथा वन्दन करना अर्थात् दण्डवत् प्रणाम करना, भगवान् के प्रति अपने को दास किंकर समझना। सखाभाव का ग्रहण आत्मसमर्पण करना-ये नौ प्रकार की भक्ति है तदुक्तम्-

'श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पाद सेवनम्।
अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनमिति ॥१४॥'

卐 अथैकादशी व्रतनिर्णयः 卐

**एकादशीत्यादिमहाव्रतानि वै कुर्याद्विवेधानि हरिप्रियाण्यथ।
विद्धादशम्या यदि साऽरुणोदये स द्वादशींतूपवसेद्विहायताम् ।१५।**

**मोक्षस्य साक्षात्कारणतया भक्तिः प्रतिपादिता ततो मोक्षाभिलाषिभि-र्विष्णुपरायणैर्भगवद्भक्तैरेकादशीप्रभृतिकानि भगवत्प्रीतयेऽनुष्ठेयानीति तानि निर्णेतुमुपक्रमते । तत्रैकादशीव्रतम् कीदृशं कर्त्तव्यम् तदेव दर्शयितुमाह** एकादशीत्यादिमहाव्रतानीत्यादि । **अथ हरिप्रियाणि हरेर्भगवतो रामस्य संतोषफलकानि विवेधानि दशमीवेधरहितानि एकादशीव्रतानि वैष्णवैरवश्यमेव कर्त्तव्यानि अर्थाद्दशमीवेधरहितैकादशीव्रतं कुर्यान्नतुवेधसहितैकादशीव्रतमनुतिष्ठेदिति । यदि कदाचिदरुणोदयकाले सैकादशी अरुणोदयकाले दशमीविद्धाभवेत्तदा दशमीविद्धां तामेकादशीं विहाय द्वादशीमेवोपवशेत् द्वादश्यामेव व्रतं तत्पारायणं च कर्त्तव्यम् वैष्णवैरितिसारः ॥१५॥**

मुक्ति के परमसाधन भक्ति का भेद सहित निरूपण करके तदनन्तर भक्ति का



उपोद्वलक, एकादशी प्रभृतिक व्रतों का निर्णय करने के लिए कहते हैं उसमें भी सर्व प्रतिष्ठित एकादशी व्रत के विषय में एकादशी का निर्णय करने के लिए कहते हैं **'एकादशीत्यादि महाव्रतानि'** इत्यादि । भगवान् की प्रसन्नता के लिए उपासक वैष्णव, भगवान् श्रीरामजी के संतोषप्रद एकादशी महाव्रत का अनुष्ठान करें। यदि कदाचित् एकादशी, एकादशी के सूर्योदय से पूर्व अरुणोदयकाल में स्व पूर्ववर्ती दशमी तिथि से स्पृष्ट-अर्थात् विद्धा हो तो, दशमी विद्ध उस एकादशी को छोड करके द्वादशी को ही उपवास करें। अर्थात् विद्धा एकादशी का उपवास न करके तदव्यवहितोत्तरकालिक द्वितीय सूर्योदयकालिक शुद्ध द्वादशी में ही उपवास करें। उपवास का अर्थ है-अहोरात्रावच्छेदेन चतुर्विध भोजन निवृत्ति, आधुनिक धर्मशास्त्रानभिज्ञ भात रोटी न खा करके तदितर फलादिक का यथेच्छ सेवन करके अपने को व्रती समझते हैं। इसका विशेष विवरण इसी प्रकरण में आचार्य स्वयमेव करेंगे। तथा स्थलान्तर में भी देखें ॥१५॥

**शुद्धादशम्यासुयुतेतिभेदभागेकादशीसाद्विविधा प्रबुध्यताम्।
वेधोऽपि बोध्यो द्विविधोऽरुणोदये सूर्योदये वा दशमीप्रवेशतः ॥१६॥**

**या कर्त्तव्या एकादशी सा दशमीविद्धाशुद्धाचेतिभेदाद् द्विविधाप्रबुध्यताम् तत्र शुद्धा अणोदयसूर्योदयवेधरहिता दशमीयुक्ता च । तथा अरुणोदयकाले सूर्योदयकाले वा दशमी प्रवेशतः सम्बन्धाद्, वेधोपि द्विप्रकारको भवतीति बुधैर्ज्ञातव्यः, वेधजनकस्यद्वित्वेन, वेधस्यापि द्विप्रकारकत्वादिति ॥१६॥**

कर्त्तव्य अनुष्ठेय जो एकादशीतिथि है वह शुद्धा तथा दशमी विद्धा, इस प्रकार दो प्रकार की है। अर्थात् एकादशी दो प्रकार की है। शुद्धा तथा दशमी विद्धा। अरुणोदय तथा सूर्योदय इन दो कालों में दशमी का प्रवेश होने से वेध भी दो प्रकार का होता है। ऐसा पण्डितों को जानना चाहिए ॥१६॥

**स पञ्चपञ्चप्रमितो ह्युषो बुधैः कालस्तुषट्पञ्चमितोऽरुणोदयः।
प्रातस्तु सप्तेषु मितो निगद्यते सूर्योदयस्स्यात्तु ततः परं तथा ॥१७॥**

**अथारुणोदयादिवेधरहितैकादशीज्ञानाय परम्परयाऽरुणोदयादिस्वरूपज्ञानस्य कारणतया तत्स्वरूपनिर्णयायोपक्रमते**-'स पञ्च पञ्चप्रमितः' इत्यादि । पञ्च

**पञ्चप्रमितः पञ्चपञ्चाशद्दण्डात्मकसमयात्, उपरितनोभागात्मककाल उषः पदेन विद्वद्भिः कथितः । तथातिथेः प्रवेशकालादारभ्य षट्पञ्चपरिमितः षट्पञ्चाशत् दण्डरूपकालादूर्ध्वकालिकः कालः सोऽरुणोदयकालः, ततः सप्तेषु परिमितः सप्तपञ्चपरिमितः सप्तपञ्चकदण्डात्मककालादूर्ध्वकालिकः कालः प्रातः कालः, ततः परमासूर्योदयकालः सूर्योदयकालः । ततश्चोषः कालारुणोदयकालः प्रातः कालः सूर्योदयकाल इति चत्वारः कालाः कथिता भवन्ति, तथोक्तम्-'पञ्चपञ्च उषः कालः षट्पञ्च अरुणोदयः । सप्तपञ्चभवेत्प्रातः शेषः सूर्योदयः स्मृतः' इति । एतेषु वेधरहितकालात्मकशुद्धैकादशीति तत्रोपोषणं कर्त्तव्यमिति संक्षेपः ॥१७॥**

वेधरहित उपोषणीय एकादशी के स्वरूप को जानने के लिए उषः काल अरुणोदयकाल, प्रातःकाल और सूर्योदयादिकाल के स्वरूप को जानने के लिए आचार्य कहते हैं-'**स पञ्च पञ्चप्रमितः**' इत्यादि । हे सुरसुरानन्द ज्योतिः शास्त्र के ज्ञाता विद्वान् लोग कहते हैं कि दिन तथा रात्रि के जो ६० दण्ड प्रमाण काल है उसमें से ५५ दण्ड बीत जानेपर जो छप्पनवां दण्डात्मक काल है तादृश काल को उषाकाल कहते हैं । तथा अहोरात्र के छप्पनवां दण्ड के बीत जाने पर जो बांकी चार दण्डात्मक काल अवशिष्ट रह जाता है उसको अरुणोदयात्मक काल कहते हैं। और दिनमान के ५७ दण्डात्मक काल के बीत जाने पर अवशिष्ट तीन दण्डात्मक काल को प्रातःकाल प्रत्यूषकाल कहते हैं । और इसके बाद का अर्धसूर्य के उदय होने के अनन्तर सम्पूर्ण समय को सूर्योदयकाल है ऐसा प्राचीन मुनिलोग फरमाते हैं । ऐसा ज्योतिष शास्त्रों में कहा है-'**पञ्चपञ्च उषःकालः षट्पञ्च अरुणोदयः । सप्तपञ्चभवेत्प्रातः शेषः सूर्योदयः स्मृतः**' पचपन दण्ड का काल उषःकाल कहलाता है । अर्थात् दिनमान के पचपन दण्ड के वाद के काल को उषःकाल कहते हैं । तथा दिनमान के छप्पन दण्डात्मक काल को अरुणोदयकाल कहते हैं । तथा सत्तावन दण्डात्मक काल को प्रातःकाल कहा जाता है। और इसके वाद के काल को सूर्योदयकाल कहते हैं ॥१७॥

**घटीचतुष्कं ह्यरुणोदयाभिधः प्रातर्विमृष्टः समयो महर्षिभिः ।**
**तथाऽत्रवेधप्रभृतेर्विपश्चितः प्राहुर्विभागान् चतुरोविवेकः ॥१८॥**



**महर्षिभिः समयविभागज्ञैः पुरुषैः रात्रिशेषस्य प्रातःकालस्य चतुर्दण्ड प्रमाणकः कालोऽरुणोदयकाल इति कथितः तथा अत्रैकादशीप्रकरणे एव तैः कालविचारकैः वेधप्रभृतेः अरुणोदयसूर्योदयवेधयोश्चतुरोविभागान् विवेकतो हि प्राहुः प्रकर्षेण कथितः । अर्थात् चत्वारो वेधाभवन्तीति प्रतिपादितवन्तः तत् तथैवावगन्तव्यमितिभावः ॥१८॥**

कालज्ञानी लोगों ने प्रभातकालिक चार दण्ड का समय जो कि अरुणोदय कालरूप से निश्चित किया है । महात्मा विद्वानों ने भी चारों तरह के वेध का जो विचार किया है वह उसी काल का कथन किया है । अर्थात् उसी आधार पर काल निरूपण किया है ॥१८॥

**घटीत्रयं सार्द्धमथारुणोदये वेधोऽतिवेधः कथितोघटीद्वयम् ।**
**रविप्रभासस्य तथोदितेऽर्धके सूर्ये महावेध इतीर्यते बुधैः ॥१९॥**

**अथ अरुणोदयादिकालनिरूपणस्यपश्चात्, चतुर्दण्डप्रमाणकरात्रिशेषे रविप्रभासस्य सूर्यप्रभायाः दर्शनात् पूर्वम् सार्द्धं घटीत्रयम् अरुणोदयवेधो बुधै विद्वद्भिरीर्यते कथ्यते । तथा तत्रैवारुणोदयवेधे रविप्रभासस्य दर्शनादव्यवहित पूर्वकाले द्विघटिस्तु द्विदण्डात्मककालस्तुऽतिवेध इति बुधैः कथ्यते । तथा यथा रविप्रभासस्य दर्शनात् प्राक् अरुणोदयवेधो यथाऽतिवेधः कथितः तथैवरवि प्रभासस्य दर्शनात्परम् अर्द्धे सूर्ये उदिते सति महावेध इति कथ्यते इति अरुणो दयवेधत्रयस्य कथनं कृतमिति विवेकः ॥१९॥**

कालवेत्ता विद्वान् लोग सूर्यप्रभा के दर्शन के पूर्वकाल में जो साढेतीन दण्डात्मक काल है उसमें जो वेध है उसे अरुणोदय वेध कहते हैं । तथा रविप्रभा दर्शन के दो दण्ड पूर्व के समय में जो वेध होता है उसको अतिवेध कहते हैं । और सूर्यप्रभा दर्शन से अर्धसूर्य उदित होने तक का जो अर्द्धदण्डात्मक समय है उसमें जो वेध होता है उस वेध को महावेध कहते हैं । इस प्रकार अरुणोदय कालिक वेध अतिवेध और महावेध का निरूपण हुआ ॥१९॥

**योगस्तुरीयस्तुदिवाकरोदये तेऽर्वाक् सुदोषातिशयार्थबोधकाः ।**
**सर्वेऽपि वेधा मुनिभिर्विनिश्चिता निर्णेतृभिस्तस्य तु तत्वदर्शिभिः ।२०।**

दिवाकरोदयेसूर्योदयेसति जायमानो वेधयोगस्तुरीयो योग इति कथ्यते वेधतत्वदर्शिभिर्निर्णेतृभिः श्रीपराशरादिमुनिभिः । अर्वाक् वेधकालात्पूर्ववेधे सु दोषातिशयार्थबोधकाः सर्वेपि ते वेधा निश्चिता इति ॥२०॥

दिवाकर सूर्य के उदय होने के अनन्तर सम्पूर्ण दिन तथा रात्रि के अन्तर्गत जो दशमी का वेध होता है तो उस वेध को **'योग वेध'** कहते हैं तत्व को जानने वाले जो लोग हैं उन्होंने उपर्युक्त सर्ववेध का अर्थात् चारों प्रकार के वेध का भिन्न विभाग, एक दूसरे में महान् दोषों की अपेक्षाकृत अधिक बोध कराने के लिए ही विशेष रूपसे निश्चित किया है । यद्यपि इसप्रकार के कालवेध का निर्णय करना इस श्रीवैष्णवमत में कोई खास उपयोगी नहीं है । तथापि मतान्तरों में तो उपयोगी है ही ॥२०॥

**पूर्णेति सूर्योदयकालतः सा या प्राङ्मुहुर्तद्वयसंयुता च ।**
**अन्या तु विद्धा परिकीर्तिता बुधैरेकादशी सा त्रिविधापि शुद्धा ॥२१॥**

इत्थमेकादशी उपजीव्यतया कालस्य वेधस्य च विचारं कृत्वानन्तरमेकादश्या आवान्तरभेदमाह-'पूर्णेति सूर्योदयकालतः' इत्यादि । सूर्योदयकालतः प्राक् पूर्वं मुहूर्तद्वयसंयुता चतुर्दण्डयुक्ता या एकादशी, सा सम्पूर्णाप्येकादशी शुद्धा उपवासयोग्या । अन्या एतदतिरिक्ता एतद्भिन्ना या सा विद्धा दशम्या विद्धा ज्ञेया नोपाष्या सेति । यैकादशी शुद्धा सापि वक्ष्यमाणप्रकारेण बुधैः पण्डितैः त्रिविधा त्रिप्रकारा ज्ञातव्येतिभावः ॥२१॥

सूर्योदयकाल से पूर्व दो मुहूर्त्त अर्थात् चार दण्ड से युक्त जो एकादशी है, वह पूर्णा अर्थात् सम्पूर्ण एकादशी शुद्धा है उपोष्या है ऐसा विद्वान् लोग कहते हैं। इससे भिन्न जो एकादशी है वह दशमी विद्धा कही गई है वह उपवास योग्य नहीं है । जो एकादशी शुद्ध है अर्थात् वेधरहित है वह वक्ष्यमाण प्रकार से तीन प्रकार की है ऐसा विद्वानों ने कहा है ॥२१॥

**एका तु द्वादशीमात्राधिका ज्ञेयोभयात्मिका ।**
**द्वितिया च तृतीया तु तथैवानुभयात्मिका ॥२२॥**
**तत्राद्या तु परैवास्ति ग्राह्या विष्णुपरायणैः ।**



**शुद्धाप्येकादशी हेया परतो द्वादशी यदि ॥२३॥**
**उपोष्यद्वादशीं शुद्धां तस्यामेव च पारणम् ।**
**उभयोरधिकत्वेतु परोपोष्या विचक्षणैः ॥२४॥**

एकेत्यादि एका तु द्वादशीमात्राधिकाज्ञेया, तत्र द्वादशीमात्रं द्वादश्येवाधिकां यस्यां सा द्वादशीमात्राधिका । द्वितीयात्वेकादशी उभयात्मिका उभयाधिकेत्यर्थः । तथैव अनुभयात्मिका तृतीया । एवं च शुद्धैकादशी त्रिविधा द्वादशीमात्राधिका । उभयात्मिका अनुभयात्मिका चेति भेदात् । तत्राद्या तु परैव विष्णुपरायणैर्ग्राह्यास्ति । शुद्धाप्येकादशीत्याज्या यदि परदिने द्वादशी भवेत् । तत्र शुद्धां द्वादशीमेवोपोष्य तस्यामेव द्वादश्यां पारणं कर्तव्यम्, यदि कदाचित् उभयोरधिकत्वं तदा पण्डितैः परैवोपोष्येति विवेकः ॥२२-२४॥

प्रथम एकादशी तो वह है जिसमें द्वादशी तिथि का मात्रा अधिक हो। दूसरी एकादशी वह है जिसमें एकादशी तथा द्वादशी की दोनों की मात्रा अधिक हो तीसरी एकादशी वह है जिसमें दोनों की एकादशी द्वादशी की मात्रा कम हो । इन तीनों में, पहली एकादशी में परतिथि का द्वादशी का ही व्रतोपवास वैष्णवों को करने योग्य है । क्योंकि यदि द्वादशी अपने आगामी तिथि तक चली जाय तो इस अवस्था में शुद्धा एकादशी भी त्याज्य ही है । तब द्वादशी को उपवास करके द्वितीय द्वादशी में पारण करे । बुद्धिमान व्यक्ति उभय की अधिकता होमे पर द्वितीय एकादशी का ही उपोषण करते हैं। इस विषय पर अधिक विचार अन्यत्र करेंगे ॥२२-२४॥

**उन्मीलिनी वञ्जुलिनी सुपुण्याः सात्रिस्पृशाथोखलुपक्षवर्द्धिनी ।**
**जयातथाष्टौ विजया जयन्ती द्वादश्य एता इति पापनाशनी ॥२५॥**

एतावता प्रकरणेन सपरिकरामेकादशीं निर्णीय पारणाविषये कीदृशी समुपयुक्तेत्येकादशीसहचरेण द्वादशी विषयकनिश्चयमप्यत्रैवदर्शयति-'उन्मीलिनीवञ्जुलिनी' इत्यादि । अथ एकादशीव्रतनिर्णयानन्तरम् द्वादश्यो निरुप्यन्ते, ताश्चाष्टौ उन्मीलिनीवञ्जुलिनी त्रिस्पृशा पक्षवर्द्धिनी जया विजया जयन्ती तथा पापनाशिनीति भेदात्, एता उपरिनिर्दिष्टा सर्वा अपि सुपुण्यफलदायिन्य इति ज्ञातव्याः ।

एतासां लक्षणं स्वरूपञ्च पुराणे प्रतिपादितम्-उन्मीलिनी वञ्जुलिनी त्रिस्पृशा पक्षवर्द्धिनी । जया च विजया चैव जयन्ती पापनाशिनी । द्वादश्योऽष्टौ महा पुण्या सर्वपापहराद्विज ? इति । तथैव पद्मपुराणे 'एकादशी तु सम्पूर्णा वर्द्धते पुनरेव सा । द्वादशी न च वर्द्धेत कथितोन्मीलिनीति सा' सम्पूर्णैकादशी यत्र द्वाद शी च यथा भवेत् । त्रयोदश्यां मुहुर्त्तार्द्ध वञ्जुलि सा हरिप्रिया । शुक्ले पक्षेऽथवा कृष्णे यदा भवति वञ्जुली । एकादशी दिने भुक्त्वा द्वादश्यां कारयेत् व्रतमिति । विशेषतः प्रत्येकस्वरूपं यथाशास्त्रं ज्ञातव्यमिति संक्षेपः ॥२५॥

एकादशी का निर्णय करके एकादशी सहचरित द्वादशी का जो कि पारणो पयोगिनी है तादृश द्वादशी का स्वरूपादि को बतलाने के लिए कहते हैं उन्मीलिनी इत्यादि । उन्मीलिनी वञ्जुलिनी त्रिस्पृशा, पक्षवर्द्धिनी, जया, विजया, जयन्ती, पापना शिनी इस प्रकार के आठ द्वादशी हैं । जो कि उत्तम पुण्यफल को देनेवाली हैं । इनका प्रत्येक का लक्षण तथा स्वरूपादिक को पद्मपुराणादि में देखें । यहाँ संक्षेप किया गया है ॥२५॥

**आषाढभाद्रोर्जसितेषु संगता मैत्रश्रवोऽन्त्यादिगतद्युपान्त्यकैः ।**
**चेद्द्वादशी तत्र न पारणं बुधः पादैः प्रकुर्याद् व्रतवृन्दहारिणी ।२६।**

अथ व्रतोपयोगिपारणयोग्यद्वादशीनां स्वरूपभेदादिकं दर्शयित्वा पारणा नुपयोगिनिषिद्धद्वादशीनिर्णयमपिकर्तुमुपक्रमते-'आषाढ' इत्यादि । आषाढभा द्रोर्जसितेषु आषाढशुचिमासभाद्रमासकार्तिकमासीयशुक्लाद्वादशी यदि कदा चित्, मैत्रश्रवोऽन्त्यादिगतद्युपान्त्यकैः पादैः, यथाक्रममनुराधाश्रवणरेवतीनक्षत्र गतप्रथमद्वितीयतृतीयचरणैः समन्विता शुक्लाद्वादशी भवेत् तदा तादृशीद्वाद श्यां धर्मशास्त्रभिज्ञो विद्वान् एकादशीव्रतपारणं न कुर्यात्-किन्तु संभवेच्चेत्तदा तत्राप्युपोषणीयमेव-'आभाकासितपक्षेषु मैत्रश्रवणरेवती । द्वादशी बुधवारेण हरेर्वासर उच्यते' इति वचनेन तदाहरिवासरयोगस्य सत्त्वात् । अयं च योगः कदा चिदेवोपलभ्यते । यातु द्वादशी अकर्तव्या सा पुनः कीदृशी ? तत्राह-'व्रतवृन्द हारिणीति' यथोक्तेयं द्वादशीव्रतवृन्दानामेकादशीव्रतसमूहानां हारिणी विनाशिनी कथिता । अत्र पारणे व्रतफलविलोपो भवति, तस्मात्तत्र पारणं न कर्त्तव्यमिति । तदुक्तं-'आभाकासितपक्षेतु मैत्र श्रवणरेवती ।



संगमे नैवभोक्तव्यं द्वादशी द्वादशं हरे, दिति ॥२६॥

एकादशी व्रत पारणा में उपयोगी द्वादशी तिथि का निर्णय करके एकादशी व्रत पारणा में निषिद्ध जो द्वादशी तिथि है उसका निर्णय करने के लिए कहते हैं 'आषाढभाद्र' इत्यादि । आषाढ मास भाद्रपद मास और उर्जस-कार्तिकमास-इन महिनों का जो शुक्लपक्ष है, उसकी जो द्वादशीतिथि है अर्थात् आषाढ, भादो तथा कार्तिक मास की जो शुक्ला द्वादशीतिथि हैं ये यदि अनुराधा, श्रवणा और रेवती नक्षत्र के यथाक्रम इन नक्षत्रों के प्रथम द्वितीय तृतीय चरणों से युक्त विद्ध हो तव धर्मशास्त्रवेत्ता विद्वान् एकादशी व्रत का पारणा, इन द्वादशी तिथि में न करें । क्योंकि एतादृश द्वादशीतिथि एकादशी व्रत समुदाय के पुण्यों को विनाश करनेवाली है । तदुक्तं-'आभाकासितपक्षेषु मैत्रश्रवणरेवती । संगमे नैव भोक्तव्यं द्वादशी द्वादशं हरेदि तिनिषिद्ध द्वादशी विचारः ॥२६॥

卐 अथ श्रीरामनवमीव्रतनिर्णयः 卐

**मासे मधौ या नवमीसुयुक्ता शुक्लाऽदितीशेन शुभेनभेन ।**
**कर्केमहापुण्यतमासुलग्नेजातोऽत्र रमः स्वयमेव विष्णुः ॥२७॥**

एकादशीव्रतपारणायोग्यां द्वदशीं तथा पारणानिषिद्धां च द्वादशीं स्व रूपतो भेदतश्च निरूप्य तदनु श्रीरामनवमीव्रतनिर्णयायोपक्रमते 'मासे मधौ या' इत्यादि । मधौ चैत्रे मासे, अदितिशेन, अदितिरीशः स्वामी यस्य स अदितीशः तेन भेन नक्षत्रेण, युक्ता या शुक्ला शुक्लपक्षीयानवमीति । अर्थात् मधुमासी यशुक्लपक्षीयपुनर्वसुनक्षत्रयुक्ता या नवमी श्रीरामनवमीतिलोके प्रसिद्धा सा 'महापुण्यतमा, यस्यामुपवासादिकरणेन महदतिशयमक्षय्यं पुण्यं भवति तादृशी, एतादृश्यां नवम्यां कर्के सुलग्ने एतन्नामकशुभलग्ने, विष्णुर्व्यापको रामोब्रह्म रूपः स्वयमेवजातः । तदुक्तं-'आविरासीत् सकलया कौशल्यायां परः पुमान्' इत्यगस्तिसंहितायाम् । अर्थात् यथोक्तमासस्य शुक्लपक्षीयशुभनक्षत्रशुभलग्न युक्तनवम्यां त्रिपाद्विभूतिनायको भगवान् श्रीरामः स्वयमेवावतरत् । एतावता तस्य भगवतः प्राकृतजन्मनिषेधः कृतः 'जन्मकर्म च मे दिव्य' मित्युक्तेः ॥२७॥

चैत्रमासीय शुक्लपक्ष की पुनर्वसु नक्षत्र सहित तथा अतिशयित पुण्यजनक कर्क लग्न से युक्त नवमी नामक तिथि के मध्याह्नकाल में कौशल्याजी से सकल

लोक नायक त्रिपाद विभूति नियामक परब्रह्मरूप सर्वेश्वर भगवान् श्रीरामजी अवतरित हुये ॥२७॥

**तामष्टमीवेधयुतां विहाय व्रतोत्सवं तत्र करोतु भक्तः ।**
**असङ्ख्यसूर्यग्रहतोऽधिका वै, या केवला, सा, नवमीप्युपोष्या ॥२८॥**

भक्तः श्रीवैष्णवः अष्टमीवेधयुक्तां तां नवमीतिथिं परित्यज्य, तत्रोत्सवं भजनपूजनकीर्तनादिकं कार्यं श्रीरामभक्तः श्रीरामपूजनादिकमवश्यमेव कुर्यादिति । तथा या चैव शुक्लनवमी केवला अर्थात् पुनर्वसुनक्षत्रेणायुक्ता सा असङ्ख्यसूर्यग्रहतोऽपि फलदाने समधिका, इति सापि नवमी समुपोष्या तत्र व्रतं श्रीरामपूजनादिकं कर्त्तव्यम् । अर्थात् सनक्षत्रा तु अतीवशोभना यापि नक्षत्र रहिता सापि नत्याज्या, अपितु उपासनीयैव । 'तिथिः शरीरं देवस्य तिथौ नक्षत्र माश्रितम् । तस्मात्तिथिं प्रशंसन्ति न नक्षत्रं कदाचन' इति वचनेन नक्षत्ररहितापि व्रतादौ ग्राह्यैव नत्याज्या तिथावेव नक्षत्रस्य समावेशात् । इयं च नवमी मध्याह्न व्यापिन्येवग्राह्येति शास्त्रसारः ॥२८॥

श्रीवैष्णवगण अष्टमीवेधरहित नक्षत्रयुक्त यथोक्त नवमी में व्रत उपोषण तथा भजन कीर्तन सपरिवार श्रीरामजी का पूजन अर्चन करें । यदि नवमी पुनर्वसु नक्षत्रादि रहित हो तथापि तादृश नवमी भी असंख्य सूर्यग्रहण से अधिक महत्त्ववाली है । अतः श्रीवैष्णवगण तादृश नवमी का भी आराधना करें । अर्थात् तादृश नवमी में भी व्रतोपवास पूजनादि करें ॥२८॥

**अत्र प्रकुर्वीतमुदाव्रतोत्सवं रामार्चनं जागरणं महाफलम् ।**
**अनेकजन्मार्जितपापनाशनं श्रीरामकीर्तेः श्रवणं च कीर्तनम् ॥२९॥**

अत्र पूर्वोक्तसकलयोगयुक्तेः पुण्यतिथौ मुदा महताहर्षेण व्रतोत्सवं व्रतमुत्सवञ्च महाफलमतिफलप्रदं श्रीरामार्चनं सपरिकरसर्वेश्वरश्रीरामपूजनं रात्रौ जागरणादिकञ्च प्रकुर्वीत । अनेकजन्मार्जितनानाजन्मसङ्कलितपापसमूहनाशनं तन्नाशकर्त्तारं श्रीरामकीर्तेः-यस्यामलं नृपसदस्सु यशोऽधुनापि गायन्त्यघघ्नमित्यादिरूपेणमहर्षिभिः कीर्तितकीर्तेः श्रवणं तथैव कीर्तनञ्च श्रीवैष्णवश्रेष्ठः प्रकुर्वीत इत्यर्थः । तत्सायुज्यफलप्रदं भवतीतिभावः ॥२९॥



पूर्वोक्त सम्पूर्ण योगयुक्त श्रीरामनवमी तिथि के दिन महाफल प्रदान करनेवाला श्रीरामचन्द्रजी का व्रत तन्निमित्त उत्सव श्रीरामचन्द्रजी की पूजा रात्रि जागरण अनेक जन्म से अर्जित पापसमूहों को नाश करनेवाली श्रीरामचन्द्रजी की कीर्ति अर्थात् कथा का श्रवण तथा कीर्तन श्रीवैष्णव श्रेष्ठों को अवश्य करना चाहिए ॥२९॥

卐 अथ श्रीजानकीनवमीनिर्णयः 卐

**पुष्यान्वितायां तु कुजे नवम्यां श्रीमाधवे मासि सिते हलेन ।**
**कृष्टाक्षितिः श्रीजनकेन तस्याः सीताविरासीद्व्रतमत्रकुर्यात् ॥३०॥**

श्रीरामनवमीव्रतनिर्णयं कृत्वा तत्र व्रतादिकं कुर्यादित्यादिश्य तदनुपरम शक्तिरूपा श्रीजानकीनवमी श्रीरामानन्यत्वात्तत्र व्रतादिकं कर्त्तव्यमिति दर्शयितुमाह-'पुष्यान्वितायां तु कुजे' इत्यादि । श्रीमाधवे वैशाखेमासि सिते कृष्णेतर शुक्लपक्षे कुजेमङ्गलदिवसे पुष्यान्वितायाम् पुष्यनक्षत्रयुक्तायां नवम्यां तिथौ जनकेन विदेहाधिपतिना राज्ञा हलेन तदग्रेण क्षितिः पृथिवी कृष्टा पृथिव्याः कृतवान् कर्षणमित्यर्थः । ततः तस्याः पृथिव्याः सकाशात् सीता जगज्जननी श्री सम्प्रदायप्रवर्तिका श्रीरामाभिन्नरूपा आविरासीत् । कर्षितपृथिवीतः सर्वेश्वरी श्रीसीता प्रादुर्भूता एतावता एतस्या अयोनिजत्वमेवाभिव्यञ्जितम् । तस्मात् ईदृश शुभपुण्यतिथौ प्रतिवर्षमत्रव्रतोत्सवपूजनादिकम् श्रीरामपरायणः कुर्यादिति विधिः । अत्रापि तुल्यन्यायात् पूर्ववद्विध्यादिकम् ज्ञेयम् ॥३०॥

माधव वैशाख मास शुक्लपक्ष मङ्गल दिवस पुष्यनक्षत्रयुक्त नवमी तिथि में राजा जनकजी ने पृथिवी को पूजन कर हल से जोता । उस हल के जोतने से पृथिवी से श्रीसीताजी का प्रादुर्भाव हुआ । इसलिए इस पुण्य तिथि नवमी के दिन श्रीसीताजी का व्रत पूजनोत्सवादिक भक्तलोग करें । यह तिथि पूर्व तिथि के वेधरहित हो तथा मध्याह्न व्यापिनी हो उसमें व्रतोत्सवादिक किया जाय । यदि दोनों दिन में मध्याह्न व्यापिता हो तब परदिन में ही व्रतादिक करना चाहिए । पूर्वदिन में व्रतादिक न किया जाय ॥३०॥

卐 अथ श्रीहनुमज्जयन्तीव्रतनिर्णयः 卐

**स्वात्यांकुजेशैवतिथौ तु कार्तिके कृष्णेऽञ्जनागर्भत एव मेषके ।**

**श्रीमान्कपीट् प्रादुरभूत् परंतपो व्रतादिना तत्रतदुत्सवंचरेत् ॥३१॥**

**श्रीसम्प्रदायसंप्रवर्तकपरम्पराक्रमेण श्रीसीतानवमीं निर्णीय तदनु श्रीहनुमज्जयन्तीव्रतोत्सवादिकं दर्शयितुमाह-'स्वात्यांकुजेशैवतिथौ' इत्यादि । शुभे कार्तिके मासि कृष्णेपक्षे शिवस्वामिके चतुर्दश्यां तिथौ स्वातीनक्षत्रान्वितायाम् मेषके मेषलग्ने, सूर्यास्तादनन्तरम् परन्तपः श्रीमान् कपीश्वरोवानराणामधी शोऽञ्जनागर्भतस्वयमाविरभूत् प्रादुर्भूतो जातः 'ऊर्जे कृष्णचतुर्दश्यां भौमे स्वात्यां कपीश्वरः । मेषलग्नेऽञ्जनागर्भात्प्रादुर्भूतः स्वयं शिवः ॥' इत्यगस्त्यसंहिता वचनप्रमाण्यात् श्रीहनुमतः श्रीशिवावतारत्वं कार्तिकमासेऽवतारत्वञ्च सुव्यक्तं भवति । तादृशशुभतिथौ श्रीहनुमतोव्रतोत्सवादिकं कुर्यात् । इयं च चतुर्दशी सायाह्नव्यापिनी व्रतादौ ग्राह्या उभयदिने तथा त्वे परैव ग्राह्येतिसंक्षेपः ॥३१॥**

कार्तिकमास कृष्णपक्ष चतुर्दशी तिथि मंगलवार तथा मेषलग्न के उदय अर्थात् सायंकाल में शत्रु संतापक श्रीमान् कपीश्वर श्रीहनुमानजी अञ्जना के गर्भ से आविर्भूत हुये । इस शुभ तिथि में भक्तलोग श्रीहनुमानजी का व्रत पूजनादि करें श्रीअगस्त्य संहिता में भी स्वयं श्रीशिवजी का कार्तिक कृष्णचतुर्दशी को श्रीहनुमानजी के स्वरूप में प्रकट होना लिखा है तदनुसार ही श्रीअयोध्याजी में श्रीहनुमानगढी एवं अन्यत्र भी श्रीरामानन्दीय स्थानों में श्रीहनुमान् जयन्ती विशेष समारोह के साथ मनाई जाती है । यह चतुर्दशी सायाह्नव्यापिनी आराधनीय है । उस दिन में सायाह्न व्याप्ति न हो तो परा का ही ग्रहण करना चाहिए ॥३१॥

卐 अथ श्रीनृसिंहजयन्तीव्रतनिर्णयः 卐

**वैशाखमासीयचतुर्दशीसिता निशामुखेयाऽनिलभेन संयुता ।**
**सोमेऽवतारोनृहरेरभूदथो व्रतोत्सवं तत्र मुदासमाचरेत् ॥३२॥**

**श्रीहनुमज्जयन्तीनिर्णयं कृत्वा तदनु श्रीनृसिंहजयन्तीतिथिं निर्णेतुमाह** वैशाखमासीयेत्यादि । **वैशाखमासेभवा वैशाखमासीया, सिताशुक्ला चतुर्दशी तिथिः, या खलुः अनिलभेन स्वातीनक्षत्रेण संयुक्ता तादृशतिथौ सोमवारे निशा मुखे सायंकाले भगवतो नृसिंहस्यावतारो जातः तद्दिने सोऽभिव्यक्तोऽभूत् । इति तादृशपुण्यदिने व्रतोत्सवादिकं कुर्यादित्यादेशः ॥३२॥**



वैशाखमास शुक्लपक्ष स्वातीनक्षत्रयुक्त चतुर्दशी तिथि सोम के दिन सूर्य के अस्तमयकाल अर्थात् सायंकाल में भगवान् श्रीनृसिंहजी का अवतार हुआ । इसलिए यथोक्त तिथि में प्रतिवर्ष भक्तलोग श्रीनृसिंह भगवान् का व्रत पूजन उत्सवादिक करें ॥३२॥

**स्मरेण विद्धा तु चतुर्दशी यदा भवेद्धनापत्यविनाशिनी तदा ।**
**तत्रोपवासो न जनैर्विधीयतां महात्मभिर्विष्णुपरायणैरपि ॥३३॥**

**येयं नृसिंहचतुर्दशी सा यदि स्मरेण त्रयोदश्या अरुणोदयकाले विद्धा संयुक्ता तदा सा नोपोष्या यतो विद्धा कामेन सा धनापत्ययोर्विघातिनी विनाश कारिणी भवति व्रतकर्तुः । अतो विष्णुपरायणैर्महात्मभिश्च तत्र तादृशस्मरविद्ध तिथौ व्रतोपवासपूजनादिकं कदापि न समाचरणीयम् ॥३३॥**

जब चतुर्दशी कामतिथि त्रयोदशी से अरुणोदयकाल में विद्धा संयुक्त हो तो वह धन एवं पुत्र का विनाश करनेवाली होती है । अतः उसमें व्रत पूजनादिक कार्य को विष्णु भक्तपरायण महात्मा लोगों को नहीं करना चाहिए ॥३३॥

卐 अथ श्रीकृष्णाष्टमीव्रतनिर्णयः 卐

**भाद्रेऽसितेनिशीथेऽथ रोहिण्यामष्टमीतिथौ ।**
**सिंहमर्केगतेसौम्ये कृष्णोजातोविधूयते ॥३४॥**

**अथ नरसिंहचतुर्दशीव्रतादिकं प्रदर्श्य श्रीकृष्णाष्टमीव्रतनिर्णयं कर्तुमाह-** 'भाद्रेऽसितेनिशीथे' इत्यादि । **भाद्रमासे, असिते कृष्णपक्षे निशीथेमध्यरात्रौ अष्टम्यां तिथौ रोहिणीनक्षत्रेचन्द्रोदये जाते सति तथा अर्के सिंहगते अर्थात् सिंहराशिस्थितेसूर्ये, तस्मिन् सौम्ये शुभसमये मथुरायां वसुदेवगेहे देवकीतो भगवान् श्रीकृष्णो जातः प्रादुर्भूतो नतु तस्य प्राकृतपुरुषवज्जन्माभूत् तदीय विग्रहस्य लोकातीतत्वात् ॥३४॥**

नृसिंह चतुर्दशी का विवेचन करके कृष्णाष्टमी व्रत का विवेचन करते हैं- '**भाद्रेऽसिते**' इत्यादि श्लोकद्वय से । भाद्रपद मास की कृष्णपक्ष मध्यरात्री में रोहिणी नक्षत्रयुक्त अष्टमी तिथि में सिंहराशी स्थित सूर्य के विद्यमानता में जब चन्द्रोय हो गया था तब मथुरा में वसुदेव के गृह में देवकी से भगवान् श्रीकृष्ण लोकों का

उपकार करने के लिए जन्म ग्रहण किये अर्थात् यथोक्तकाल में देवकी से प्रादुर्भूत हुए ॥३४॥

कृष्णजन्माष्टमीसोक्ता तस्यां कृष्णव्रतोत्सवम् ।
कुर्वीत विधिसंयुक्तं चतुर्वर्गफलप्रदम् ॥३५॥

सेयं भाद्रकृष्णाष्टमी, कृष्णजन्माष्टमीतिशब्देन लोके प्रोक्ताव्यवहृता भवति, तस्या यथोक्तगुणविशिष्टायामष्टम्यां विधिसंयुक्तं कृष्णव्रतोत्सवम् भगवतः श्रीकृष्णस्य व्रतमुपवासादिकम्, भजनकीर्त्तनपूजनादिमहोत्सवं च वैष्णवैः कर्त्तव्यमिति । यतो विधिपूर्वकसम्पादितमुत्सवं धर्मार्थकाममोक्षाख्यचतुर्वर्गफलप्रदं भवति ॥३५॥

यथोक्त अष्टमी का नाम कृष्णजन्माष्टमी कहा गया है । इस कृष्णाष्टमी तिथि में भगवान् श्रीकृष्णजी का व्रत उपवास तथा अर्चन पूजनादिक विधिपूर्वक करना चाहिए । क्योंकि यथोक्त समय में भगवान् का यह व्रतादिक धर्मार्थ चतुर्वर्गफल को देनेवाला है ॥३५॥

त्याजाष्टमीचेदथवाजिविद्धा तथाग्निविद्धं विधिभं च हेयम् ।
चेदष्टमीनो विधिभेन युक्ता महात्मभिर्विष्णुपरायणैस्तैः ॥३६॥

अथ शुद्धव्रतार्हाष्टमीविचारानन्तरं त्याज्यामष्टमीं दर्शयितुमाह-'त्याज्येत्यादि' चेत् यदि अष्टमी जन्माष्टमीवाजीविद्धा अरुणोदयकाले सप्तम्या संयुक्ता भवेत् तथा विधिभं रोहिणीनक्षत्रमग्निविद्धं कृत्तिकया संयुक्तं भवेत्, तदा, एतदुभयमपि हेयं त्याज्यमेव यदि कदाचित् कृत्तिका वेधरहितरोहिणीनक्षत्रेण युक्ताष्टमीवेधरहिताष्टमी भवेत्तदा विष्णुपरायणैर्महात्मभिर्नत्याज्या अर्थात् व्रतोपवासादौ ग्राह्यैवेति ॥३६॥

यदि कृष्णाष्टमी सप्तमी से तथा रोहिणी कृतिका वेधयुक्त हो तब विष्णुभक्त महात्मालोग तादृशाष्टमी तथा तादृशीरोहिणी नक्षत्र का व्रतोत्सव में त्याग कर दें और यदि वेधरहित अष्टमी तथा वेधरहित रोहिणी हो तब उसका त्याग न करें किन्तु उसमें व्रतोत्सवादिक करें । अर्थात् यह व्रत योग्य है ॥३६॥

विद्धा जयन्ती यदि सप्तमीयुता



शुद्धा तथा सा नवमीयुता यदि ।
विद्धाऽथ वेद्याग्नियुता हि रोहिणी
ज्ञेया तु शुद्धा यदि सा परान्विता ॥३७॥

केयमष्टमीशुद्धा या समुपास्या का चाशुद्धा या नोपास्येति शङ्कायां 'जयन्तीद्विविधा ज्ञेया विद्धाऽविद्धाविधानतः । विद्धा तु सप्तमीयुक्ता शुद्धा तु नवमीयुता' 'रोहिणीकृत्तिकायुक्ताविद्धा शुद्धापरान्विता' इत्यादिनारदीयवचनानुसारेणशुद्धामशुद्धाञ्च विनिश्चेतुमुपक्रमते-'विद्धाजयन्ती यदि सप्तमीयुता' इत्यादि । यदा खलु अष्टमी स्वाव्यवहितपूर्वकालिकसप्तम्यायुक्ता भवेत्, तदा सा विद्धाजयन्ती ज्ञेया ज्ञातव्या, वेधश्चारुणोदयकालिको ज्ञातव्यः यदि साऽष्टमी स्वपरकालिकनवम्यायुक्ता भवेत्तदा सा शुद्धाजयन्ती ज्ञातव्या, अत्र व्रतादिकं कर्तव्यम् । एवं या रोहिणी अग्निभेदकृत्तिकया युक्ता भवेत्तदासाविद्धाजयन्ती ज्ञातव्या, अथ यदा सैव रोहिणी परान्विता मृगशिरायुक्ता भवति तदा सा शुद्धा जयन्ती सैव व्रतादौ ग्राह्यानान्येति । वेधस्तु त्रिप्रकारको भवति क्वचित्तिथिवेधः क्वचिन्नक्षत्रवेधः क्वचित्तदुभयवेधः । अयमर्थः या सप्तमीविद्धाकृत्तिकाविद्धासप्तमीकृत्तिकाभ्यां च विद्धा, भाद्रकृष्णाष्टमी सा विद्धाजयन्तीतिबोद्धव्या, अथ तु या सप्तमी कृत्तिकावेधवियुक्ता नवमीमृगशिराभ्यां युक्ता सा भाद्रकृष्णाष्टमी शुद्धा ज्ञातव्या व्रतोपवासादिसमुपयुक्ता । तदुक्तम्-'अष्टमी कृष्णपक्षस्य रोहिणी ऋक्षसंयुता । भवेत्प्रौष्ठपदे मासे जयन्ती नाम सा स्मृतेति विष्णुधर्मोत्तरपुराणे ३७

कौन जयन्ती शुद्ध है तथा कौन अशुद्ध है ! इसका निर्णय करने के लिए कहते हैं-'विद्धाजयन्ती यदि सप्तमीयुता' इत्यादि । यदि अष्टमी तिथि सप्तमी से युक्त हो तथा रोहिणी नक्षत्र कृत्तिका नक्षत्र से युक्त हो तो तादृश जयन्ती को विद्धा जयन्ती समझना और यदि भाद्रमासीय कृष्णपक्षीय अष्टमीतिथि नवमी से युक्त हो तथा रोहिणी नक्षत्र मृगशिरा नक्षत्र से युक्त हो तो शुद्धा कृष्ण जयन्ती समझना चाहिए तदुक्तं-'जयन्तीद्विविधा ज्ञेया विद्धाविद्धाविधानतः । विद्धातु सप्तमी युक्ता शुद्धातु नवमीयुता ॥ रोहिणी कृत्तिकायुक्ता विद्धाशुद्धापरान्वितेति ।' इत्यादि वचनों से विद्धा तथा शुद्धा भेद को जानकर शुद्ध जयन्ती में भक्तलोगों को व्रतोपवास अर्चन पूजना

दि करना चाहिए ॥३७॥

卐 अथ वामनद्वादशीव्रतनिर्णयः 卐

**भाद्रेऽथ शुक्लेऽभिजिति प्रभुर्हरिर्या द्वादशीवैष्णवभेन संयुता ।**
**तत्रादितावाविरभूच्च वामनो व्रतोत्सवं तत्र मुदा समाचरेत् ॥३८॥**

कृष्णाष्टमीव्रतंनिर्णीय भाद्रमासे एव सम्पत्स्यमानवामनद्वादशीव्रतं निर्णेतु मुपक्रमते 'भाद्रेऽथशुक्ले' इत्यादि । अथ कृष्णजयन्तीव्रतनिर्णयानन्तरं भाद्रमासि प्रौष्ठपदेशुक्लेपक्षे वैष्णवभेन-विष्णुस्वामिकभेन नक्षत्रेण श्रवणनक्षत्रेणेत्यर्थः एतादृशनक्षत्रेण संयुक्ता द्वादशीतिथिस्तादृशद्वादश्याम्-'अभिजिति' मध्याह्नकाले मध्याह्नकाल एवाभिजितः संभवान्नान्यदा, प्रभुः सर्वशक्तिसम्पन्नः 'परास्यशक्तिर्विविधैवश्रूयते' इत्यादिश्रुतेः हरिः हरति विनाशयति प्रपन्नानां पापं संसारभयञ्च यः हरिर्भगवान् श्रीरामचन्द्रः 'सर्वेषामवताराणामवतारी रघूतमः' इत्यागमोक्तेः अदितौकश्यपेन वामनरूपं धारयन् आविरभूत् आविर्भूतोजातः प्रकटित इत्यर्थो नतु प्राकृतपुरुषवत् समुत्पन्नः । एतादृशभाद्रशुक्लश्रवणनक्षत्रयुक्तद्वादश्यां तिथौ मध्याह्नकाले मुदाहर्षेण समुत्साहयुक्तः सन् भगवतोवामनस्य व्रतोत्सवं कुर्यात् । तस्य व्रतमुपवासादिकमर्चनपूजनादिकं भक्तैः सदा कर्तव्यमितिभावः ॥३८॥

भाद्र पद शुक्लपक्ष के द्वादशीतिथि के श्रवण नक्षत्र से युक्त मध्याह्नकाल में-'परास्यशक्तिर्विविधैवश्रूयते' इत्यादि अनेक श्रुत्यनुमोदित सर्वसमर्थ सभी अवतारों के अवतारी परमब्रह्म भगवान् श्रीरामचन्द्रजी अदितिजी से वामन रूप को धारण करके आविर्भूत हुये, अर्थात् प्रगट हुए । इसलिए भक्तलोगों को चाहिए कि प्रति वर्ष यथोक्त द्वादशी तिथि में सोत्साह आनन्दपूर्वक भगवान् वामन का व्रतोपवास अर्चनपूजन वगैरह यथाविधि करें ॥३८॥

**स्पृशत्येकादशी स्पृष्टा द्वादशी श्रवणेन चेत् ।**
**विष्णुश्रृङ्खलयोगोऽयं भाद्रशुक्ले प्रकीर्तितः ॥३९॥**
**श्रवणद्वादशी ह्येषा पुनरावृत्तिनाशिनी ।**
**तस्मादुपवसेदत्र यत्नतो मतिमान्नरः ॥४०॥**



भाद्रशुक्लद्वादशी यदि एकादशीस्पृशा एकादशीवद्धाश्रवणनक्षत्रेण युक्ताभवेत् तत्र तादृशतिथौ विष्णुश्रृङ्खलनामको योगो जायते इति ज्ञातव्यः । अतस्तादृशतिथौ मतिमान्नर उपवसेत् उपवासं कुर्यात् यत एषा श्रवणद्वादशी पुनरावृत्तिनाशिनी जन्ममरणजनितक्लेशं विनाशयति । तस्मादत्रव्रतोपवासादिकं बुद्धिमान् कुर्यात् ॥३९-४०॥

भाद्रशुक्लाद्वादशी एकादशी से विद्ध होकर के यदि श्रवण नक्षत्र से युक्त हो तो वह विष्णु श्रृङ्खला योग होता है ऐसा कहते हैं । एतादृश योगवती द्वादशी सर्वपाप को नष्ट कर देती है । इसलिए भक्तलोग इसमें व्रतोपवास करें । इसका वर्णन मत्स्य पुराण में भी किया है-'द्वादशीश्रवणस्पृष्टास्पृशेदेकादशीयदि । स एव वैष्णवो योगो विष्णुश्रृङ्खलसंज्ञकः ।' तस्मिन्नुपोष्य विधिवन्नरः स क्षीणकल्मषः । प्राप्नोत्यनुत्तमां सिद्धिं पुनरावृत्तिर्दुर्लभाम्' इति । एवं विष्णु धर्म में भी कहा है-'एकादशी द्वादशी च वैष्णव्यमपितत्रचेत् । तद्विष्णुं श्रृङ्खलं नाम विष्णुसायुज्यकृद्भवेत्' इत्यादि वचनों से सिद्ध होता है कि विष्णुश्रृङ्खल योग अतिप्रशस्त है । तथा यह योग कदाचित् होता है । इसलिए इस द्वादशी में व्रतोपवास आवश्यक है ॥३९-४०॥

**तथा यथाकालमतन्द्रितैस्तैरथाधिरोपादिकमुत्सवादिकम् ।**
**सदा विधेयं हरितोषणं परं शुभप्रदं तद् बहुशास्त्रसंमतम् ॥४१॥**

अथ यथैकादशीप्रभृतिकव्रतादिकं भगवत्तोषकारकतया वैष्णवैरतन्द्रितैः कर्तव्यं तथैवान्यदपि, उत्सवादिकं कर्तव्यमित्याशयेनोपक्रमत आचार्यः-'तथा यथाकालमतन्द्रितैरित्यादि' यथा एकादश्यादिप्रभृतिकं वैष्णवैर्विधेयं तथा यथा कालं यस्योत्सवादेर्यथाकालस्तं कालमनतिक्रम्य, अतन्द्रितैरालश्यरहितैः रथाधिरोपादिकमुत्सवादिकं विधेयं कर्तव्यमेव, सदाप्रतिवर्षं तत् तत् तिथिषु, आदि पदेन दोलादिकमप्युत्सवं कर्तव्यमेव । यतो बहुशास्त्रसम्मतमनेकशास्त्रप्रतिपादितमेकादश्यादिवदेव हरितोषणं भगवतो रामस्य संतोषजनकम् शुभप्रदं मोक्षफलजनकं रथारोपणादिकं महोत्सवमस्ति, अतोऽतन्द्रितैर्वैष्णवैः कर्तव्यमेव । एवं च शुद्धाषाढशुक्लद्वितीयायां पुष्यनक्षत्रयुक्तायां बहुमूल्येरथे श्रीजनकजयासह श्रीरामं समारोप्य यात्रोत्सवं विधेयम् । क्वचित् नक्षत्ररहितकेवलद्वितीयायामपि रथमारोप्य यात्रां कारयेत् तिथेः प्रधानत्वात् । तथा ब्राह्मणभोजनवस्त्रादिदाने

नापि तस्मिन्महोत्सवे पूजयेत्संतोषयेच्चेति । तदुक्तं स्कन्दपुराणे-

'आषाढस्यासिते पक्षे द्वितीयापुष्यसंयुता ।
तस्यां रथे समारोप्य रामं मां भद्रया सह ॥'
'यात्रोत्सवं प्रवर्त्याथ प्रीणयेत द्विजांस्तथा ।
ऋक्षाभावे तिथौकार्या यात्रा सा प्रीतये मम ॥ इति ।'

यथा रथयात्रोत्सवं कुर्यात् तथैवदोलोत्सवादिकमपिकर्त्तव्यं तथोक्तम् गरुडपुराणादौ, तथाहि-

'दक्षिणाभिमुखं देवं दोलारूढं सुरेश्वरम् ।
सकृद्दृष्ट्वा तु गोविन्दं मुच्यते ब्रह्महत्यया ॥'
'दोलारूढं प्रपश्यन्ति कृष्णंकलिमलापहम् ।
अपराधसहस्त्रैस्तु मुक्तास्ते नैव संशयः ॥'
'तावत्तिष्ठन्ति पापानि जन्मकोटिकृतान्यपि ।
यावन्नान्दोलयेद्भूप ? कृष्णं कंशविनाशनम् ॥' इति ।

भगवद्दोलाया वास्तविकतत्वन्तु-जगद्गुरुश्रीगङ्गाधराचार्यप्रणीतश्रीरामदोलिकाशयनाष्टकस्यमत्प्रणीततात्पर्यदीपिकाटीकातोऽनुसन्धेयं विशेषार्थिभिः । एवं श्रीरामलीलादिकं लोकमर्यादानुसारेणकर्त्तव्यं नतु ग्रामीणनियमेनेति संक्षेपः ॥४१॥

जिस तरह एकादशी प्रभृतिक व्रतोत्सवादिक शास्त्र सिद्ध होने से अवश्य कर्तव्य है, उसी तरह पुराणादिकों से अनुमोदित उत्सवान्तर भी कर्तव्य है । इस बात को बतलाने के लिए आचार्य उपक्रम करते हैं-**'तथा यथाकालमतन्द्रितैः'** इत्यादि । तथाहि अनेक पुराणेतिहास रूप सम्मत शास्त्र भगवान् श्रीरामजी के अतिशय प्रीति जनक तथा धर्मार्थ काम मोक्षफल का दायक रथयात्रा प्रभृतिक उत्सवादिक को भी आषाढशुक्ल द्वितीया पुष्यनक्षत्र में अथवा पुष्य नक्षत्र रहित केवल द्वितीया में करना चाहिए । जिस तरह एकादशी प्रभृतिक व्रतोत्सव करणीय है, उसी तरह यथाकाल में रथयात्रोत्सव एवं श्रावणमास में झुला महोत्सव भी वैष्णवों को करना चाहिए । दोलोत्सवादिकों का यथाशास्त्र सप्रमाण विवरण श्रीरामदोलिकाशयनाष्टक में मेरी टीका में देखें ॥४१॥



## 卐 कृपादिभेदनिरूपणम् 卐

**कर्मप्रवाहेण तु चेतनस्य संमग्नस्य संसारमहार्णवेचिरम् ।
उपर्य्यहो ? संसरतोऽवशस्य सत् कृपोद्भवत्येव हरेरहेतुका ॥४२॥**

'यमेवैस वृणुते तेन लभ्यः' इतिश्रुत्युक्तेर्मोक्षसाधनेषु भगवत्कृपैव मुख्यं साधनमिति प्रपञ्चयितुमाह 'कर्मप्रवाहेण तु चेतनस्य' इत्यादि । संसारमहार्णवे जन्ममरणशोकमोहमायादिसंकुले महासमुद्रोपमिते चिरम् अनादिकालात्सम्मग्नस्य निमज्जमानस्य जीवराशेः कर्मप्रवाहेण अनादिसंचितशुभाशुभस्वकृतपुण्यपापात्मककर्मपरम्परया संसरतो भवाद्भवान्तरं गच्छतो जन्ममरणादिना, सुखदुःखात्मकं कर्मफलं भुञ्जानस्यात एवातिदुःखितस्य अवशस्य कर्मपराधीनस्य परतन्त्रस्य जीवसमुदायस्योपरि हरेर्भगवतः सर्वेश्वरश्रीरामस्य सर्वसमर्थस्य कापि विलक्षणा, अहेतुकी सत्कृपा, उद्भवति हेतुः कारणं तद्रहिता अर्थात्स्वाभाविकी कृपा प्रादुर्भवति कृपासागरत्वादनपेक्ष्यैव कारणान्तरम् । इयमेव भगवतः सर्वेश्वरश्रीरामस्य स्वाभाविकी कृपा जीवस्य संसारनिवृत्तिलक्षणनित्यनिरतिशयानन्दावाप्तिरूपसायुज्यमोक्षस्य कारणमिति 'नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुधा श्रुतेन यमेवैस वृणुते तेन लभ्यः' इत्यादिश्रुत्युक्तेः ॥४२॥

मोक्ष साधनों में सर्वश्रेष्ठ साधन भगवान् श्रीरामजी की निर्हेतुकी सत्कृपा को बतलाने के लिये उपक्रम करते हैं-**'कर्मप्रवाहेण तु चेतनस्येत्यादि'** सर्वप्रकारक अनर्थ का कारण इस संसाररूप समुद्र में अनेक भवोपार्जित शुभाशुभ कर्म के प्रवाह द्वारा चिरकाल अनादि काल से निमज्जमान अत एव विवश सर्वथा पराधीन जो जीव समुदाय हैं एतादृश जीवों के ऊपर करुणा सागर भगवान् श्रीरामजी की अहैतुक अकारण स्वाभाविक ही कृपा होती है । अर्थात् जीवों के ऊपर जो भगवान् श्रीरामजी की उद्धार करने की इच्छा होती है वह स्वाभाविक है कारणाधीन नहीं ॥४२॥

**मोक्षे मुमुक्षोर्नहि तारतम्यं फले प्रपन्नस्य तु सत्प्रपत्तेः ।
अस्त्येवतद्रामकृपोपलभ्ये पतिं श्रियोऽनन्तगुणार्णवं तम् ॥४३॥**

अनन्तगुणार्णवम् हेयप्रत्यनीकानन्तकल्याणगुणसागरं तं श्रुतिस्मृतिपुराणादिप्रतिपाद्यम् श्रियः श्रीसीतालक्षणश्रियाःपतिं स्वामिनं भगवन्तं श्रीरामम्

प्रपन्नस्य शरणागतस्य मुमुक्षोः प्राकृतिकबन्धनहातुमिच्छतोजीवस्य सत्प्रपत्तेः त्रिविधव्यापारेण प्रपत्तिं कुर्वतः श्रीरामकृपोपलभ्ये सर्वव्यापकश्रीरामस्यकृपा मात्रसाध्ये मोक्षात्मकफले मनागपि तारतम्यं न विद्यते, अर्थात् सर्वेश्वरश्रीरा मकृपामात्रसाध्ये मोक्षे किंचिदपि तारतभ्यं नास्ति सर्वदैकरूप एव मोक्षो नतु तत्र भेद इतिभावः ॥४३॥

सांसारिक बन्धन से छुटने की इच्छावाले हेयप्रत्यनीक अनन्त कल्याण गुणों के महासागर भगवान् श्रीरामजी के शरणागत जो भक्त हैं उनको भगवान् श्रीरामजी की कृपा से प्राप्त जो मोक्षरूप फल है उस मोक्षात्मक फल में थोडा भी तारतम्य न्यूनाधिक भाव नहीं है। अर्थात् पारलौकिक फल साधन यागादि से जायमान स्वर्ग रूप फल में जिस तरह तारतम्य होता है उस तरह मोक्षस्वरूप फल में किसी प्रकार का भेद नहीं है। भाव यह कि सर्वेश्वर भगवान् श्रीरामजी के निवास स्थान दिव्यधाम श्रीसाकेत प्राप्ति रूप मोक्ष में भेद नहीं है, मोक्ष एक रूप है। इस कथन से मोक्ष में परस्परतारतम्यवादी सिद्धान्त का निराकरण होता है ॥४३॥

**भवन्त्युपायान्तरमेव सर्वे स्वातन्त्र्यतोमुक्तिपदप्रदास्ते ।**
**सुकर्मसंवेदनभक्तियोगाः प्रपत्तिःनिष्ठैः समनुष्ठितास्तु ॥४४॥**

प्रपत्तिनिष्ठैः प्रपत्तौ शरणागतौ निष्ठावद्भिः श्रद्धालुभिस्तैर्मोक्षमिच्छद्भिः समनुष्ठिताः समीचीनप्रकारेण संपादिताः सुकर्मसंवेदनभक्तियोगाः शोभनकर्मज्ञा नभक्तियोगरूपाः उपायान्तरं, परमपुरुषप्राप्तौमुख्योपायः सर्वेश्वरश्रीरामशरणाग तिस्तदतिरिक्तमुपाया उपायान्तरमेव इत्येते सर्वे-सुकर्मसंवेदनभक्तियोगाः स्वा तंत्र्यतः स्वातंत्र्येणैव मुक्तिपदप्रदा मोक्षप्रापका उपाया भवन्तीति ॥४४॥

भगवत् प्रपत्ति अर्थात् भगवान् श्रीरामजी की शरणागति में निष्ठा-विश्वास रखनेवाले तथा ममतारहित उपासक के द्वारा कृत संपादित कर्मयोग ज्ञानयोग तथा भक्तियोग भी मोक्ष का प्रधानोपाय ही है तथा वे शरणागति से उपायान्तर भी हैं। ये पूर्व प्रदर्शित सभी करण उपाय अवश्यमेव मोक्षरूप कार्य का साधक उपाय हैं ॥४४॥

**विभूत्वतो निर्भरतापरैस्तैः श्रीव्याप्तिरार्यैरभिधीयते हि ।**



**प्रपञ्चनिर्मातृविरिञ्चिहेतु श्रीरामपादाब्जनिविष्टचित्तैः ॥४५॥**

अथ मोक्षस्य कर्मज्ञानभक्तियोगस्वरूपस्योपायान्तरकारणान्तरकथना नन्तरम् प्रपञ्चस्य सकलजगतोनिर्माता योविरिञ्चिर्ब्रह्मातस्यापि हेतुभूतकारणी भूतश्रीरामस्य पादाब्जे चरणकमले निविष्टचित्तैः तदीयपादकमले निवेशितम नोभिः निर्भरतापरैः भगवति परेशे श्रीरामे समर्पितभारतया स्वकीयभरणपोष णादिचिन्तारहितैस्तैर्मुमुक्षुभिरार्यैर्विभुत्वतोव्यापकतारूपेणैव, श्रीव्याप्तिःश्रियः श्रीसीतायाः व्याप्तिरभिधीयते, व्यापकत्वेनैवश्रियोव्याप्तिर्नत्वणुत्वेनेति संक्षेपः ॥४५॥

मोक्ष के प्रति कर्मयोग ज्ञानयोग और भक्तियोग को स्वातन्त्र्येण उपायान्तर प्रतिपादन करने के बाद संपूर्ण जगत् का निर्माण करनेवाले जो ब्रह्माजी उनका भी अर्थात् ब्रह्मा का भी कारण स्वरूप सर्वेश्वर श्रीरामजी के चरणकमल में संलग्न है मन जिनका एतादृश तथा श्रीरामजी के ऊपर पूर्णरूप से भरोसा रखनेवाले एवं श्रेष्ठ बिद्वान् मुमुक्षु लोगों ने श्रीसीताजी की व्याप्ति को विभुत्व रूप से ही स्वीकार किया है अणुत्व रूप से नहीं ऐसा निश्चितार्थ है ॥४५॥

**नित्यं सा पुरुषाकारभूता सीताऽनपायिनी ।**
**अनुपायान्तरैर्विज्ञैरुच्यते तदुपायता ॥४६॥**

अनुपायान्तरैः उपायशून्यपरैर्विज्ञैः कुशलैः प्रपत्तिचतुरैरर्थात्शरणागति निष्ठैः पुरुषैर्मतान्तरीयैरनपायिनीनित्या श्रीसीतैवनित्यं सदापुरुषाकारभूता तस्या एवोपायत्वं मन्यते अर्थात् श्रीसीतायां एवोपायत्वं विनिगद्यते । यतो हि सा जीवदुःखं श्रीभगवन्तं करुणावरुणालयं श्रीरामं श्रावयति ॥४६॥

शरणागति से अतिरिक्त उपायों से कर्म ज्ञान भक्ति से रहित अर्थात् मात्र शरणागति को कारण माननेवाले पुरुष भगवान् श्रीरामजी की आज्ञा को शिरोधार्य करके कर्माद्यनुष्ठान में प्रवृत्त नरश्रेष्ठोंने नित्या पुरुषाकार रूपा श्रीसीताजी को मोक्षोपाय बतलाया है ॥४६॥

**विभोश्चवात्सल्यमहार्णवस्य वै वात्सल्यमिष्टं जनदोषभोगिता ।**
**समुच्यते तैर्नृभिरस्वतन्त्रकैः सदा सदाचारपरायणैर्वरैः ॥४७॥**

**वरैः प्रशस्तैः सर्वदासदाचारपरायणैः समीचीनाचारानुगतैः तैर्मुमुक्षभिर्नैरधिकारिव्यक्तिभिः अस्वतन्त्रकैः परेशपराधीनैः इष्टं प्रपन्नपुरुषस्यमनोऽनुकूलम्, विभोः सर्वव्यापकस्य भगवतोरामस्य वात्सल्यमहार्णवस्य दयासागरस्य संबन्धियत् वात्सल्यम् तत् शरणागतभक्तगतदोषभोगित्वरूपमेव, तत्र दोषाणामपराधाणां भोगित्वरूपमेव अर्थात् यथा वात्सल्यव्रतीमातापुत्रापराधं तच्छरीरगतमलादिकं पुत्रवात्सल्यादपनोदयति । तथैव भक्तोपरिनिःकारणवात्सल्यपरो भगवान् श्रीरामो भक्तस्य यत् प्राकृतिकं मलादिकं भक्तस्वरूपापनोदकं, तं सर्वदोषं स्वयमेवापनोदयति, तथा तदपनुद्य भक्ताय यथारुचिसायुज्यादिमुक्तिं दत्वा कृतार्थयतीति तत्त्वम् ॥४७॥**

सदा सर्वकाल में विरक्तोचित सदाचार से सम्पन्न अपने को भगवान् श्रीरामजी का पराधीन माननेवाले श्रेष्ठ प्रपन्न शरणागत महापुरुषों ने शरणागत पुरुषों के अनुकूल अर्थात् हितचिन्तक दयामहोदधि सर्वव्यापक भगवान् श्रीरामजी की जो वत्सलता है वह प्रपन्न व्यक्तियों का दोषभोगिता स्वरूप ही है ऐसा कहा है। अर्थात् जिस तरह गवादिक पशु स्वकीय नवजात वत्सों के शरीर में रहनेवाला जो मल है उसको स्वकीय जिह्वा के द्वारा चाट करके वत्स को निर्मल बना देती है। यथावा साधारण भी माता स्वकर्तव्य समझकर स्वसन्तान के शरीरादिगत अस्वच्छता सम्पादक दोषों को हटाकर पुत्रादिक को निर्मल स्वच्छ रखती है। उसी तरह वत्सलता का महासमुद्र भगवान् श्रीरामजी भी भक्त के कायिक वाचिक मानसिक प्राकृतिक सकल दोषों का निराकरण करके भक्तों को यथाभिमत सायुज्यादि मोक्ष को देकर के कृतार्थ कर देते हैं। यही भगवान् श्रीरामजी में दोष भोगित्व है ॥४७॥

**दयान्यदुःखस्य निगद्यते बुधैरप्राकृतैस्तैरसहिष्णुता स्मृता ।**
**कृपामहाब्धेः समुदारकीर्ते विष्णोरचिन्त्याखिलवैभवस्य वै ॥४८॥**

**अप्राकृतैः प्रकृतिजनितशरीरेप्राकृते, अहं ममत्वादिरहितैर्वस्तुतो बुधैर्महामतिभिः अचिन्त्याखिलवैभवस्य चिन्तयितुमप्याशक्याखिलवैभवो यस्य तादृशस्य समुदारकीर्तेः कृपामहाब्धेर्दयासमुद्रस्य विष्णोः सर्वव्यापकस्य जगत्कारणरूपस्य भगवतोरामस्य स्मृता महर्षिभिः प्रशंसिता, भगवति श्रीरामे, याऽन्यदीय दुःखस्य, असहिष्णुता स्वाभाविकी विद्यते सैव दयापदवाच्यं भवति । भगवान्**



**श्रीरामो भक्तानां दुःखं न सहते इति यो हि तस्य स्वभावस्तद्रूपैव तस्य दयेति भावः ॥४८॥**

अप्राकृतैर्बुधैः अर्थात् प्राकृतिक अहं ममतादिक सांसारिक काम क्रोधादिक अनेक प्रकार विकार समुदाय से रहित भगवान् श्रीरामजी के शरणागति में निष्ठा रखनेवाले विद्वानों ने चिन्ता से भी परे समस्त ऐश्वर्य तथा प्रचुर उदारकीर्तिवाले कृपा का महासागर सर्वव्यापक तथा समस्त जड़चेतनात्मक जगत् का कारण भगवान् श्रीरामचन्द्रजी में जो परदुःखासहिष्णुत्व है। अर्थात् शरण में आगत प्रपन्न भक्तों का जो दुःख है उसका सहन न करना इसी को भगवान् श्रीरामजी की दया है ऐसा कहा है। भगवान् भक्त के दुःख का सहन नहीं करते हैं अर्थात् तादृश दुःख से भक्त को झटिति छुटकारा दिला देते हैं ॥४८॥

**स्वीयप्रवृत्तेस्तु निवृत्तिरिष्टो न्यासोऽथ वेद्योपि बुधैः सदैव ।**
**ऐकान्तिकैस्तत्वविचारदक्षैः परात्मनिष्ठैः परमास्तिकैस्तैः ॥४९॥**

**भगवद्दयायाः स्वरूपं प्रदर्श्य तदनुन्यासस्वरूपं दर्शयितुमुपक्रमते-'स्वीयप्रवृत्तेस्तु' इत्यादि । अथ परमात्मनिष्ठैः परमात्मपरायणैरत एव परमास्तिकैर्गुरुवेदादिषु निष्ठाशालिभिः वुधैर्विद्वद्भिः ऐकान्तिकतत्त्वविचारदक्षैः केवलश्रीरामतत्त्वचिन्तनचतुरैः स्वकीयप्रवृत्तेर्भरणपोषणादिव्यापारेभ्यो निवृत्तिरेवन्यासो वेदितव्यः । स्वप्रवृत्तेर्निवृत्तिरेवन्यासपदार्थ इतिभावः ॥४९॥**

भगवान् श्रीरामजी के दया के स्वरूप को बतला करके तदनन्तर सम्प्रदाय सिद्ध-'**न्यास**' का स्वरूप निरूपण करने के लिए उपक्रम करते हैं-'**स्वीयप्रवृत्तेस्तु**' इत्यादि। विशिष्टाद्वैत प्रतिपादित तत्त्व का विचार करने में अति-प्रवीण अत एव परम आस्तिक अर्थात् गुरु तथा वेदान्त वाक्य में श्रद्धाशील एवं एकान्ततः स्वस्वरूप में अवस्थित श्रीवैष्णव विद्वान् लोग भगवत्परायण होते हुए स्वकीय भरणपोषणादि व्यापार प्रवृत्ति की निवृत्ति को ही सम्प्रदायाभिमत न्यास शब्द से कथन करते हैं। अर्थात् स्वकीय प्रवृत्ति का जो निरोध है उसी को न्यास पद प्रतिपाद्य मानते हैं। इस विषय की चर्चा विशेष रूपसे श्रीचिदानन्दाचार्य प्रणीत न्यासकलानिधि विवरण में की जायगी ॥४९॥

**सर्वे प्रपत्तेरधिकारिणः सदा शक्ता अशक्ता पदयोर्जगत्प्रभोः ।**

**अपेक्ष्यते तत्र कुलं बलं च नो नचापिकालो न च शुद्धतापि वै ॥५०॥**

भगवत्प्रपत्तेरधिकारिणो ब्राह्मणा एव तदन्येऽपि वेति संशये पुरुषार्थत्वात् सर्वे एवाधिकारिण इति प्रदर्शयति 'सर्वे प्रपत्तेरधिकारिणः सदे' त्यादि शक्ताः बलशालिनोऽशक्ताः शरीरकादिबलरहिताः सर्वे ब्राह्मणादारभ्यस्त्रीशूद्रान्ताः सदासर्वकालेप्रपत्तेरधिकारिणः संभवन्ति । जगत्प्रभोः पदयोः प्रपत्तौ सर्वेऽधिकारिणः । यतो भगवता सर्वाधारसर्वेश्वरश्रीरामेण स्वकीय प्रपत्तौ कुलं बलं वा कालविशेषो वा शुद्धता वा नापेक्ष्यते अर्थात् प्रपत्तौ सर्वेऽधिकारिणो नतु तत्र यागादिवत् कुलबलकालशुद्धतादीनामुपयोग 'न जातिभेदं न कुलं न लिङ्गं न गुणक्रियाः । न देशकालौ नावस्थां योगो ह्ययमपेक्षते' इति भरद्वाज संहितानुसन्धेयाऽत्र इति ॥५०॥

भगवत्प्रपत्ति मोक्ष का कारण है । इस पर जिज्ञासा होती है कि इस प्रपत्ति का अधिकारी कौन है ? इसके उत्तर में आचार्य कहते हैं कि हे सुरसुरानन्द ! भगवान् श्रीरामजी की शरणागति में सबको अधिकार है । चाहे वह बलवान् हो, बल हीन हो, उच्च कुलोद्भव हो अथवा नीच हो । क्योंकि भगवान् श्रीरामजी बहुत कृपालु हैं । वे स्वप्रपत्ति में कुल जात्यादिकों की अपेक्षा नहीं रखते हैं । इसलिए जीव मात्र प्रपत्ति का अधिकारी हैं ॥५०॥

**धर्मत्यागोऽपि परमैकान्तिकैरुच्यते वरैः ।**
**इत्थं हि कर्मणां त्यागः स्वरूपस्याखिलस्य च ॥५१॥**

धर्मत्यागेऽपि वैशिष्ट्यं प्रपत्तेरिव दर्शयति-'धर्मत्यागोपी' त्यादि । इत्थं, प्रपत्तिप्रकारेणैव वरैः श्रेष्ठपुरुषैर्वैष्णवैः परमैकान्तिकैर्मुमुक्षुभिर्वैष्णवैः कर्मणाम खिलस्य सर्वस्यापि स्वरूपस्य त्यागः अर्थात् कर्तृत्वाद्यभिमानपरित्यागपूर्वक समस्तफलस्य त्यागो धर्मत्याग इत्युच्यते कथ्यते इति तात्पर्यार्थः ॥५१॥

पूर्व प्रतिपादित प्रपत्ति शरणागत के द्वारा वैष्णव श्रेष्ठ श्रीवैष्णवगण कर्मों के स्वरूपतः त्याग को अर्थात् कर्तृत्वाभिमान त्यागपूर्वक सर्वफल के त्याग को ही धर्म त्याग कहते हैं ऐसा शास्त्रीय सिद्धान्त है ॥५१॥

**अथोपायान्तराण्येव प्रवदन्ति मनीषिणः ।**



**विरोधीति प्रपत्तेस्तु सम्बन्धज्ञानकोविदाः ॥५२॥**

अथ कीदृशोधर्मत्याग इतिनिश्चयानन्तरम् 'सम्बन्धज्ञानकोविदाः अर्थात् भगवतोऽनेकप्रकारकसम्बन्धज्ञानस्य यत्स्वरूपं तादृशस्वरूपस्य विद्वांसो ज्ञातारो मनीषिणो बुद्धिमन्तः श्रीरामपरायणाः श्रीवैष्णवाः, उपायान्तराणि मोक्षप्रापकतया अभिमतानि यानि कर्मयोगज्ञानयोगभक्तियोगाख्यानि लोके प्रसिद्धानि तानि सर्वाण्यपि प्रपत्तेर्भगवतः श्रीरामस्य शरणागतेः प्रतिबन्धकान्येव नतु साधनानीति तानि कर्मयोगादिनि परित्यज्य प्रपत्तिमात्रं मोक्षसाधनतया समाश्रयन्तीति ज्ञेयम् ॥५२॥

अथ अर्थात् धर्मत्याग निश्चय के वाद भगवान् श्रीरामजी के साथ सकल चेतनों का जो नौ प्रकार का शेष शेषित्व प्रभृतिक सम्बन्ध हैं तादृश सम्बन्ध स्वरूप को जाननेवाले जो विद्वान् श्रीवैष्णव प्रपत्तिपरायण व्यक्ति हैं वे लोग मोक्ष के कारणरूप से लोग में प्रसिद्ध कर्मयोग ज्ञानयोग तथा भक्तियोग रूप उपायान्तर को अर्थात् प्रपत्ति भिन्न उपायान्तर को भगवान् श्रीरामजी की प्रपत्ति रूप जो मुख्य मोक्ष का साधन है तादृश साधन का विरोधि मानते हैं । अर्थात् लोक प्रसिद्ध जो मोक्ष के कारण कर्मयोगादिक हैं वे सब प्रस्तुत प्रपत्ति के विरोधी हैं सकामानुष्ठेय होने से ॥५२॥

**लोकसंग्रहणार्थन्तु श्रुतिचोदितकर्मणाम् ।**
**शेषभूतैरनुष्ठानं तत्कैङ्कर्यपरायणैः ॥५३॥**

अथ यदि कर्मयोगादिकरणादिकं भगवत्प्रपत्तेः प्रतिबन्धकं तदा प्रपत्तिपरायणैर्महद्भिस्तेषां सर्वथा त्याग एव कर्त्तव्यो नत्वेवं दृश्यते इत्याशङ्कां निरसितुमाह-'लोकसंग्रहणार्थन्तु' इत्यादि । तत्कैङ्कर्यपरायणैः, भगवतः कैङ्कर्यसंल्लग्नै भगवतो रामस्य शेषभूतैर्महद्भिरपि वैष्णवैः लोकसंग्रहणार्थं लोकसंग्रहाय श्रुतिचोदितकर्मणां श्रुतिस्मृतिप्रतिपादितनित्यनैमित्तिकादिकर्मणामनुष्ठानं कर्तव्यम् । 'यद्यदाचरतिश्रेष्ठः' इति । 'लोकसंग्रहमेवापि संपश्यन् कर्तुमर्हसीत्यादिवचनेन श्रुत्यादिविहितं कर्मसमाचरन्ति वैष्णवविद्वांसो नतु तानि त्यजन्तीति तदाहुर्जगद्गुरवः श्रीरामानन्दाचार्यश्रीरघुवराचार्यमहाभागाः श्रेष्ठो यच्छास्त्रंप्राचीनव्यवहारं

वा प्रमाणतयाऽभ्युपगच्छति लोकः प्राकृतो जनोऽपि 'महाजनो येन गतः स पन्थाः' इतिन्यायेन तदेवानुवर्तते तस्माच्छ्रेष्ठेन त्वया लोककल्याणायावश्यमेव वर्णाश्रमोचितकर्मानुष्ठेयम्' इति ( गीतार्थचन्द्रिका ) ॥५३॥

भगवान् के कैङ्कर्यनिष्ठ अथवा सर्वप्रकार से भगवान् की सेवा में तत्पर तथा भगवान् के शेषभूत अर्थात् भगवान् के लिए यथेच्छ विनियोग योग्य वैष्णवगण लोकसंग्रह करने के लिए श्रुति विहित नित्यनैमित्तिक कर्मादि का अनुष्ठान करते हैं नतु मोक्ष में सहायक है अर्थात् मोक्ष का कारण है यह समझ कर । क्योंकि वे तो अपना सकल भार श्रीरामजी को सौंप कर स्वयं सकामान्य व्यापार से निवृत्त हो गये हैं। जो भगवान् की सेवा से विमुख हैं वे लोग स्वर्गादि प्राप्ति करने के लिए भले ही सकाम यागादिक कर्मानुष्ठान करें ॥५३॥

**रामप्रसादहेतुर्हि न्यासोऽयं विनिगद्यते ।**
**नित्यशूरैः सदाचारैर्हरिपादाब्जमानसैः ॥५४॥**

**सदाचारैः** वेदविहिताचारपालकैर्यद्वा सतां श्रीवैष्णवानामाचारपालकैः हरिपादाब्जमानसैः श्रीरामचरणारविन्दसंलग्नमानसैः, महापुरुषैः, नित्यशूरैः सर्वदा भगवतः सर्वेश्वरश्रीरामस्य समीपनिवासिभिर्हनुमदादिभिर्नित्यसूरिभिः, अयं न्यासो रामप्रसादहेतु भगवतः श्रीरामस्य प्रसन्नतायां कारणरूप इति विनिगद्यते प्रतिपाद्यते ॥५४॥

भगवान् के अति समीप में सर्वदा निवास करते हुए भगवान् श्रीरामजी की सेवा में सर्वदा संलग्न नित्यसूरि श्रीहनुमदादिक तथा सदा सदाचारयुक्त एवं भगवान् श्रीसाकेतनिवासी श्रीरामजी के चरणकमल में मनको सर्वदा संलग्न रखनेवाले महापुरुषगण इस उपर्युक्त न्यास को भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की प्रसन्नता का कारण कहते हैं ॥५४॥

**कृतप्रपत्तिस्मरणं प्रायश्चित्तमथोच्यते ।**
**परमाप्तैश्च तन्निष्ठैः कोविदैस्तैर्मुमुक्षुभिः ॥५५॥**

**न्यासे यद्वक्तव्यं तत्कथयित्वा प्रायश्चित्तविधौ यो विशेषस्तद्वक्तुमाह-**'कृत प्रपत्तिस्मरणमित्यादि' **अथ-न्यासविषयकविशेषकथनानन्तरम् । तन्निष्ठैर्भगवत्से वाश्रद्धालुभिः परमाप्तैः कोविदैर्विद्वद्भिर्मुमुक्षुभिः श्रीवैष्णवैः कृतप्रपत्तिस्मरण मेव प्रायश्चित्तमुच्यते कथ्यते, कृतायाः प्रपत्तेर्यत्स्मरणं तदेव प्रायश्चित्तं न ततो व्यतिरिक्तं तदिति ॥५५॥**

परम आप्त भगवान् की सेवा में परायण भगवान् के चरणकमल में निवेशित चित्तवाले मुमुक्षु-मोक्षाभिलाषी वैष्णवगण कृत भगवान् की प्रपत्ति का जो स्मरण है तादृश स्मरण को ही प्रायश्चित्त कहते हैं एतदतिरिक्त प्रायश्चित्त नहीं है ॥५५॥



**उत्कृष्टवर्णैरपि वैष्णवैर्जनैर्निकृष्टवर्णः स तदीयसेवने ।**
**तथानुसर्त्तव्य इतिष्यते बुधैः शास्त्रैर्विधेये विधिगोचरैः परैः ॥५६॥**

विधिगोचरैः-'**यजेत स्वर्गकामः**' इत्यादिशास्त्रप्रतिपादितयागादिकर्माराधनतत्परैः '**उत्कृष्टवर्णैः**' **उच्चजातीयकैः ब्राह्मणादिभिरपि वैष्णवैर्जनैः शास्त्रैर्विधेये शास्त्रेण विधातुं योग्ये तदीयसेवने तत्सम्बन्धिनां भगवत्सेवकानां ब्राह्मणादिभिन्नानां क्षत्रियादिशूद्रान्तानाम् सेवने सेवार्थम् स निकृष्टवर्णः ब्राह्मणेतरवैष्णवोऽनुसर्तव्योऽनुसेवनीयः । तथा पूर्वकथितप्रकारेण नीचजातीयकवैष्णवैः समुच्चजातीयकब्राह्मणवैष्णव** इतरजातीयकसाधुना सेवनीय एव । इतरजातीयको वैष्णवसाधुब्राह्मणमनुसरेदितितु स्वभाव एव परं ब्राह्मणोऽपि सति समये भोजनप्रदानादिनेतरजातीयकं श्रीवैष्णवमनुसरेदिति सम्प्रदायः ॥५६॥

शास्त्र प्रतिपादित यागादिक कर्मों में श्रद्धा रखनेवाले वैष्णव महात्मा और उच्च ब्राह्मणादि जातीयक वैष्णवगण ब्राह्मजाति व्यतिरिक्त क्षत्रिय वैश्यादि जातीयक श्रीवैष्णवों की शास्त्र प्रतिपादित सेवा करने के लिए अनुसरण अर्थात् ब्राह्मण जातीयक श्रीवैष्णव भी क्षत्रियादि जातीयक साधुओं की सेवा करें नतु नीच जातीयक समझ करके भेदभाव रखकर उनका अनादर करे । तथा क्षत्रियादि जातीयक श्रीवैष्णव भी उच्च जाति के परमैकान्तिक ब्राह्मण श्रीवैष्णवों की सेवा के लिए अनुसरण करे । अर्थात् उच्च जातीयक श्रीवैष्णव इतर जातीयक साधुओं का यथोचित सेवार्थ अनुसरण करे अर्थात् सेवा करें। इतर जातीयक साधु भी उच्च जातीयक साधुओं को सेवा करें । नतु ब्राह्मण श्रीवैष्णव अपने मन में मैं ब्राह्मण हूँ, मैं तदितर की सेवा कैसे करूँगा तथा इतर जातीयक श्रीवैष्णव मैं साधु हूँ, मैं मठाधीश हूँ, इस नवागत की सेवा किस तरह करूँगा इत्यादि वृथाभिमान करके-'जातिपाति पूछे नहिं

कोई । हरि को भजे सो हरि का होई' इत्यादि को लक्ष में रखकर साधु का अपमान न करें । परस्पर सन्तों में वृथाभिमान देखकर आचार्यश्री ने कहा है-'उत्कृष्टवर्णे रित्यादि' यह कहना सर्वथा ठीक है। भेदभाव रखने के कारण से ही सम्प्रदाय दूषित सा हो गया है इस पर मनीषीजनों को गहनता से विचार करना चाहिए ॥५६॥

**अणुव्याप्तौ च भगवानणुषु त्वणुरुच्यते ।**
**पराकाष्ठापरैर्विज्ञैर्मतविद्धिर्महात्मभिः ॥५७॥**

सम्प्रति भगवतोऽणुषुव्याप्तावणुतरत्वमेववक्तुमाह-'अणुव्याप्तौ च' इत्यादि । पराकाष्ठासुपरैः परमैकान्तिकैर्विज्ञैस्तत्वविद्धिर्मुमुक्षुभिर्मतज्ञातृभिः श्रीवैष्णवाग्रणीभिः, अणुव्याप्तौ परमात्मनोऽणुषु जीवराशिषु व्याप्तौ भगवतोऽणुष्वपि अणुत्वमुच्यते अर्थात् जीवोऽणुः सर्वेभ्योऽणीयानिति तादृशाणुजीवे व्याप्तिः परेशस्येत्याशङ्कायामाह-अणुरुच्यते इति जीवः स्वभावतोऽणुरेव तत्र व्याप्तिं कुर्वन् परमेश्वरश्रीरामो जीवापेक्षयाप्यणुतर एव-'अणोरणीयान् महतो महीयान्' 'एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्य' इत्यादिश्रुतेः ॥५७॥

विद्वान् स्वकीय मत को जाननेवाले श्रीवैष्णव महात्माओं ने जीव में भगवत् व्याप्ति को अणु से भी अणुरूप से बताया है ॥५७॥

**आत्मारामैस्तथोपायस्वरूपज्ञानिभिश्च तैः ।**
**मतज्ञैर्विरजापारं कैवल्यमिति मन्यते ॥५८॥**

मतज्ञैः श्रीवैष्णावसम्प्रदायज्ञैः उपायस्वरूपज्ञानिभिः मोक्षस्योपायं जानद्भिः आत्मारामैः आत्मनि परमात्मनि श्रीरामे रमन्ते इत्यात्मारामैः भगवन्निष्ठतया परमैकान्तिभिः श्रीवैष्णवैः 'आत्मरतिरात्मक्रीडः' इत्यादिश्रुतेः । मुमुक्षुभिर्महापुरुषैर्विरजायास्तदाख्यमहानद्याः पारमेव कैवल्यं सायुज्य मोक्षाख्यं श्रीसाकेतादिपदवाच्यं दिव्यं धाम मन्यते इति ॥५८॥

सम्प्रदाय के यथार्थ ज्ञानवान् तथा उपाय स्वरूप के वेत्ता आत्माराम परमैकान्तिक श्रीवैष्णव महापुरुष कैवल्य दिव्यधाम श्रीसाकेत को विरजा नामक नदी के उस पार मानते हैं ॥५८॥

**जितेन्द्रियश्चात्मरतोवुधोऽसत्सुनिश्चितं नाम हरेरनुत्तमम् ।**



**अपारसंसारनिवारणक्षमं समुच्चरेद्वैदिकमाचरन् सदा ॥५९॥**

इत्यानन्दभाष्यकारजगद्गुरुश्रीरामानन्दाचार्ययतिराजप्रणीते श्रीवैष्णवमताब्जभास्करे मुक्तिसाधननिरूपणात्मकश्चतुर्थप्रश्नोत्तराख्यश्चतुर्थः परिच्छेदः

**जितेन्द्रियः बाह्याभ्यन्तरेन्द्रियेषु कृतजयः आत्मरतः आत्मनि परमात्मनि अनुरागो यस्य तादृश आत्मरतिः 'आत्मरतिरात्मक्रीड' इत्यादिश्रुतेः । बुधः साम्प्रदायिकज्ञानवान् श्रीवैष्णवः सदा सर्वकालमनवरतम् वैदिकं श्रुतिस्मृति प्रतिपादितं वर्णाश्रमोचितं कर्म आचरन् तदनुष्ठानं कुर्वन्नेव 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीवीषेच्छतं समा' इत्यादौ विहितकर्मणः सदानुष्ठेयत्वप्रतिपादनात् । तदाहुराचार्याः-'विद्या सम्पत्तये फलासक्तिकर्तृत्वाभिमानराहित्येन नित्यनैमित्तिककर्माणि मुमुक्षुणा यावज्जीवमनुष्ठेयान्येव विद्याङ्गकर्मणः त्यागस्य विद्यासिद्धिविरोधित्वात्' (ईशावास्योपनिषदानन्दभाष्यम्-२) 'अपारसंसारनिवारणक्षमम् अखिलस्मृतिपुराणादिषु सुनिश्चिततया प्रतिपादितमोक्षप्रदं प्रसिद्धञ्च अनुत्तममतिशयेनोत्तमम् हरेः भगवतः श्रीरामस्य 'राम' इत्याकारकं नाम समुच्चरेत् कालाव्यवधानेन तज्जपं कुर्यात् । संसारपाराय सरलः सर्वसमाराध्यो झटिति फलप्रदश्चेति तदेव श्रीरामनाम सर्वदाभ्यसेत् । पुराणादावजामीलादिप्रकरणे श्रीरामनाम्नो माहात्म्यमवगन्तव्यम् नामविषयकविशेषविवरणं भगवन्नामकौमुदीविवरणेऽनुसन्धेयम् ॥५९॥**

जितेन्द्रिय अर्थात् बाह्यज्ञानकरण तथा आभ्यन्तर मन इन्द्रिय के ऊपर विजय प्राप्त तथा अखिल प्रपञ्च कारण परमात्मा में अनुराग और विश्वास रखनेवाले सम्प्रदायज्ञ विद्वान् वेद प्रतिपादित शुभ कर्मों का आचरण अनुष्ठान करते हुए अपार संसार के अर्थात् जन्ममरणादि के निवारण करने में सर्वथा समर्थ अतिशय मनोज्ञातिसरल भगवान् श्रीरामजी का 'राम' इत्याकारक नाम का निरन्तर स्मरण करें यही मुक्ति का साधन है ॥५९॥

卐 अथ मुख्यधर्मात्मकश्रीवैष्णवधर्मनिरूपणम् 卐

**एवन्तेऽभिहितं वत्स ! प्रकृष्टं मुक्तिसाधनम् ।**
**उत्तमं सर्वधर्माणां श्रृणु धर्मं सनातनम् ॥१॥**

तदा तदा तीर्थभूताः पवित्रीकृतनामकाः ॥
निष्कामश्चैव मद्भक्तः सकामोलोक उच्यते ।
सकामान्पद्भ्यां यच्छामि निष्कामान्मुर्ध्नि चराम्यहम् ॥
महाभागवता यत्र वसन्ति विमलाशयाः ।
तद्देशो मङ्गलं प्रोक्तं यथा विष्णुपदं शुभम् ॥
निमिषं निमिषार्धं वा यत्र तिष्ठन्ति वैष्णवाः ।
तदेव परमं स्थानं तत्तीर्थं तत्तपोवनम् ॥
वैष्णवः परमो धर्मो वैष्णवः परमं तपः ।
वैष्णवः परमाराध्यो वैष्णवः परमागतिः ॥
वैष्णवा विष्णुवत् पूज्या मम मान्या विशेषतः ।
तेषां कृतेऽवमाने तु विनाशो जायते ध्रुवम् ।
नातः परतरं तीर्थं वैष्णवाङ्घ्रिजलाच्छुभात् ।
तेषां पादोदकं नित्यं गङ्गामपि पूनाति हि ।
रामभुक्तानुशेषं तु योहि भुङ्क्ते दिने दिने ।
सिक्थे सिक्थे भवेत्पुण्यं चान्द्रायणशताधिकम् ॥
कोटिजन्मार्जितं पापं ज्ञानतोऽज्ञानतोऽपि वा ।
सद्यः प्रणश्यते नृणां वैष्णवोच्छिष्टभोजनात् ॥
अर्चावतारोपादानं वैष्णवोत्पत्तिचिन्तनम् ।
मातृयोनिपरीक्षायास्तुल्यमाहुर्मनीषिणः ॥' इति ॥७॥

पूर्वकथित चापबाणादि चिह्नचिह्नितमस्तकादि द्वादश स्थानों में ऊर्ध्वपुण्ड्रादिक जगत को पवित्र करनेवाले इन विष्णु स्वरूप महाभागवत श्रीवैष्णवों का पूजन, दण्डवत् नमस्कार जोकि सम्प्रदायानुमत है, तादृश प्रणाम चरणोदक का पान तथा आदरपूर्वक उनको दिया हुआ फलादिक नैवेद्यों का प्रसाद रूपसे ग्रहण करनेवाले पुरुष का हजारों जन्म जन्मान्तर सञ्चित पापकर्म का अग्नि स्पृष्ट इषिका तूलवत् नाश होता है ॥७॥

**कार्पासकैः सप्तभिरद्भूतैर्गुणैः सुनिर्मितं तत्कटिसूत्रमुत्तमम् ।**
**काषायकं वस्त्रयुगञ्च धारयेत्तथोर्ध्वपुण्ड्रादिकमेव वैष्णवः ॥८॥**

इत्यानन्दभाष्यकारजगद्गुरुश्रीरामानन्दाचार्ययतिराजप्रणीते श्रीवैष्णवमताब्जभास्करे श्रीवैष्णवलक्षमनिरूपणात्मकः सप्तमप्रश्नोत्तराख्यः सप्तमः परिच्छेदः ॥७॥



गतप्रकरणेन महाभागवतश्रीवैष्णवानां स्वरूपलक्षणमाहात्म्यादिकं प्रदर्श्य तदनुतद्धार्यकर्तव्याचरणमपि दर्शयितुमुपक्रमते 'कार्पासकैः' इत्याद्यष्टमश्लोकेन । महाभागवतः श्रीवैष्णवः कार्पासकैः कार्पासकेननिर्मितानि इति कार्पासकैः कार्पासाज्जायमानैः । अद्भूतैर्विलक्षणैः सप्तभिर्गुणैः सप्तसंख्याकगुणैः स्थूलकृशत्वादिरहितैः सुनिर्मितं स्वहस्तेनरचितं तदुत्तमं दर्शनस्पर्शने मनोहरम् कटिसूत्रम् कट्यांपरिधातुं योग्यं न न्यूनम् नापि प्रमाणाधिकम् । एतादृशं सर्वश्रेष्ठं कटिसूत्रं तथा कषायदूषकं कषायरङ्गरञ्जितं काषायकं वस्त्रं चकारग्राह्यं कौपीनकमपि धारयेत्, कौपीनं नाम धौतवस्त्राभ्यन्तरे कट्यां धारणयोग्यं वस्त्रखण्डलक्षणकम् । तथा वस्त्रयुगम्, एकं धौतवस्त्रं स्वच्छजलेन प्रक्षालितं श्रीवैष्णवीयविधानानुसारेण गृहीतविरक्तदीक्षकाणां कृते महर्षिश्रीबोधायनादिविहीतकाषायवस्त्रं सोत्तरीयं च धारयेदित्यर्थः 'काषायाम्बरश्वेतादिहरित्नीलं विनाम्वराः' श्रीवशिष्ठसंहिता 'काषायवासाः सततं ध्यानयोगपरायणः' श्रीवाल्मीकिसंहिता 'धौतकाषायवसनः' काषायवासाः सततं ध्यानयोगपरायणः' पद्मपुराणादिखण्डः 'काषायवासाः' श्रीबोधायनः 'काषायकर्पटः कौपीनाच्छादनार्थं वासो बिभृयात्' श्रीगालवः 'काषायमेव कार्पासं वासः' श्रीलिखितः 'काषायमात्रवेषेण यतिः पूज्यो युधिष्ठिरः' श्रीजमदग्निः 'काषायमेव कार्पासं वासः' श्रीजावालिः प्रभृतिभिर्विरक्तश्रीवैष्णवानां कृते विहीतकाषायवस्त्रस्य धारणं कुर्यादितिभावः । यतो 'मञ्चकं शुक्लवस्त्रं च स्त्रीकथा लौल्यमेव च । दिवास्वापं च यानं च यतीनां पतनानि षट्' अत्रिस्मृतिः 'न वा तदूर्ध्वं शुक्लाम्बरं विभृयात्' महर्षिश्रीबोधायनः 'बीजघ्नं तैजसं पात्रं शुक्लोत्सर्गः सिताम्बरम् । दिवास्वापो वृथा जल्पो यतीनां पतनानि षट्' श्रीक्रतुः 'मञ्चकं शुक्लवस्त्रं च स्त्रीकथा लौल्यमेव च । दिवास्वापं च यानं च यतीनां पातकानि षट्' महर्षिश्रीवाल्मीकिः 'रात्र्यध्वानं च यानं च स्त्रीकथा लौल्यमेव च । मञ्चकं शुक्लवस्त्रं च यतीनां पतनानि षट्' श्रीमेधातिथिः प्रभृतिभिः श्रीवैष्णवीयविधानानुसारेण संगृहीतविरक्तदीक्षाकश्रीवैष्णवयतीनां कृते शुक्लवस्त्रस्य निषेधात् ।

तदत्र 'सहदण्डत्रयेणान्त्या काषायाम्बरधारकाः' इतिब्रह्मर्षिश्रीवशिष्ठवचनात् त्रिदण्डिश्रीवैष्णवयतीनां कृते काषायम्बरमनिवार्यं 'काषायम्बरश्वेतादि'

इति च तेषामेव वचनात् त्रिदण्डरहितविरक्तश्रीवैष्णवयतीनां कृते काषायम्बरे संकोचो विधीयते 'हरिन्नीलं विनाम्बराः' इतिवचनेन च हरिन्नीलवस्त्राणां प्रसज्यप्रतिषेधः कृतः श्रीवैष्णवविरक्तदीक्षादीक्षितयतीनां ततश्च हरिन्नीलं विना काषायश्वेताम्बरधारकाः श्रीवैष्णवसंन्यासिनो भवन्तीति विवेकः । श्रीवैष्णवीयाचारादिविधायकागमादिशास्त्रेषु पीतवस्त्रस्य विधिनिषेधानुपलब्धेरशिष्टाप्रतिषेधत्वेन व्यवहरन्ति केचित् परन्त्वन्यरङ्गरञ्जितवस्त्रव्यवहारस्तु प्रकृतश्लोकादर्शे सर्वथा त्याज्यः । भाष्यकारेण मुण्डकोपनिषदः ३।२।४ मन्त्रस्थलिङ्गशब्दव्याख्याने 'लिङ्गं वर्णाश्रमसूचकचिह्नविशेषः शिखासूत्रतिलकतुलसीकण्ठमालिका त्रिदण्डकाषायादिः' समुल्लिख्यविरक्तश्रीवैष्णवानां कृते काषायाम्बरस्य विधानं सुस्पष्टतया बोधितमस्तीति ज्ञेयम् । तथा ऊर्ध्वपुण्ड्रादिकमेव श्रीवैष्णवः सर्वत्र व्यापकतया समवस्थितभगवतो रामस्य भक्तिकारकः धारयेत् यथा भगवतो रामस्य भक्तिमात्रसम्पादनकामनया वस्त्रादिकं धारयेत्तथैव तदीयभक्तिकामनया सम्प्रदायसिद्धमस्तकादिद्वादशस्थानेषु ऊर्ध्वपुण्ड्रमेव प्रतिपादयेद्वैष्णव इति भावः ॥८॥

भगवान् श्रीरामजी में उत्तम अनन्याभक्ति का सम्पादन करनेवाले भागवत श्रीवैष्णगण कपास रुई के समानाकार सर्वत्र एक रूपसे कते हुए सात सूत्रों से यथोचित रूपसे निर्मित अतएव अत्युत्तमकोटि में धारण करने योग्य कटिसूत्र आडवन को धारण करें । तदनन्तर काषाय कौपीन लंगोटी को धारण करें तथा एक धोती और एक चादर वा एक साफी अङ्गोछा को भी धारण करें अपने पूर्वाचार्य महर्षि श्रीबोधायनजी तथा श्रीवशिष्ठजी आदि से विरक्त दीक्षा से दीक्षित श्रीवैष्णव यतियों के लिये विहीत काषाय रंग से रंगा काषाय वस्त्र हो उसका धारण करें । विरक्त श्रीवैष्णवों के लिये महर्षि श्रीअत्रिजी महर्षि श्रीबोधायनजी ब्रह्मर्षि श्रीवशिष्ठजी महर्षि श्रीगालव जी महर्षि श्रीजमदग्निजी महर्षि श्रीवाल्मीकिजी प्रभृति अनेक महर्षियों ने काषाय वस्त्र का ही विधान किया है । श्रीसम्प्रदाय-श्रीरामानन्दसम्प्रदाय के पाँचवें आचार्य ब्रह्मर्षि श्रीवशिष्ठजी ने अपने आश्रम धर्मनिरूपण में स्पष्ट किया है कि त्रिदण्डधारक श्रीवैष्णव संन्यासी को काषाय वस्त्र धारण करना अनिवार्य है त्रिदण्ड रहित विरक्त श्रीवैष्णव संन्यासी श्वेताम्वर भी धारण कर सकता है पर हरे नीले वस्त्र



का कथमपि धारण नहीं करना चाहिये । आनन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी ने मुण्डकोपनिषद् ३।२।४ मन्त्र के अपने आनन्दभाष्य में लिङ्ग चिह्न वेषभूषा शब्द के व्याख्यान में शिखासूत्र तिलक तुलसीकण्ठमालिका त्रिदण्ड काषाय आदि लिखकर विरक्त श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णवों के लिये काषाय वस्त्र का ही विधान किया है अतः आचार्य श्री की आज्ञा पालन श्रीवैष्णवों का कर्तव्य होने से काषाय वस्त्र धारण करना चाहिये। एवं द्वादश स्थानों में ऊर्ध्वपुण्ड्र तिलक लगावें । यह श्रीवैष्णवों का पालनीय आचरण है । तथा सम्प्रदायोचित भजन पूजनादिक कार्य यावज्जीवन करे श्रीरामानन्दीय तिलक स्वरूप के विषय में श्रीवैष्णवतिलकमीमांसा हमारा अलग निबन्ध छपा है विशेष जानकारी के लिये उसे देखें तथा इसी सद्ग्रन्थ के परिच्छेद चार श्लोक दो के प्रभा-किरण टीका से भी अनुसन्धान करें ।

## 卐 श्रीवैष्णववपनमीमांसा 卐

सामान्यतः जनता की जिज्ञासा रहती है कि श्रीवैष्णवों का स्वरूप कैसा होता है भद्र-मुण्डित पञ्चकेश-जटा जुटवाला कौनसा शास्त्र सम्मत नियत रूप है । जिज्ञासा होना स्वाभाविक भी है क्योंकि भद्र पञ्चकेश या जटावाला श्रीवैष्णवों का स्वरूप देखा जाता है। विरक्त श्रीवैष्णव समाज में भी यह चर्चा का विषय है अपना स्वरूप कैसा शास्त्र सम्मत है एवं अपने सम्प्रदाय के प्रधान आचार्यजी का श्रीविग्रह भद्र-मुण्डित पञ्चकेश या जटावाला कौनसा शास्त्र सम्मत है । अपने सत् शास्त्र की बहुलता के कारण इस विषय में बहुत कुछ विवेचनीय है पर यहाँ अतिसंक्षिप्तसार मात्र की मीमांसा की जाती है-

प्रस्थानत्रयानन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी की ७०२ वीं जयन्ती समारोह हेतु श्रीजनकपुरधाम-नेपाल जाते समय दिनाङ्क २९।०१।२००२ मंगलवार को त्रिवेणीवांध पर स्थित जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यमठ में रात्री आवास किये । मठ के संस्थापकाध्यक्ष श्रीमहन्त श्रीरामानन्ददासजी महाराज हैं उन दिनों परम्परागत कल्पवास मेला का प्रसङ्ग था अतः श्रीमहन्तजी ने मेला क्षेत्र में ही अपने विशाल शिविर में धर्मसभा का आयोजन किया उस सभा में श्रीसम्प्रदाय तत्त्व सम्बन्धी कईएक प्रश्न उपस्थापित किये उन्हीं में से एक आनन्दभाष्यकारजी के श्रीविग्रह के विषय में भी था । सामान्यतः सर्वसाधारण साधकों के वपन के विषय में पद्मपुराण

पातालखण्ड अध्याय १९।२१ में ऐसा उल्लेख मिलता है-'**अत्र तिर्थादिषु स्नात्वा क्षौरं कुर्यात् विधानवित् । मनुष्याणां च पापानि तीर्थानि प्रति गच्छताम् ।**' अर्थात् तीर्थ स्थान के प्रति जाते हुए साधक के शरीर में रहे हुए पाप कम्पित होने लगते हैं । अन्ततः केश को आश्रय करके रहते हैं अतः उन पापों के आश्रय स्थान केशों को तीर्थ स्थान में मुण्डन करके पापरहित हो जाना चाहिए। यह सर्वसाधारण मानव के लिए विधान है ।

अपनी शुद्धि की कामना करनेवाले या भक्ति या मुक्ति की इच्छा करनेवालों को दीक्षा-दान-यज्ञ प्रभृति सत्कर्मों के पूर्व में वपन कराना चाहिए । इसप्रकार का श्लोक तत्त्वसारसंग्रह एवं निर्णयसिन्धु में प्राप्त होता है-

**'आत्मनः शुद्धकामो वा भक्तिमुक्त्यादिहेतवे ।**
**दीक्षादानादियज्ञेषु प्राक् वपनं हि कारयेत् ।'**

इसका तात्पर्य है-अपनी शुद्धि की कामना करनेवाले, भक्ति एवं मुक्ति की इच्छा रखनेवाले, साधक को दान-यज्ञ एवं सद्गुरु से दीक्षा ग्रहण करने से पूर्व क्षौर कराना चाहिए । इस श्लोक में सामान्य विधान के साथ दीक्षा शब्द का विशेष विधान है। दीक्षा ग्रहण से पूर्व वपन अवश्य कराना ही चाहिए । यह विधान श्रीसम्प्रदाय-श्री रामानन्दसम्प्रदाय में अक्षुण्य रूपसे प्रचलित है । विरक्त दीक्षा ग्रहण करनेवाले साधक के विषय में श्रीसम्प्रदाय-श्रीरामानन्दसम्प्रदायीय विरक्त दीक्षा जो सम्प्रदायीय रीतिरिवाज के अनुसार ग्रहण की गई हो, उसकी गणना संन्यास आश्रम में होती है। वेद एवं धर्म शास्त्र तथा स्मृतिशास्त्रों के विधानानुसार ब्रह्मचर्य-गृहस्थ-वानप्रस्थ एवं संन्यस्त चार ही आश्रम हैं । श्रीसम्प्रदायीय विधानानुसार चारों आश्रमों में दीक्षा लेने की प्रथा है । विरक्त श्रीवैष्णवीय संन्यासी दीक्षा में अन्तर इतना ही है कि संन्यस्त दीक्षा ग्राही को आठ प्रकार के श्राद्धों विरजाहोम प्रक्रिया को सम्पन्न करते हुए **लोकैषणाय स्वाहा वित्तैषणाय स्वाहा पुत्रैषणाय स्वाहा सर्वस्मात् व्युत्थितोऽहं सर्वेभ्यः मत्तः अभयं स्वाहा** प्रभृति वाक्यों से आबद्ध होना पडता है । जिन साधकों ने श्रीरामानन्दीय विधानानुसार विरक्त दीक्षा ली है, उन विरक्त दीक्षा से दीक्षित श्रीरामानन्दीय सन्त की गणना संन्यास आश्रम में होती है। उसका कुटीचक बहूदक हंस एवं परमहंस चार प्रकार हैं । इन सबों का कृत्य अलग अलग है । कुटीचक्र



के लक्षण एवं कृत्य प्रभृति के विषय में निम्न प्रकार से विधान प्राप्त होता है लघु विष्णु स्मृति में-

**चतुर्विधाभिक्षिकाः स्युः कुटीचकबहूदकौ ।**
**हंसः परमंसश्च पश्चाद्योः यः स उत्तमः ॥**

इसप्रकार विभाग करके उत्तरोत्तर श्रेष्ठ का निरूपण हुआ है। कुटीचकों को निम्न प्रकार से जानना चाहिए-

**卐 कुटीचक 卐**

**'कुटीचकशिखायज्ञोपवीति दण्डकमण्डलुधरः कौपीनशाटीकन्थाधरः, पितृमातृगुर्वाराधनपरः, पिठरखनित्रशिक्यादिमात्रसाधनपरः एकत्रान्नादनपरः श्वेतोर्ध्वपुण्ड्रधारी त्रिदण्डः'** इति संन्यासोपनिषद् ।

**त्यक्त्वा सर्वसुखास्पदं पुत्रैश्वर्यसुखं त्यजेत् ।**
**अपत्येषु वसेन्नित्यं ममत्वं यत्नतस्त्यजेत् ॥**
**नान्यस्यगृहे मुञ्जीत भुञ्जानोदोषभाग्भवेत् ।**
**कामं क्रोधं च लोभञ्च तथेर्ष्या सत्यमेव च ॥**
**कुटीचकस्त्यजेत्सर्वं पुत्रार्थं चैव सर्वतः ।**
**भिक्षाटनादिकेऽशक्तो यतिः पुत्रेषु संन्यसेत् ॥**

**'कुटीचक इति ज्ञेयः परिव्राट्त्यक्तबन्धवः'** निर्णयसिन्धुतृतीयपरिच्छेदेऽपि-
**'कुटीचकः कुटीं कारयित्वा तत्र वसन् कषायवासाः शिखोपवीतत्रिदण्ड वान् स्वगृहे भूञ्जान आत्मज्ञोभवेत्'**

कुटीचक संन्यासी शिखा एवं यज्ञोपवीत धारण करते हैं, वे दण्ड कमण्डलु कौपीन एवं कन्था (एक प्रकार का वस्त्र) धारण करते हैं। माता पिता एवं गुरु की आराधना में तत्पर होते हैं । पिठर (पात्र विशेष) खनती तथा थैला आदि से युक्त होकर यात्रा करते हैं । तथा सतत मन्त्र साधना में अपने आपको समर्पित किए रहते हैं। उन्हें एक स्थान पर ही भोजन करने का विधान है । कुटीचक संन्यासी ऊर्ध्वपुण्ड्र धारण करते हैं, तथा ये त्रिदण्ड धारण करते हैं ।

कुटीचक संन्यासी समस्त सुखों को त्यागकर पुत्र के समृद्धि सुख को भी छोड़ दे। अपने पुत्रों के साथ प्रतिदिन रहते हुए भी मोह ममता से अपने आपको सतत

पृथक् कर दे। दूसरे के घर में भोजन करने से दोष की प्राप्ति होती है इस कारण किसी अन्य व्यक्ति के घर में भोजन नहीं करें। कुटीचक संन्यासी काम, क्रोध, ईर्ष्या, मिथ्या आदि को छोड दें। उक्त संन्यासी सम्पूर्ण वस्तु पुत्र के लिए त्याग दें। कुटीचक संन्यासी को भिक्षाटनादि में जब अशक्त हो जाए तो उसे स्वशरीर को भी पुत्र को ही समर्पित कर देना चाहिए। इन सभी गुणों से युक्त होकर उपर्युक्त विधान से नियमपूर्वक जो कार्य करता है वह कुटीचक कहलाता है।

निर्णयसिन्धु के तृतीय परिच्छेद में कहा गया है कि-कुटीचक संन्यासी कुटी का निर्माण करवाकर उसमें निवास करे तथा काषाय वस्त्र, शिखा शुक्ल यज्ञोपवीत एवं त्रिदण्डी वने रहे साथ-साथ स्वगृह में भोजन करे और आत्मज्ञान को बढावें।

卐 बहूदक 卐

**अथ बहूदको नाम त्रिदण्डकमण्डलुशिखायज्ञोपवीतकाषायवस्त्रधारिणो ब्रह्मर्षि गृहे मधुमांसं वर्जयित्वाष्टौ ग्रासान्भैक्षाचरणं कृत्वा योगमार्गे मोक्षमेव प्रार्थयन्ते। इति भिक्षुकोपनिषद्।**

**त्रिदण्डं कुण्डिकाश्चैव भिक्षाधारं तथैव च।**

**सूत्रं तथैव गृह्णीयान्नित्यमेव बहूदकः।** इति लघुविष्णुस्मृतौ।

**प्राणायामेऽव्यभिरतो गायत्रीं सततं जपेत्।**

**विश्वरूपं ह्यदिध्यायन्नयेत्कालं जितेन्द्रियः॥**

बहूदक संन्यासी त्रिदण्ड, कमण्डलु शिखा, शुक्ल यज्ञोपवीत, काषाय वस्त्र से युक्त रहते हैं। मादक वस्तुओं और मांसादि हेय वस्तुओं को छोडकर ब्रह्मर्षि के घर में मात्र आठ ग्रास भिक्षा की याचना करते हुए योगमार्ग में जो स्थित मोक्ष है, उस मोक्ष की ही कामना करते रहते हैं। लघुविष्णु स्मृति में भी विवेचना किया गया है कि बहूदक संन्यासी त्रिदण्ड, कुण्डी, भिक्षापात्र एवं शुक्ल यज्ञोपवीत को सदा धारण करें। सतत प्राणायाम करते हुये गायत्री मन्त्र का भी जप किया करे। इसप्रकार बहूदक संन्यासी के लिए नियम विवेचित है।

卐 हंस 卐

**'अथ हंसोनाम ग्राम एकरात्रं नगरे पञ्चरात्रं तदुपरि न वसेयुः। गो मूत्र**



**गोमयाहारिणो नित्यं चान्द्रायणयोगमार्गे मोक्षमेव प्रार्थयन्ते'** इति भिक्षुकोपनिषद्।

**'त्यक्त्वा पुत्रादिकं सर्वं योगमार्गं व्यवस्थितः।**

**इन्द्रियाणि मनश्चैव कर्षन्हंसोऽभिधीयते'** इति लघुविष्णुस्मृतौ-

**कृच्छैश्चान्द्रायणैश्चैव तुलापुरुषसंज्ञकैः।**

**अन्यैश्च शोषयेद्देहमाकांक्षन् ब्रह्मणः परम्॥**

**यज्ञोपवीतं दण्डं च वस्त्रं जन्तुनिवारणम्।**

**अयं परिग्रहो नान्यो हंसस्य श्रुतिवेदिनः॥**

हंस संन्यासी बहूदक संन्यासी के समान ही बाह्य वस्तु को धारण करते हुये ग्राम में एक रात्री निवास करे। नगर में पांच रात्री पर्यन्त एवं क्षेत्र में सप्तरात्रि पर्यन्त निवास करे। हंस संन्यासी समय समय पर पञ्चगव्य भक्षण करते हुये साथ-साथ चान्द्रायण व्रत करते हुए सदा योग मार्ग में स्थित मोक्ष की ही अभिलाषा करते हैं। लघुविष्णुस्मृति में कहा गया है कि हंस संन्यासी पुत्रादि को छोडकर योग मार्ग में व्यवस्थित होकर मन तथा इन्द्रिय को जो नियन्त्रण में रखे उसे ही हंस संन्यासी कहते हैं। इन संन्यासियों को कृच्छ चान्द्रायण तुलापुरुष आदि अन्य व्रतों से भी ब्रह्मपद की ही कामना करते रहना चाहिये। इन सभी व्रतों में लिप्त होते हुये शरीर के ममत्व को त्यागकर शरीर सुखा दें। हंस संन्यासी के लिये यज्ञोपवीत, दण्ड, मक्खी आदि जीवों के निवारण के लिए वस्त्र तथा वेद ज्ञाता, ही हंस संन्यासी उपयुक्त है। इससे पृथक् कुछ नहीं। इसप्रकार हंस संन्यासी के लिए उपर्युक्त नियम कहा गया है।

卐 परमहंस 卐

**'अथ परमहंसो नाम संवर्त्तकारुणिश्वेतकेतुजडभरतदत्तात्रेयशुकवामदेव हारीतकप्रभृतयोष्टौ ग्रासांश्चरन्तौ योगमार्गे मोक्षमेव प्रार्थयन्ते'** इति भिक्षुकोपनिषद्।

**'आध्यात्मिकं ब्रह्मजपन् प्राणायामास्तथापरान्।**

**वियुक्ता सर्वसंगेभ्यो योगिनित्यं चरेन्महीम्'** इति लघुविष्णुस्मृतौ।

**आत्मनिष्ठः स्वयं युक्तस्त्यक्तसर्वपरिग्रहः।**

**चतुर्थोऽयं महानेषा ध्यानभिक्षुरुदाहृतः ॥**

**क्लृप्तकेशनखमश्रुः पात्रीदण्डी कुसुम्भवान् ।**

**विचरेन्नियतोनित्यं सर्वभूतान्यपीडयन् ॥'** इति मनुस्मृतौ ।

**'सर्वभूतहितः शान्तस्त्रिदण्डी सकमण्डलुः ।**

**एकारामः परिव्रज्यभिक्षार्थी ग्राममाश्रयेत् ॥'**

**इति याज्ञवल्क्यस्मृतौ यतिधर्मप्रकरणे ।**

**'चतुर्थाभिक्षवः प्रोक्ताः सर्वे चैव त्रिदण्डिनः'**

**अत्रेर्वाक्यम् ।**

परमहंस संन्यासी भी बाह्यवस्तु बहूदक संन्यासी के सदृश धारण करते हुये ब्रह्मर्षि के घर में सात्विक आठ ग्रास ही भोजन करते हैं तथा योगमार्ग में अपने आपको स्थित करके मोक्ष की ही प्रार्थना करते रहते हैं। वे संवर्त्तक, आरुणि, श्वेत केतु, जडभरत, दत्तात्रेय, शुकदेव, वामदेव हारीत आदि इन परम्परा के ब्रह्मर्षि हैं।

परमहंस संन्यासी उसे कहते हैं जो आध्यात्मिक चिन्तन करते हुए ब्रह्म को जपते हुए प्राणायाम करते रहते हैं । गोष्ठी से रहित होकर सदा इस भूमण्डल पर पर्यटन करते हैं । आत्मनिष्ठ होकर जिसने पुत्र की अभिलाषा, धन की कामना तथा लोक की इच्छा को त्यागकर दिया है उतना ही नहीं सभी परिग्रहों को भी अपने से बहुत दूर हटा दिया है उसीको ध्यान भिक्षु परमहंस संन्यासी कहते हैं । वहीं सर्वश्रेष्ठ है । महर्षि मनु ने अपने स्वरचित ग्रन्थ मनुस्मृति में कहा है कि परमहंस संन्यासी को दीक्षाग्रहण से पूर्व शिखा छोडकर केश, नख, दाडी, मूँछ को कटवाकर त्रिदण्ड कमण्डलु काषाय वस्त्र धारण करना चाहिये । इन संन्यासियों को किसी भी प्राणियों को पीडा न देना चाहिये तथा सदा भ्रमण करना चाहिये ।

याज्ञवल्क्य स्मृति के यतिधर्म प्रकरण में भी कहा गया है कि परमहंस संन्यासी को सभी जीवों का हित करना चाहिये। त्रिदण्ड और कमण्डलु धारण करते हुए सभी को त्यागकर भिक्षा के लिए ग्राम में प्रस्थान करना चाहिए । यहां पर खयाल रहे आनन्दभाष्यकारजी प्रथम मन्त्र में लिखित श्रीशुकदेवजी के परम्परा के हैं क्योंकि श्रीशुकदेवजी श्रीसम्प्रदाय के ८वें आचार्य हैं श्रीआनन्दभाष्यकारजी उसी अक्षुण्ण परम्परा के २२वें आचार्य हैं ।



चारों प्रकार के संन्यासियों के लिए बाह्य वस्तु समान ही है । उपर्युक्त चारों प्रकार के संन्यासी त्रिदण्डी तथा काषाय वस्त्रधारी होते हैं ।

इन सभी प्रकार के संन्यासियों के हित श्रीवैष्णवीय विरक्त संन्यास दीक्षा से पूर्व वपन का विधान शास्त्रों में है। श्रीवैष्णव संन्यास दीक्षा से दीक्षित होने के बाद की व्यवस्था नारदपरिव्राजकोपनिषद् के ७ सातवें उपदेश प्रसङ्ग में निम्न वाक्य उपलब्ध होता है-

**'कुटीचकस्य ऋतुक्षौरं ऋतुद्वयक्षौरं बहूदकस्य हंसस्य परमहंसस्य च न क्षौरम्'** इन उपदेश आदेश वाक्यों से यह स्पष्ट होता है कि कुटीचक संन्यासियों को ऋतु अर्थात् दो माह में क्षौर करना चाहिए । बहूदक संन्यासियों को ऋतुद्वय अर्थात् चार-माह में क्षौर कराना चाहिए । हंस और परमहंस संन्यासियों को क्षौर नहीं करना चाहिए । तो प्रस्थानत्रयानन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी का सम्प्रति आचार्यपीठों में प्रतिष्ठित श्रीविग्रह एवं प्रायः सभी श्रीरामानन्दीय स्थानों में दृश्यमान मुण्डित श्रीविग्रह एवं जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यपीठ अहमदाबाद एवं वि श्रामद्वारका से विसद् रूप से प्रचारित एवं प्रसारित दिव्य श्रीविग्रह श्रीभाष्यकारजी का सार्वभौम आचार्यपदाभिषेक प्रसङ्ग १३९५ का है तब का शास्त्रीय विधानानुसार वपन कालिक का दिव्य दृश्य है। स्मरण रहे आचार्यजी का अवतार १३५६ में हुआ विरक्त श्रीवैष्णवीय संन्यास दीक्षा १३८१ में आचार्यपदाभिषेक १३९५ में सदेह परधाम श्रीसाकेत गमन १५३२ में वही श्रीविग्रह समस्त श्रीरामानन्दीय विरक्त या गृहस्थों में प्रचलित है । पञ्चकेश वाला आचार्यश्री का श्रीविग्रह उपर्युक्त उपनिषद् वाक्य के सामञ्जस्य से प्रामाणिक है । क्योंकि आनन्दभाष्यकारजी की स्थिति परम हंस श्रीवैष्णव संन्यासी में है। अतः श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णव का एक वर्ग तपसियों में पूजित एवं आराधित आचार्यश्री के श्रीविग्रह को अशास्त्रीय नहीं कहा जा सकता है ।

**जटाजिनधराः काले वल्कलोत्तरवाससः ।**

**ऋषयस्त्ववगाहन्ते नदीं मन्दाकिनीं प्रिये ॥** (श्रीमद्रामायण अयो. ९५।६)

मर्यादापुरुषोत्तम सर्वेश्वर श्रीरामजी का सर्वेश्वरी श्रीसीताजी के प्रति मन्दाकिनी की शोभा वर्णन प्रसङ्ग में महर्षि श्रीवाल्मीकिजी द्वारा श्रीमद्रामायण २।९५।६ में प्रयुक्त

ऐहै श्लोक है। प्रकृत श्लोक में ऋषयः बहुवचन का प्रयोग कर तपश्चर्या या आराधन में पारायण साधक ऋषि, मुनि लोग जटा एवं अजिन, मृग चर्म को धारण करते थे। एवं वल्कल (वृक्ष के खाल से बना वस्त्र) उत्तरीय के रूपमें धारण करते थे इससे यह स्पष्ट है तप परायण साधक जटा धारण करते थे। वह शास्त्र सम्मत है। वही परम्परा अभी भी श्रीरामानन्दसम्प्रदाय के तपसिवर्गों में प्रचलित है।

**पञ्चकेशधराश्चाध्याः शिखिनो वा जटाधराः।**
**काषायाम्बरश्वेतादिहरिन्नीलं विनाम्बराः ॥**

श्रीवशिष्ठसंहिता आश्रमधर्म निरूपण प्रसङ्ग के ३२वें श्लोक में **'जटाधराः'** शब्द का प्रयोग है। अतः वेद, स्मृति, श्रीमद्रामायण, प्रभृति सद्ग्रन्थों से जटाधारण अनुमोदित है। अतः श्रीसम्प्रदायीय प्रचलित व्यवहार शास्त्रसम्मत एवं उपयुक्त है। इस प्रकृत विषय में क्षोदक्षेम करनेवाले की बुद्धि गहन शास्त्राभ्यास से बाह्य है यह स्पष्ट है।

शास्त्रों में यह विवेक उपलब्ध होता है कि संन्यास आश्रम में प्रवेश ब्रह्मचर्याश्रम से सीधे भी होता है यदि उत्कट वैराग्य हो तो-

**'यदहरेवविरजेत् तदहरेवपरिव्रजेत्'**

इसी वैदिक नियमानुसार श्रीआनन्दभाष्यकारजी ने ब्रह्मचर्याश्रम से ही संन्यास आश्रम में प्रवेश लिये थे। ब्रह्मचर्याश्रम में भी उपनयन संस्कार से पूर्व वपन कराने का विधान है। ब्रह्मचर्य पालनपूर्वक गुरु आश्रम में अध्ययन निवास काल में वपन का विधान नहीं है। यह ब्रह्मा, इन्द्र, एवं विरोचन के तत्व ज्ञान प्राप्ति सम्बन्धि छान्दोग्योपनिषद् के संवाद एवं स्मृति शास्त्रों से भी सम्बद्ध होने से प्रमाण की अपेक्षा नहीं रखता है। ब्रह्मचर्य के वाद गृहस्थाश्रम में प्रवेश कर उस धर्म का पालन के वाद वानप्रस्थ प्रवेश किए विना ही संन्यस्त आश्रम में प्रवेश का भी विधान उपलब्ध होता है। सम्प्रति श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णवीय समाज में उत्तकोटी के अनेक श्रीवैष्णव संन्यासी उपलब्ध होते हैं।

क्रमशः गृहस्थ आश्रम के वाद वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश कर यथानियम तुरियाश्रम अर्थात् संन्यास आश्रम में प्रवेश का विधान है। वानप्रस्थ आश्रम काल में वपन का विधान उपलब्ध नहीं होता है। गृहस्थाश्रम सेवियों को वैकल्पिक



व्यवस्था है। मुण्डन भी करा सकते हैं पञ्चकेश भी रख सकते हैं। जो सम्प्रति समाज में यत्र तत्र दृष्टिगोचर हो रहा है।

विरक्ताश्रम किंवा तुरियाश्रम श्रीरामानन्दीय आचार्यपरम्परा में भद्र-मुण्डित एवं पञ्चकेश जटाधारी दोनों ही स्वरूपों का दर्शन आचार्य परम्परा चित्रावली में होता है। श्रीरामानन्दीय द्वाराचार्यों का भी दोनों स्वरूपों का दर्शन होता है द्वाराचार्य चित्रावली में। सर्वेक्षण से स्पष्ट विदित हो जाता है श्रीरामानन्दसम्प्रदाय में नियमित अक्षुण्ण परम्परागत चालीस आचार्य हो चुके हैं इकतालीसवें वर्तमान में आचार्य पदासीन हैं उनमें १, २, ३, ४, ५, ६, ७वें पञ्चकेशवाले हैं ८, ९, १०वें भद्र हैं ११, १२, १३वें पञ्चकेश जटावाले हैं १४वें भद्र हैं १५, १६वें पञ्चकेश जटा जुटवाले हैं १७, १८वें भद्र हैं १९वें जटावाले हैं २०, २१, २२, २३वें भद्र हैं २४ वें पञ्चकेशवाले हैं २५वें भद्र हैं २६, २७वें पञ्चकेशवाले हैं २८वें भद्र हैं २९वें पञ्चकेशवाले हैं ३०, ३१वें भद्र हैं ३२, ३३, ३४वें पञ्चकेशवाले हैं ३५वें भद्र हैं ३६वें पञ्चकेशवाले हैं ३७, ३८, ३९वें भद्र हैं ४०, ४१वें पञ्चकेशवाले हैं यों २३ पञ्चकेशवाले तथा १८ भद्र हैं।

श्रीरामानन्दीय ३६ द्वाराचार्यों में १, ३, ६, १९, २१, २६, २८, ३१वें यों आठ भद्र रूपमें हैं २, ४, ५, ७, ८, ९, १०, ११, १२, १३, १४, १५, १६, १७, १८, १९, २०, २२, २३, २४, २५, २७, २९, ३०, ३२, ३३, ३४, ३५, ३६वें यों २८ जटा पञ्चकेश के स्वरूप में हैं। आनन्दभाष्यकारजी के शिष्य जो द्वाराचार्य नहीं हैं उनमें से १, २ रे भद्र स्वरूप में हैं ३, ४ थे पञ्चकेश के स्वरूप में।

श्रीरामानन्दसम्प्रदाय वैखानस पद्धति मूलक है अतः तपः प्रधानक एवं उसी प्रकार से सेवा पूजा आराधना परक था एवं अभी है इसलिये आचार्यों का स्वरूप भद्र-मुण्डित पञ्चकेश जटाजुट सभी स्वरूप समान रूपसे पूजनीय हैं ॥८॥

## 卐 अथाष्टमं कालक्षेपप्रकरणम् 卐

**कार्यो महात्मभिर्नित्यं कालक्षेपो मुमुक्षुभिः।**
**परमात्मपरैरित्थं वैष्णवैरिति वर्ण्यते ॥१॥**

**ननु यथोक्तलक्षणसम्पन्नः श्रीवैष्णवः केन प्रकारेण कालयापनं कुर्वीत इति जिज्ञासायां तादृशप्रश्नस्योत्तररूपमष्टमं कालक्षेपनिरूपणमारभमाण आह-**

'कार्यो महात्मभिर्नित्यं कालक्षेप' इत्यादि । अथ लक्षणनिरूपणानन्तरम् परमात्मपरैः श्रीसातारामसेवापरायणैस्तत्र व्यापृतमनोवाक्कायैर्मुमुक्षुभिर्मोक्षकामुकैर्महात्मभिः संयतबाह्याभ्यन्तरेन्द्रियैः श्रीवैष्णवैर्महाभागवतैरित्थं वक्ष्यमाण प्रकारेण नित्यं कालक्षेपः कार्यः इति वर्ण्यते हे सुरसुरानन्द ! तं त्वमवधारयेति ॥१॥

अथ महाभागवत श्रीवैष्णवों का लक्षण स्वरूप और माहात्म्य कथन के अनन्तर यथोक्त महात्मा किस तरह से समय यापन करें ? इस बात को बतलाने के लिए कहते हैं-'कार्योमहात्मभिरि' त्यादि। हे सुरसुरानन्द ! सर्वदा परमात्मा श्रीरामजी की सेवा में तत्पर मोक्ष चाहनेवाले महात्मा श्रीवैष्णवगण इस तरह अर्थात् वक्ष्यमाण प्रकार से कालक्षेप अर्थात् कालयापन करें। वह प्रकार मैं तुमको कहता हूँ सावधान होकर के सुनो ॥१॥

**प्रातर्मध्याह्नसायं कृतशुचिकृतिभिः राममभ्यर्च्यसम्यक्**
**श्रीमद्रामायणेन प्रतिदिनमखिलैर्भारतेन प्रपन्नैः ।**
**शक्तैरानन्दभाष्यैरथ च शुभतमाचार्यदिव्यप्रबन्धैः**
**कालक्षेपो विधेयः सुविजितकरणैः स्वाकृतेर्यावदन्तम् ॥२॥**

तदेवाह-'प्रातर्मध्याह्न' इत्यादि । सुविजितकरणैःस्वायत्तीकृतबाह्याभ्यन्तरेन्द्रियैः प्रपन्नैः श्रीवैष्णवैः प्रातर्मध्याह्नसायं प्रातःकाले मध्याह्नसमये सायंकाले च कृतशुचिकृतिभिः कृतस्नानादिक्रियावद्भिः शारीरिकबलयुक्तैश्च प्रपन्नैः अखिलैः सर्वेश्वरश्रीरामशरणागतैः प्रतिदिनं यथा भवेत् तथा श्रीरामं भगवन्तं श्रीसीतानाथम्, सम्यक् समीचीनरूपेणाभ्यर्च्य पूजादिकं कृत्वा, श्रीवाल्मीकीयश्रीमद्रामायणेन भारतेन महाभारतप्रबन्धेन शक्तैः वेदवेदाङ्गज्ञानसम्पन्नैः आनन्दभाष्यैः प्रस्थानत्रयानन्दभाष्यैः तथाशुभतमाचार्यदिव्यप्रबन्धैः महर्षिश्रीवशिष्ठमहर्षिश्रीपुरुषोत्तमाचार्यप्रभृतिपूर्वाचार्यसम्पादितानेकोत्कृष्टतात्विकप्रबन्धैः भगवतीतापारायणेन कालक्षेपः कालयापनं कर्तव्यः । अर्थात् श्रीमद्रामायणादि-पुस्तकपारायणेन रात्रिं दिवं यापनीयं श्रीवैष्णवैरिति । कियत्पर्यन्तमयमनुसरणी यस्तत्राह-'स्वाकृतेरित्यादि यावत् स्वकृतकर्मफलभोगाय प्राप्तस्वशरीरस्यावसानं



न भवेत् । अर्थात् यावज्जीवनमेतत्कुर्वन् समयो नेतव्यः श्रीवैष्णवमहाभागवतैरितिभावः ॥२॥

बाह्याभ्यन्तर इन्द्रिय के ऊपर जय रखनेवाला तथा वेदशास्त्र के ज्ञान से और शारीरिकबल सम्पन्न शरणागत श्रीवैष्णव प्रातःकाल मध्याह्नकाल और सायंकाल में सौच स्नानादि नित्य क्रिया से निवृत्त होकर प्रतिदिन भगवान् श्रीरामचन्द्रजी का षोडशोपचार के द्वारा पूजन करके श्रीमद्रामायण महाभारत भागवतादि ग्रन्थों का तथा प्रस्थानत्रयानन्दभाष्य और पूर्वाचार्य महर्षि श्रीवशिष्ठ महर्षि श्रीपुरुषोत्तमाचार्य प्रभृतिक महामुनि निर्मित दिव्य स्तोत्रादि के पाठ-पारायण द्वारा यावत्जीवन समय का क्षेप करें ॥२॥

**स्नानादिकर्माणि विधाय नित्यं ग्रन्थानमून् संश्रृणुयादशक्तः ।**
**श्रीरामसन्नामसुकीर्तनं च द्वयानुसन्धानमथो विदध्यात् ॥३॥**

शरीरस्य वार्द्धक्यात्कारणान्तराद्वा स्वयं श्रीमद्रामायणानन्दभाष्यादिग्रन्थानां पाठकरणे अशक्तः स्वसामर्थ्यरहितः अर्थात् शारीरिकादिबलरहितः श्रीवैष्णवः यथा साध्यं स्नानादिकनित्यकर्माणि यथा समयं कृत्वा भगवन्तं च श्रीसीतापतिं यथालाभोपचारैः सम्यक् प्रपूज्य पूजां विधाय नित्यं प्रतिदिनममून् श्रीमद्रामायणानन्दभाष्यादिग्रन्थान् श्रीवैष्णवान्तरैः परिपठ्यमानान्नशक्तः श्रीवैष्णवः संश्रृणुयात् अर्थात् स्वयं पाठकरणेऽशक्तः परद्वारा पारणादिकं कारयित्वा भक्त्या श्रृणुयात् श्रवणमेव कुर्यात् । तदभावे स्वयमेवोपविश्य भगवतो रामचन्द्रस्य जगत्परमकारणस्य श्रीराम रामेति समीचीनसर्वश्रेष्ठनाम्न एव यथासाध्यं कीर्तनं विदध्यादर्थात् नामकीर्तनमेव कुर्यात् । तत्राप्यशक्तः अर्थात् नामकीर्तनकरणेऽपि असमर्थः श्रीरामद्वयमन्त्रस्य 'श्रीमद्रामचन्द्रचरणौ शरणं प्रपद्ये श्रीमते रामचन्द्राय नमः' इत्याकारस्य जपमात्रं कुर्यात् । तत्राप्यशक्तः द्वयमन्त्रस्यार्थानुसन्धानमेव कुर्यादिति ॥३॥

यदि भागवत श्रीवैष्णव शरीर के वृद्धत्व अथवा रोगादि कारणों से श्रीमद्रामायण भागवत आनन्दभाष्यादिक ग्रन्थरत्नों का स्वयं पारायण करने में अशक्त हो जाय तो विद्वान् श्रीवैष्णवों के द्वारा उपर्युक्त ग्रन्थों का पारायण करा करके प्रतिदिन उन ग्रन्थों का श्रवण करें। नित्य स्नानादिक क्रिया करके विधिपूर्वक भगवान् श्रीरामजी का यथा

मिलितोपचार से पूजन करके कथा का श्रवण करें। भगवान् की समीचीन कथाओं का कीर्तन करें। यदि स्वयं कीर्तन करने में भी अशक्त हो जाय अथवा मठ सम्बन्धी कार्यान्तर में अस्तव्यस्त रहें तो श्रीरामद्वय मन्त्र का जो अर्थ है उसका मन से ही अनुसन्धान स्मरण करें। अर्थात् समर्थ श्रीवैष्णव पूजनादि करके यथाकाल में स्वयं इन ग्रन्थों का पारायण करें यह प्रथम विधि है। स्वयं पारायणाभाव में अन्य द्वारा पारायण कराके उसका श्रवण करें। तदभाव में भगवान् के नाम का कीर्तन करें तदभाव में द्वयादि विशिष्ट मन्त्रार्थ का मन से ही अनुचिन्तन कर कालयापन करें ॥३॥

**दिव्येषु देशेषु सतां प्रसङ्गं तदीयकैङ्कर्यपरायणः सन्।**
**यावच्छरीरान्तमहर्दिवं तत् कथामुदारां श्रृणुयाद् भवघ्नीम् ॥४॥**

**अथ दिव्येषु श्रीरामभक्तिसम्पादकश्रीरामपदप्रचरिततयापुण्योत्पादकदेशेषु श्रीअयोध्याचित्रकूटपञ्चवटीप्रभृतिकपावनेषु यावत् शरीरान्तं मरणपर्यन्तं वासं कुर्वन् अहर्दिवमनिशं यथाभवेत्तथा सतां भागवतानां चिदचिदादितत्वत्रयविदुषां सङ्गं मोक्षसाधकसहवासं कुर्वन् सम्पादयन्नित्यर्थः। तदीयकैङ्कर्यपरायणः भागवतश्रीवैष्णवाचार्यस्य कैङ्कर्यं सेवा तत्परायणश्रीवैष्णवजनः अहर्दिवं उदारां चतुर्वर्गफलसम्पादिकां भवघ्नीं भवति समुत्पद्यते पुण्यापुण्यनिचयो यत्र स भवः संसारः तादृशसंसारविनाशिनीं तत्कथां तस्य भगवतो रामचन्द्रस्य कथां श्रीमद्रामायणादिचरित्रचित्रणरूपां श्रृणुयात्। अर्थात् यथोक्तप्रदेशे निवसन् श्रीवैष्णवजनसङ्गं कुर्वन् भगवतो रामचन्द्रस्य पापविनाशिनीं कथां वेदरहस्य श्रीमद्रामायणप्रभृतिकां प्रतिदिनं श्रृणुयात् तच्छ्रवणं कार्यमिति विधिः ॥४॥**

भगवान् श्रीरामजी भागवत तथा आचार्य प्रभृतिक श्रीवैष्णवों के कैङ्कर्य-सेवा में निष्ठा रखनेवाले तदीय सेवा श्रद्धाशील श्रीवैष्णवगण दिव्य प्रदेश-अयोध्याजी, चित्रकूट, पञ्चवटी और जनकपुर प्रभृतिक भक्ति पोषक प्रदेशों में जीवन पर्यन्त अर्थात् यावत्पर्यन्त इस पाँच भौतिक नश्वर शरीर का पतन न हो तावत् इन प्रदेशों में निवास करते हुए तथा चिदचिदीश्वर रूप प्रधानतत्वत्रय के सपरिकर ज्ञानवान् विद्वानों का सहवास कहते हुए प्रतिदिन धर्म अर्थ काम और मोक्ष रूप फल को देनेवाली भक्ति को सिञ्चित करनेवाली अति उदार भगवान् श्रीरामजी की श्रीमद्रामायण आनन्दभाष्यादिक कथा का श्रवण करें। जो यह भगवान् की कथा अनेक जन्मोपार्जित संसार



परम्परा है उस संसार का विनाश करनेवाली है अतः कथा का श्रवण करें ॥४॥

**तत्राप्यशक्ता स्तु कुटीरमात्रं विधाय कुर्युस्त्वथ राघवाद्रौ।**
**अन्यत्रवासं च गुरूपदिष्टान् मन्त्राञ्जपन्तो ह्यभिमानशून्याः ॥५॥**

**तत्र पूर्वकथितश्रीमद्रामायणभागवतानन्दभाष्यादिग्रन्थानां पारायणादिषु तथा चार्यादीनां सेवासु अशक्ताः सर्वथा शारीरिकसामर्थ्यरहिताः श्रीवैष्णवाः अभिमानशून्या अहङ्काररहितासन् स्वगुरूपदिष्टान् स्वकीयाचार्यतः प्राप्ततारकादिमन्त्रान् जपन्तस्तन्मन्त्रस्य जापं कुर्वन्तः। राघवाद्रौ श्रीरामपर्वते चित्रकूटे कुटीरमात्रं ह्रस्वांकुटीं विधाय निवासं कुर्युः। अथवा तदन्यत्र प्रशस्ततीर्थे जनकपुरधामादिषु वासं कुर्वन्तु इतिसारः ॥५॥**

आनन्दभाष्य श्रीमद्रामायण भागवतादि ग्रन्थों का स्वयं प्रतिदिन पारायण करने में असमर्थ श्रीवैष्णव महात्मागण राघवाद्रि चित्रकूट पर्वत पर अथवा श्रीअयोध्याजी जनकपुरधाम वगैरह प्रदेशों में छोटीसी कुटिया बना करके (कुटीर-झोंपड़ा) अभिमान शून्य होकर के आचार्य-गुरु के द्वारा उपदिष्ट जो तारकादि मन्त्रराज हैं उनका जप करता हुआ पुण्यक्षेत्र में निवास करें। जीवनपर्यन्त पुण्यक्षेत्र में वास करता हुआ जप करे ॥५॥

**भक्त्यादियुक्तस्य तथाऽनहङ्कृतेर्महात्मनस्तस्य निदेशपालनम्।**
**उपायमेनं चरमं निरन्तरं सुवैष्णवोऽयं विदधात्वतन्द्रितः ॥६॥**

**अनहङ्कृतेः सर्वथाहङ्कारपरिवर्जितस्य तथा भक्त्यादियुक्तस्य कर्मयोगज्ञानयोगादिप्रकृष्टमोक्षसाधनयुक्तस्य तथा श्रीमद्रामायणानन्दभाष्यादिपारायणयुक्तस्य तादृशमहात्मनः श्रीवैष्णवस्य निदेशपालनमाज्ञापालनम् एनमेतादृशं चरममुपायं साधनं मुमुक्षुः सुवैष्णवः श्रीवैष्णवः अतन्द्रितः तन्द्रयाऽऽलस्येन सर्वथा रहितो निरन्तरं सर्वदा विदधातु करोतु इति ॥६॥**

ज्ञानयोग, कर्मयोग तथा भक्तियोग रूप मोक्ष का अति महत्वास्पद साधनों से युक्त सर्वथा अहङ्कार-अभिमान विवर्जित जो महाभागवत श्रीवैष्णव हैं उनका जो उपदेश जिस अधिकारी के लिए जैसा कहा गया है उस आज्ञा का पालन आलस्य रहित होकर के करना चाहिए। इस अन्तिम उपाय-साधन को निरालसी मोक्षेच्छु

श्रीवैष्णव निरन्तर पालन करें ॥६॥

**तदर्थपुष्पप्रचयेन सन्ततं तथैव तन्मन्दिरमार्जनादिना ।**
**तदीयनामाभ्यसनेन तन्मनाः क्षिपेत्स कालं नितरां गतालसः ॥७॥**

तदर्थपुष्पप्रचयेन तस्य भगवतो रामस्यार्थं प्रयोजनाय पुष्पप्रचयेन संग्रहेण सततं निरन्तरम् । अत्र पुष्पपदं तुलस्यादीनामपि सङ्ग्राहकम् ततश्च श्रीरामस्य पूजनार्थं पुष्पतुलस्यादीनां सञ्चयः कर्त्तव्यः, वनादुपवनाद्वापुष्पादिकमानीय तस्य पूजनं विधेयम् । तथैव तेनैव प्रकारेण मन्दिरस्यमठस्य मार्जनादिकं कर्तव्यम् । तथा तस्य यन्नाम तस्य सततं अभ्यसनं पुनः पुनरावर्तनं कर्तव्यम् । एतेषु पुष्पचयनमन्दिरमार्जनतन्नामभ्यसनेषु तदन्यद्वा तदुपयोगिकार्यं कुर्वन् सर्वदा आलस्यरहितः तन्मनाः श्रीवैष्णवः कालं समयं क्षिपेदतिवाहयेदित्युपदेशः ॥७॥

मोक्ष कामनावान् श्रीवैष्णवगण सर्वदा आलस्य वर्जित होकर के भगवान् श्रीरामजी के पूजन निमित फूल तुलसी प्रभृतिक पूजोपकरण का संग्रह करते हुए । तथा मन्दिर भगवान् के आलय को संमार्जित करता हुआ । एवं भगवान् श्रीरामजी के श्रीराम जय राम जय जय राम इत्यादि नाम का सर्वदा रटन करते हुए अहोरात्रात्मक काल का क्षेप करे ॥७॥

**तीर्थेषु वासेन सतां महात्मानां समागमेनाथ तदर्चनेन ।**
**जिज्ञासया तद्यशसः श्रवेण तच्छ्रावणेन स्मरणेन तस्य ॥८॥**

तीर्थेषु तरति संसारसागरमुत्सारयति यत्र निवासमात्रेण दर्शनावगाहनादिना सर्वपापं संसारकारणमपनयति यः स तीर्थोऽयोध्यामथुरामायाकाशीकांचीअवन्तिका इत्यादिशास्त्रप्रतिपादितपवित्रस्थलेषु तीर्थविशेषेषु वासेन निवासकरणेन तथा सतां ज्ञाततत्वानां महाभागवतां समागमेन प्रत्यक्षीकृतचिदचिदीश्वरतत्वत्रयाणां श्रीवैष्णवजनानां समागमनेन तैः सह सत्सङ्गकरणेनेत्यर्थः । तदर्चनेन तस्य विदितवेदितव्यस्य श्रीवैष्णवस्यार्चनंपुष्पाक्षतमधुपर्कादिना पूजाकरणेन, जिज्ञासया परमकारणं तत्त्वं किमिति ज्ञातुमिच्छया, तद्यशसः श्रवेण तस्य जगतः परमकारणरूपस्य भगवतो रामस्य श्रीमद्रामायणादिकीर्त्तेः श्रवणेन श्रावणप्रत्यक्षकरणेन । तत् श्रावणेन तस्य भगवद्यशसः श्रावणेन स्वयं श्रुत्वा



स्वेतरेभ्यः तस्य प्रतिपादनेन कथनेनेति तस्य स्मरणेन अर्थात् अस्य चराचरस्य जगतो यत्परमकारणं श्रीरामस्तस्य स्मरणेन चिन्तनेन । समागतश्रीवैष्णवेभ्यो भगवतः श्रीरामस्य कीर्त्यादिश्रवणेन तथाऽन्येभ्यः श्रावणेन तदनन्तरं समाहित मनसा तस्य ध्यानकरणेन स्वकीयं रात्रिदिवात्मकं कालं महाभागवतश्रीवैष्णवोऽतिवाहयेदितिभावः ॥८॥

पूर्वकथित अयोध्याधाम जनकपुरधाम काशी चित्रकूट मथुरा प्रभृतिक पवित्र तीर्थ स्थानों में भगवान् श्रीरामजी का यथा मिलीतोपचार से पूजन करके निवास करने से तथा ज्ञात तत्वत्रय महात्मा श्रीवैष्णवों का आगमन से, तथा आगत तादृश महात्माओं का अर्घ्यादि प्रदान द्वारा पूजन करने से, एवं जगत् का परमकारण भगवान् श्रीरामजी के जानने की इच्छा से भगवान् की श्रीमद्रामायणादिक कथाओं का श्रवण करने से अर्थात् स्वयं समागत श्रीवैष्णवों से सुनने तथा श्रुत कथा का श्रवण दूसरे को करावें । तथा कथादि द्वारा श्रुत जो जगत्कारणभूत भगवान् श्रीरामजी हैं उनका सतत चिन्तन अनुध्यान से तीर्थवासी श्रीवैष्णव अपने काल को वितावें ॥८॥

**रामस्य साङ्गस्य सपार्षदस्य सीतासमेतस्य सहानुजस्य ।**
**कैङ्कर्यमीर्ष्यारहितः प्रकुर्वन् क्षिपेत् स्वकालं सततं सुभक्तः ॥९॥**

इत्यानन्दभाष्यकारजगद्गुरुश्रीरामानन्दाचार्ययतिराजप्रणीते श्रीवैष्णवमताब्जभास्करे कालक्षेपनिरूपणात्मकोष्टमप्रश्नोत्तराख्योऽष्टमः परिच्छेदः ॥८॥

ईर्ष्या परोत्कर्षाऽसहनशीलता तद्रहितः सुभक्तोज्ञाततत्वत्रयो भगवतिश्रीरामे परां भक्तिं कुर्वाणोऽनन्यभक्तः सततमहर्निशम् रात्रिन् दिवमित्यर्थः । साङ्गस्य वायुपुत्रप्रभृतिश्रीरामोपनिषत् प्रतिपादिताङ्गयुक्तस्य तथा सपार्षदस्य पार्षदेन सहितस्य स्वाभिन्नस्वरूपस्य श्रीसीतासमेतस्य जगदुत्पादकशक्तिरूपविदेहजा-युक्तस्य सहानुजस्य तत्रानुजो भरतादिस्तैर्युक्तस्य भगवतः श्रीरामचन्द्रस्य कैङ्कर्यं सेवां कुर्वन् स्वकीयं कालं क्षिपेत् । भगवत्सेवापरायणः कालमतिवाहयेदिति । श्रीरामरहस्योपनिषदिप्रतिपादितान्यन्याङ्गानि तथाहि 'वायुपुत्रेणोक्तास्ते योगीन्द्रा ऋषयोविष्णुभक्ता हनुमन्तं पप्रच्छुः रामस्याङ्गानि नो ब्रूहीति हनुमान् प्रोवाच- वायुपुत्रं विघ्नेशं वाणीं दुर्गां क्षेत्रपालकं सूर्यं चन्द्रं नारायणं नारसिंहं वासुदेवं वाराहकं तत्सर्वान् समात्रान् सीतां लक्ष्मणं शत्रुघ्नं भरतं विभीषणं सुग्रीवमङ्गदं

जाम्बवन्तं प्रणवमेतानि रामस्याङ्गानि जानीथाः' इति ॥९॥

उपर्युक्त तीर्थादिक स्थानों में निवास करते हुए भगवान् श्रीरामजी के सुभक्तगण ईर्ष्या रहित होकर के अङ्ग देवता प्रार्षद सहित श्रीसीताजी तथा भरतादिक अनुजों से युक्त भगवान् श्रीरामजी का कैङ्कर्य को करते हुए कालक्षेप करें ।

विष्णु भक्त योगीलोग तथा ऋषियों ने श्रीहनुमानजी से पूछा कि श्रीरामजी के अङ्ग देवता कितने हैं ? तथा कौन-कौन हैं ? इस प्रश्न के उत्तर में श्रीहनुमानजी ने कहा कि वायुपुत्र, विघ्नेश, वाणी, दुर्गा, क्षेत्रपाल, सूर्य, चन्द्रमा, नारायणजी, नरसिंहजी, वासुदेवजी, वराहजी स्वशक्ति सहित ये सब श्रीसीताजी, श्रीलक्ष्मणजी, श्रीभरतजी, श्रीशत्रुघ्नजी विभीषणजी सुग्रीवजी अङ्गदजी जाम्बवान्जी और प्रणव-ये सब श्रीरामजी के अङ्गदेव कहे गये हैं श्रीरामरहस्योपनिषद् में ॥९॥

卐 अथ प्राप्यनिरूपणम् 卐

**तथाविधैस्तैः परमार्थभूतं सुवैष्णवैः प्राप्यमथोच्यते यत् ।**
**जितेन्द्रियैरात्मरतैर्बुधाग्र्यैर्महत्तमैः स्वाभिमतार्थदोहम् ॥१॥**

संसारदुःखनिवृत्तिपूर्वकनित्यनिरतिशयसुखप्राप्तिलक्षणमोक्षप्रदायकं कं तद्वस्तु इति नवमप्रश्नस्योत्तरं वक्तुकाम आचार्य उपक्रमते तथाविधैस्तैः' इत्यादि हे सुरसुरानन्द ! अथ कालक्षेपप्रकारकथनानन्तरं स्वाभिमतार्थदोहम्' स्वस्याभिमतं यद्वस्तु तं दोग्धीति स्वाभिमतार्थदोहम्, अभिलषितवस्तुप्रदायकं सकलवेदान्तैकवेद्यम् परमार्थभूतं सर्वोत्कृष्टं पारमार्थिकम् जितेन्द्रियैः वशीकृतबाह्याभ्यन्तरेन्द्रियग्रामैः' आत्मरतैः आत्मनि परमात्मन्येव रतिरारामो रमणं येषां तथाविधैः बुधाग्र्यैः बुधानां विदितशास्त्रतत्वानामग्रेसरैः महत्तमैः' अतिशयितमहद्भिर्महापुरुषैस्तथाविधैः परमपुरुषस्य भक्तौ निष्णातैः तै अनन्यभक्तैः प्रपन्नैरित्यर्थः सुवैष्णवैर्वैष्णवप्रवरैः श्रीवैष्णवैः प्राप्यं यत् किमपि विलक्षणसर्वातिशायि श्रीरामात्मकं तत्त्वराजं वस्तु तन्मया कथ्यते त्वञ्च सावधानमना श्रृणु ॥१॥

अथ अष्टम कालक्षेप प्रकरण निरूपण करने के वाद मुमुक्षुओं से प्राप्य पदार्थ क्या है ? इस नवम प्रश्न का उत्तर देने के लिए आचार्य उपक्रम करते हैं तथाविधैरित्यादि कालक्षेपनिरूपण के वाद स्वकीय मोक्षरूप अभिमत पदार्थ को देनेवाले पारमार्थिक अर्थात् सर्वापेक्षया अत्युत्कृष्ट जितेन्द्रिय चक्षुरादि बाह्यज्ञानकरण तथा आभ्यन्तर मन को अपने अधिकार में रखनेवाले मननशील पण्डितों में अग्रसर सर्वश्रेष्ठ तथा परमपुरुष परमात्मा भगवान् श्रीरामजी की भक्ति में श्रद्धा विश्वास रखनेवाले महाभागवत श्रीवैष्णवों से प्राप्य अर्थात् प्राप्ति करने के योग्य विलक्षण पदार्थ का मैं कथन करता हूँ । हे सुरसुरानन्द ! तुम इस बात का विश्वासपूर्वक श्रवण करो ॥१॥



**श्रीमान् दिव्यगुणाब्धिरौपनिषदो हेतुः शरण्यः प्रभु**
**र्देवेशो जगतामनादिनिधनो ब्रह्मादिदेवार्चितः ।**
**तारार्कानलचन्द्रमोबहुमहः सौदामिनीभासकोऽ**
**जय्योवीरसपत्नशस्त्रनिचयैर्जेता च तेषां मुहुः ॥२॥**
**नित्यो ब्रह्मविधायकश्च पुरुषो वेदप्रदो ब्रह्मणे**
**नित्यानां शरणं तपः प्रभृतिभिः सद्योगिनां दुर्लभः ।**
**एकश्चेतनचेतनोभृतजगद्ध्येयः स्वतन्त्रोवशी**
**सप्राप्योस्तिमुमुक्षुभिः सुगुरुभिः सत्सङ्गिभिस्तत्परैः ॥३॥**

अतः परं प्राप्यपुरुषस्वरूपमर्थापत्यादर्शयति श्लोकद्वयेन श्रीमानित्यादि ! मुमुक्षुभिर्मोक्षकामैरधिकारिभिस्तथा सुगुरुभिराचार्यैः सत्सङ्गिभिर्भगवत्परायणैरन्यैरपिप्राप्योऽस्ति प्राप्यतया अभिमतो भवति । तत्र सः लोके वेदे च सर्वत्र प्रसिद्धः प्राप्यः पुरुषकीदृशस्तत्राह श्रीमानित्यादि विशेषणजातं श्रीमान् धनधान्यादिसकलप्रकारकसंपत्तिमान् यद्वा श्रीपदवाच्यस्वाभिन्नस्वरूपाश्रीसीताया नायकः सर्वप्रकारकशोभायुक्तो वा । तथा दिव्यगुणाब्धिस्तत्र दिव्यगुणानां हेयप्रत्यनीकानन्तवात्सल्यसुशीलत्वसौन्दर्यलावण्यसुवीर्यत्वसर्वज्ञत्वादि अपरिसंख्येयगुणसमूहानाम् 'अब्धिः' समुद्रवत् अर्थात् यथा समुद्रेऽनन्तरत्ननिधानत्वं तथैव भगवति श्रीरामे अनन्तगुणाश्रयत्वम् 'औपनिषद उपनिषत् प्रमाणगम्य उपनिषत्स्वेवाधिगत अप्राकृतिकरूपादिमत्तयाऽनन्यभक्तव्यतिरिक्तमादृशपुरुषेण चर्मचक्षुषा ज्ञातुमशक्यतया, वेदजनितपरोक्षज्ञानविषयीभूतो भवनौपनिषद इति कथितो भवतीत्यभिप्रेत्याचार्य औपनिषद इति विशेषणं प्राप्यपुरुषेऽक्षिपदाचार्यः 'ब्रह्मसत्वे प्रमाणं च शास्त्रमेव सुनिश्चितम् । तन्त्वौपनिषदश्चैतच्छ्रुति

वाक्य प्रमाणतः' इतिजगद्गुरुश्रीपूर्णानन्दाचार्योक्तेः ।

तथा स प्राप्यः पुरुषः जगतां हेतुर्जगतः चराचरसर्वसंसारजातस्य कारणम् 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' 'जन्माद्यस्य यतः' इत्यादिश्रुतिसूत्राभ्याम् । एतावता अनेकश्रुतिस्मृतिपुराणसूत्रादिवर्णितजगत्कारणत्वं सर्वनायके परमपुरुषे श्रीरामे प्राप्येऽभिव्यञ्जितमाचार्येणेति ध्येयम् । तथा 'शरण्यः' सरणे साधुः शरण्यः शरणागतपालकः सकृदेव प्रपन्नायेति भगवद्वचनादिति तथा 'प्रभुः' जगत उत्पत्तिस्थितिप्रलयानामीशिता सर्वविधसामर्थ्यसंपन्नः । 'देवेशः' देवानां द्योतनात्मकतया विविधमाहात्म्ययुक्तानां चतुर्मुखादीनामपि ईशः ईशनकर्ता । 'अनादिनिधनः आदिः कारणं तद्रहितः निधनो विनाशस्तद्रहित उत्पादविनाश रहितः तत्र कारणाजन्यत्वादुत्पत्तिरहितः, अजन्यत्वाच्च विनाशरहितः, उत्पत्ति मतामेव विनाशस्यान्यत्र दर्शनात् सचोत्पादविनाशरहिततयाऽनादिनिधन इति । तथा 'ब्रह्मादिदेवार्चितः' हिरण्यगर्भप्रभृतिकदेवैरिन्द्रादिभिरर्चितः पूजितः 'यस्यामलं नृपसदस्सु यशोऽधुनापि गायन्त्यघघ्नमृषयो दिगिभेन्द्रपट्टम् । तं नाकपालवसुपालकिरीटजुष्टं पादाम्बुजं रघुपतेः शरणं प्रपद्ये' इतिश्रीव्यासोक्तेः लोके विधिकाण्डे च पूज्यतया प्रसिद्धा इन्द्रादय एव तैरप्ययं पूजनीय इति प्राप्य वस्तुनो महात्म्यातिशयः प्रदर्शितः । 'तारार्कानलचन्द्रमो बहुमहः सौदामिनी-भासकः' तत्र तारा सूर्यानलवह्निचन्द्राणाम् तथाऽतिकान्तिमत्याविद्युल्लेखाया अपि भासकः प्रकाशको भगवान् श्रीरामः । तथोक्तम् 'न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतो यमग्निः, तमेवभान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा जगदिदं विभाति' इत्यादिश्रुत्या जगत्प्रकाशकसूर्यादीनामपि भासकतया स्वप्रकाशरूपत्वं भगवतः श्रीरामस्य प्रतिपादितं भवतीति । 'वीरशपत्रशस्त्रनिचयैरजय्यः प्रवलशत्रुशस्त्रसमुदायेनापि जेतुं पराभवितुमशक्यः । मुहुस्तेषां जेता च पुनश्च शस्त्रनिचयैः शत्रुसमुदायानां विजेता ॥२॥ नित्यानां नित्ये जीवप्रकृत्यादीनांमुख्यः 'नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनानामेकोबहूनां यो विदधाति कामान्' इतिश्रुतेः नित्य उत्पादविनाशरहितः अकारणकत्वात् । 'ब्रह्मविधायकः' ब्रह्मपद वाच्यवेदराशेर्विधायकः समुत्पादकः । यो वै ब्रह्माणं विदधातिपूर्वम्' इतिश्रुत्या चतुर्मुखहिरण्यगर्भोत्पादको वा 'एकः' सजातीयद्वितीयरहितो मुख्यः । 'भूत



भृद्' जगतः संरक्षकः ब्रह्मणे वेदप्रदः चतुर्मुखाय वेद दाता 'वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै' इति श्रुतेः शरणमुपायः 'तपः प्रभृतिभिः सद्योगिनां दुर्लभो दुःखेन प्राप्तुं योग्यः । 'वशी' सर्वं यस्यवशेऽधिकारे तिष्ठति यद्वा अतिशयितकान्तिमान् । 'स्वतन्त्रः' न कस्यापि पराधीनः एतादृशपूर्वोक्तविशेषणवान् पुरुषाकारो भगवान् सर्वेश्वरश्रीरामः तत्परैर्भगवत्परायणैराचार्यैः सत्सङ्गिभिर्मुमुक्षुभिश्च ध्येयः प्राप्यः प्राप्तुं योग्यश्चेति । अत्र यद्वक्तव्यं तत्पूर्वप्रकरणे प्रतिपादितमितिदिक् ।३।

जो द्विभूजाकार हैं । सर्वान्तर्यामी होने से पुरुषपद वाच्य हैं श्रीमान् धन धान्यादिरूप श्री से सदा सम्पन्न हैं । अथवा श्रीपदवाच्य विदेह कन्या से नित्ययुक्त हैं, तथा हेयप्रत्यनीक सर्वज्ञत्व वात्सल्यादि अनन्त कल्याणगुणों का सागर रूप हैं। तथा स्थूल सूक्ष्म साधारण चराचर जगत् का अभिन्न निमित्तोपादानकारण हैं । तथा शरण्य हैं अर्थात् शरण में आये हुए प्रपन्न पुरुषों का पालक हैं । 'सकृदेवप्रपन्नाय तवास्मीति च याचते । अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम' यह वचन श्रीकोसलेन्द्रसरकार का है । इससे सिद्ध होता है कि शरणागत पालक हैं । तथा समस्त जगत् का सर्ग करने की शक्ति से युक्त हैं । ब्रह्मादिदेवों का भी ईश्वर शासक हैं। सर्वोत्पादक होने से स्वयं उत्पादविनाश रहित हैं । तथा सुरोत्तम ब्रह्मा हिरण्यगर्भ तथा इन्द्रादिक देव श्रेष्ठों से भी पूजित हैं । तथा सूर्य चन्द्रमा तारागण विद्युत् तथा अग्नि के भी प्रकाशक हैं । श्रुति कहती है 'न तत्र सूर्योभाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा जगदिदं विभाति' इति। तथा जो वीर शत्रुओं के अनेक प्रकार के शस्त्रास्त्र समूहों से भी अजेय हैं । तथा जो उन शत्रुओं के ऊपर वारंवार विजय करनेवाले हैं । 'सर्वेषामव ताराणामवतारी रघूत्तमः' इस आगमानुसार वराह नृसिंहावतार लेकर हिरण्याक्ष और हिरण्यकशिपु पर विजय प्राप्त किया । त्रेता में रावण कुम्भकर्णादि के ऊपर विजय प्राप्त किया । तथा जो चेतन वद्ध मुक्त नित्य मुक्तों के भी चेतन हैं-'चेतनश्चेतनानाम्' इत्यादि श्रुति कहति है । तथा नित्यों से भी नित्य हैं । अर्थात् नित्यरूप से प्रसिद्ध जो परमाणु आकाश और जीवराशि है इनमें भी नित्य है 'नित्योनित्यानां चेतनश्चेतनानामेको बहूनां यो विदधाति कामान्' इत्यादि श्रुति कहति है । तथा जो एक हैं अर्थात् सजातीय द्वितीय रहित हैं । क्योंकि स्वकीय इच्छा मात्र से सर्ववस्तु का

साधक होने से सहायकान्तर निरपेक्षत्व हैं। तथा जो जगत् भृत् है जगत् का पोषण तथा रक्षण करनेवाले हैं। तथा जो बाह्य चतुर्मुख को सर्पादि में उत्पन्न करके उन्हें वेद पढानेवाले हैं। तथा जो बुध सर्वज्ञ हैं '**यः सर्वज्ञः स सर्वचित्**' इतिश्रुति कहति है। तथा जो तपस्या आदि से श्रेष्ठ योगियों को दुर्लभ हैं। तथा जो वशी हैं सबको अपने अधिकार में रखनेवाले हैं। यद्वा सर्व प्रकाशशील कान्तिमान् हैं और जो स्वतन्त्र हैं। एतादृश क्लेश कर्म विपाकाशयों से अपरामृष्ट पुरुषविशेष रूप जो सर्वेश्वर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी हैं वे भगवत्परायण सत्सङ्गी-आचार्यवान् मुमुक्षुओं से ध्यान करने के योग्य तथा प्राप्य हैं। अर्थात् प्राप्त करने के योग्य हैं। उपर्युक्त लक्षण संक्षेप से प्राप्य तत्त्व श्रीरामजी का बतलाया गया है ॥२-३॥

**तथाविधं प्राप्यमथो सुवैष्णवः सुचिन्तयन्नित्यमनुक्षणं प्रिय।**
**सदा सदाचाररतं गुरुं वरं ज्ञातं भजेताखिलसंशयच्छिदम् ॥४॥**

प्रिय सुरसुरानन्द! अथोऽनन्तरम् भगवतो जगदेककारणस्य श्रीसीतानायकस्य श्रवणमननध्यानकरणानन्तरम् सुवैष्णव एषणात्रयरहितः संसारासारतामाकलयन् संसारं त्यक्तुमिच्छुः सदासर्वकालम् अनुक्षणं क्षणं क्षणंप्रति नित्यं सर्वदा प्राप्यं भगवन्तं श्रीरामम् ज्ञातस्वरूपगुणादिना साक्षात्कृततत्वमखिलसंशयच्छिदम् सर्वप्रकारकसंशयस्य त्रिविधमिथ्याज्ञानस्य छेत्तारं वरमतिश्रेष्ठम् 'गु शब्दस्त्वन्धकारः स्यात् रु शब्दस्तन्निवर्तकः। अन्धकारविरोधित्वाद् गुरुरित्यभिधीयते' इत्यादिलक्षणलक्षितम् संशयादिमिथ्याज्ञाननिरसनदक्षं गुरुम्, तथा 'सदा सदाचाररतम्' सर्वकाले सदाचारे निरतं विरक्तं गुरुम्, उपर्युक्तप्राप्यस्य ज्ञानाय भजेत, तदाश्रयं कुर्वीत, गुरुसमीपमागत्यतत्कुलेवसन् तस्य सेवां सदैव यावज्जीवनं कुर्यात्। यदुक्तम् 'यथा खनन् खनित्रेण नरो वार्यधिगच्छति। तथा गुरुगतां विद्यां शुश्रूषुरधिगच्छति' 'गुरुशुश्रूषया विद्या' इत्यादिवचनेन गुरुं सेवेत इति सारः ॥४॥

हे प्रिय सुरसुरानन्द! अथ परमकारण भगवान् श्रीसीतारामजी के ध्यान श्रवणादि के अन्तर श्रीवैष्णव संसार के असारता का आकलन करके लीलाविभूति को छोडने चाहनेवाला विरक्त शिष्य पूर्वकथित अनेक प्रकारक विशेषण विशिष्ट सर्वदा प्राप्ति योग्य सर्वेश्वर श्रीरामजी का प्रतिक्षण चिन्तन करता हुआ भगवान् श्रीरामजी को



स्वरूप से तथा गुणों से जानने के लिए सर्वदा सदाचार से युक्त सर्वप्रकारक संशय विपर्ययादिक मिथ्याज्ञान का निवारक परमतत्त्व का ज्ञाता तथा परमतत्त्व में निष्ठा रखनेवाले परम पूजनीय विरक्त गुरु महाराज की सेवा करें। अर्थात् गुरु से तत्त्वज्ञान प्राप्त करने के लिए गुरु की सेवा करें। स्मृति में कहा है-'**यथा खनन् खनित्रेण नरोवार्यधिगच्छति। तथा गुरुगतां विद्यां शुश्रूषुरधिगच्छति।**' जिस तरह पुरुष कोदाली से जमीन को खोदता हुआ जल को प्राप्तकर जाता है। उसी तरह सेवक शिष्यसेवा के द्वारा गुरुगत विद्या को जानता है। अतः गुरुसेवा परम आवश्यक है ॥४॥

**सत्सङ्गतः सन्विगतस्पृहोमुहू रामं प्रपद्याथ गुरोर्मुखादसौ।**
**कर्माखिलं संपरिभुज्य चात्मवान् प्रारब्धमेवं प्रहतान्यकर्म्मकः ॥५॥**

असौ श्रीवैष्णवो मुमुक्षुः संसारपरित्यागमभिलषन् मुहुर्वारंवारम्, सत्सङ्गतः सतां संशीलिततत्वत्रयज्ञानवतां गुरुणां सङ्गात् संपर्कात् विगतस्पृहः गता विषयेभ्यः स्पृहायस्य तादृशः स परात्परवैराग्ययुक्तः आत्मवान् जातपरमात्मनिश्चयो यद्वा स्वरूपज्ञानवान् भवन्। गुरुमुखात् गुरोराचार्यस्य मुखात् भगवन्तं श्रीरामचन्द्रं प्रपद्य अर्थात् श्रीरामस्य प्रपत्ति-शरणागतिं कृत्वा, अथ तदनन्तरम् शरणागतिसम्पादनानन्तरम्। एवं प्रहतान्यकर्मकः प्रकर्षेण हतानि अन्यानि कर्माणि प्रपत्त्यतिरिक्तकर्माणि येन स प्रहतान्यकर्मकः एवं प्रकारेण विनाशित सकलकर्म अखिलं भोगप्रदं प्रारब्धं सकलं कर्मतत्फलं च संपरिभुज्य अर्थात् सर्वकर्मफलभोगं कृत्वा। क्रमेणार्चिरादिमार्गमाप्नोतीत्यग्रेणान्वयः ॥५॥

संसार सागर परित्याग करने की इच्छावाले मुमुक्षु विरक्त श्रीवैष्णव पुरुष के वारंवार के सत्सङ्ग करने से वैराग्यवान् होकर परमात्मा परायण आचार्य के मुख से श्रीसीतानाथ श्रीरामजी की प्रपत्ति करने से दुरितादुरित प्रारब्ध कर्म से अतिरिक्त संचित तथा क्रियमाण सकल पापकर्म विनष्ट हो जाते हैं। एवं समस्त प्रारब्ध कर्म फल भोग करने के वाद अर्चिरादिमार्ग के द्वारा मुक्त हो जाते हैं ॥५॥

**न्यासात्स्वतन्त्रेश्वरजातसद्दया निर्लूनमायान्वय एव दैशिकः।**
**हार्दोत्तमानुग्रहलब्धमध्यसन् नाडीशुभद्वारबहिर्विनिर्गतः ॥६॥**

**मार्गं ततस्सोऽर्चिरुपैति मुक्तकस्तथार्चिषोऽह्नो दिनतः सुरार्चितः ।**
**आपूर्यमाणं विविधैस्तुवासरैः पक्षं प्रभूतोत्तमशर्मविज्वरः ॥७॥**

ततोन्यासात् स्वकीयजैवीयस्वतन्त्रतायाः परित्यागकरणादेव 'स्वतन्त्रेश्वरजातसद्दयानिर्लूनमायान्वयः, अर्थात् स्वतन्त्रो यः परमेश्वरः तस्य जाता समुत्पन्ना या सद्दया तया विनाशितमायासम्बन्धः । अतएव दैशिकः परमात्मनो यो निवासप्रदेशः श्रीसाकेतादिस्तल्लब्धुं योग्यः, अथवा दिशत्युपदिशतीति दैशिक आचार्यस्तेतानुशासितः । तथा 'हार्दोत्तमानुग्रहलब्धमध्यसन्नाडीशुभद्वारबहिर्विनिर्गतः' तत्र हृदिजातः समुत्पन्नो हार्दः स चासौ अत्युत्तमोऽनुग्रहः कृपा तेनानुग्रहेण प्राप्ता या सुषुम्ना वाच्या मध्यसन् नाडीशरीराद्विनिर्गमनभूतासन्नाडी सैव शुभं मोक्षप्रापकं द्वारं मार्गः, तन्मार्गद्वारा षाट्कौशिकपाँचभौतिकशरीराद् बहिर्विनिर्गतो मुमुक्षुः क्रमेण मार्गान्मार्गान्तरंगच्छन् सायुज्यमोक्षमाप्नोतीति ॥६॥

तदनन्तरं शरीराद्बहिर्निर्गमानन्तरम्, स एव विनिर्गतमुक्तको मुमुक्षुरर्चिनामकमार्गमुपैति प्राप्नोति ततोऽर्चिषः सकाशात्, अहन्नामकं मार्गं प्राप्नोति दिनतः तत्तन्मार्गस्थाने तत्तत्स्थानाभिमानिसुरैर्देवैरर्चितो भवति, मिष्टवचसा अर्घ्यपाद्याद्युपहारेण च । ततश्चानेकवासरात्मकदिवसैरापूर्यमाणं पञ्चदशदिनात्मकपक्षाख्यं मार्गं प्राप्नोति, तं पक्षात्मकमार्गं प्राप्य, तत्रामुक्तपुरुषैरप्राप्यं सुखमनुभूय प्रभूतोत्तमशर्मविज्वरो भवति सांसारिकतापात्मकं ज्वरं परित्यजतीतिभावः ॥७॥

तदनन्तर मुमुक्षुजीव स्वकीय स्वतन्त्रता का परित्याग कर देने के कारण सर्व शक्ति सम्पन्न सर्वथा सर्वस्वतन्त्र परमकारण भगवान् श्रीरामजी की समीचीन अहेतुक अकारण दया अनुकम्पा से माया सम्बन्ध को अर्थात् माया के परम्परा को सर्वथा विनाशित करके भगवान् श्रीरामजी के प्रदेश को प्राप्त करने के योग्य अधिकारी विरक्त श्रीवैष्णव पुरुषोत्तम भगवान् श्रीरामजी के अनुग्रह दया से प्राप्त जो सुषुम्ना नाडी तादृश शताधिक शुभ फल को देनेवाली सुषुम्ना नाडी के द्वारा इस पाँच भौतिक शरीर से निकल करके मुक्त के समान होता हुआ सर्वेश्वर श्रीरामजी के स्वरूप अर्थात् दिव्य अलौकिक स्वरूप का अनुभव से समुत्पन्न जायमान जो नित्यनिरतिशय दुःखामिश्रित सुख, तादृश प्राप्त सुख द्वारा संसार जनित सर्वपापों से विमुक्त छुटकारा



प्राप्त करके तदनन्तर अर्चिरादिमार्ग अर्थात् देवयान उत्तर मार्ग को प्राप्त करते हैं । उत्तर मार्ग से एतादृश मुमुक्षु का गमन होता है । तथा तत्तत्मार्गाभिमानी देवताओं से वह श्रीसाकेत दिव्यधाम प्राप्तीच्छावाला पुरुष पूजित होता है । अर्थात् तत्तत्स्थान को प्राप्त किये पथिक का तत्रस्थित देवतालोग मिष्ट वचनों से स्वागत करके अग्रिम मार्गों का निर्देश भी करते हैं । तदनन्तर वह मोक्षपथिक दिवस में जाता है । अर्थात् दिवसाभिमानी देवों के स्थान को प्राप्त करता है । तथा तत्रत्यतदभिमानी देवों से सत्कृत पूजित होता है । तत्पश्चात् वह दिवसाभिमानी देव स्थान से प्रयाण करके शुक्लपक्ष का जो अभिमानी देव हैं उसको पाता है ।६।७।

**पक्षादुदङ्मासमथो षडात्मकं तेभ्यश्च संवत्सरमब्दतो रविम् ।**
**चन्द्रं ततश्चन्द्रमसोऽथ विद्युतं स तत्र तत्राखिलदेवपूजितः ॥८॥**

ततः स मोक्षपथिकः शुक्लपक्षाभिमानीदेवस्थानप्राप्तेरनन्तरम् तादृशदेवस्थानात्परम् षण्मासात्मकम् उदङ् उत्तरायणषण्मासाभिमानीदेवतास्थानं प्राप्नोति, ततस्तेभ्य उत्तरायणषण्मासाभिमानिदेवस्थानेभ्यः संवत्सरम् अर्थात् संवत्सराभिमानिदेवस्थानमुपैति प्राप्नोति । ततोऽब्दतोरवि अर्थात् संवत्सरात्सूर्यस्थानमाप्नोति । ततः सूर्याच्चन्द्रं चन्द्रलोकमासादयति । अर्थात्सूर्यलोकाच्चन्द्रलोकं गच्छतीति । अथ चन्द्रलोकप्राप्त्यनन्तरं चन्द्रलोकाद्विद्युल्लोकं प्राप्नोति, सर्वत्र लोकपदं तदभिमानिदेवपरकमेवेतिवोध्यम् ततः स देहाद्विनिर्गतो मोक्षपथिकः, तत्र तत्र पूर्वकथितदेवस्थानेषु सर्वदेवपूजितो भवति तत्तद्देवैः पूजितः सत्कृतश्च भवतीति ॥८॥

इसके वाद मोक्ष पथिक जीव शुक्ल पक्षाभिमानी देवताओं से पूजित होने के वाद उत्तरायण षड्मासाभिमानी देवस्थान को प्राप्त करते हैं । तब वहां भी तत्रत्य तत्स्थानाभिमानी देवों से पूजित होकर, तदनन्तर संवत्सराभिमानी देवस्थानों में जाते हैं । वहां भी उन देवों से पूजित सत्कृत होकर के तत्पश्चात् सूर्यलोक में जाते हैं। तथा सूर्यस्थ देवता से पूजित होकर चन्द्रलोक में पहुँचते हैं । वहां भी चन्द्रलोकाभिमानी देवताओं से पूजित सत्कृत होने के वाद विद्युल्लोक में जाते हैं। विद्युल्लोक में तदभिमानी देवों से पूजित सत्कृत होते हैं ॥८॥

**तृतीये परिच्छेदेऽपि 'कुटीचकः कुटींकारयित्वा तत्र वसन् काषायवासाः शिखोपवीतत्रिदण्ड वान् स्वगृहे भुञ्जान आत्मज्ञोभवेत्'** इस उद्धरण का संक्षिप्त आशय यह कि कुटीचक श्रीवैष्णवसंन्यासी शिखा व यज्ञोपवीत धारण करते हैं। वे लोग दण्डकमण्डलु कौपीन एवं कन्था को धारण करते हैं। माता-पिता तथा गुरु की आराधना में तत्पर रहते हैं। पिठर-पात्र विशेष, खन्ती एवं थैला आदि साधन से युक्त होकर यात्रा करते हैं तथा महामन्त्र की साधना में अपने आप को समर्पित किये रहते हैं। उन्हें एक स्थान पर ही भोजन करने का विधान है। वे कुटीचक संन्यासी श्वेत ऊर्ध्वपुण्ड्र एवं त्रिदण्ड धारण करते हैं। कुटीचक श्रीवैष्णवसंन्यासी समस्त सुखों एवं पुत्र के समृद्धि सुख को भी त्याग देता है अपने पुत्रों के साथ रहते हुए भी मोह ममता से अपने को पृथक् रखता है। दूसरों के घरों में भोजन करने से दोष लगता है अतः अन्यों के घर में भोजन नहीं करता है। कुटीचक श्रीवैष्णवसंन्यासी को काम लोभ ईर्ष्या मिथ्या आदि को छोड़ तथा सम्पूर्ण वस्तु पुत्र के लिए त्याग दे कुटीचक श्री वैष्णवसंन्यासी भिक्षापनादि में अशक्त हो जाय तब अपने शरीर के भरण पोषण का भार पुत्र को सौंप दे-। निर्णयसिन्धु के अनुसार कुटीचक श्रीवैष्णवसंन्यासी कुटी का निर्माण करवाकर काषाय वस्त्र शिखा सूत्र यज्ञोपवीत एवं त्रिदण्ड को धारणकर निर्मित कुटी में निवास करते हुए आत्म तत्वज्ञान को बढ़ावे।

**'अथ बहूदकोनाम त्रिदण्डकमण्डलुशिखायज्ञोपवीतकाषायवस्त्रधारिणो ब्रह्मर्षिगृहे मधुमासं वर्जयित्वाष्टौ ग्रासान्भैक्षाचरणं कृत्वा योगमार्गे मोक्षमेव प्रार्थयन्ते । इति भिक्षु कोपनिषदि । त्रिदण्डं कुण्डिकाश्चैव भिक्षाधारं तथैव च । सूत्रं तथैव गृह्णीयान्नित्यमेव बहूदकः । इति लघुविष्णुस्मृतौ । प्राणायामेऽप्यभिरतो गायत्रीं सततं जपेत् । विश्वरूपं हृदिध्यायन्नयेत्कालं जितेन्द्रियः ॥**

सामान्यतः सभी बहूदक श्रीवैष्णव त्रिदण्डी संन्यासी काषाय वस्त्र धारण करते हैं कमण्डलु शिखा शुक्ल यज्ञोपवीत से अलंकृत रहते हैं। सभी प्रकार के मादक वस्तुओं का त्यागकर अर्थात् सिगरेट, बीड़ी, चरस, गाँजा, खैनी, तम्बाकू हुक्का जर्दा पानमसाला प्रभृति मादक द्रव्यों का त्यागकर ब्रह्मर्षि के घर में मात्र आठ ग्रास भिक्षा जो सर्वेश्वर श्रीरामजी को भोग लग चुका हो उसका ही सेवन करते हैं। बहूदक श्रीवैष्णवसंन्यासी संग्रह के रूप में मात्र दैनिक उपयोगी काषायवस्त्र त्रिदण्ड भिक्षापात्र, कुण्डी, शुक्लयज्ञोपवीत मात्र का संग्रहकर सर्वदा प्राणायामरत होते हुए सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी के ध्यान में मग्न रहते हैं।

**'अथ हंसानाम ग्राम एकरात्रं नगरे पञ्चरात्रं क्षेत्रे सप्तरात्रं तदुपरि न वसेयुः । गोमूत्रगोम याहारिणो नित्यं चान्द्रायणयोगमार्गे मोक्षमेव प्रार्थयन्ते । इति भिक्षुकोपनिषदि । त्यक्त्वा पुत्रादिकं सर्वं योगमार्गं व्यवस्थितः । इन्द्रियाणिमनश्चैव कर्षन्हंसोऽभिधीयते ॥ इति लघुविष्णु स्मृतौ । कृच्छ्रैश्चान्द्रायणैश्चैव तुलापुरुषसंज्ञकैः । अन्यैश्च शोषयेद्देहमाकांक्षन् ब्रह्मणः परम् ॥ यज्ञोपवीतं दण्डं च वस्त्रं जन्तु निवारणम् । अयं परिग्रहोनान्यो हंसस्य श्रुतिवेदिनः ॥**

हंस श्रीवैष्णवसंन्यासी के विषय में बाह्य सामग्रियों के विषय में बहूदक श्रीवैष्णवसंमन्यासी के समान ही निर्देश प्राप्त होता है। अतिरिक्त में गाँव में एक रात्रि नगर में पाँच रात्रि क्षेत्र में सप्तरात्रि पर्यन्त निवास का विधान है हंस श्रीवैष्णवसंन्यासियों के हेतु समय-२ पर चान्द्रायण व्रत में मात्र पञ्चगव्य सेवन करते हुए सायुज्यमुक्ति की अभिलाषा रखने का विधान है।

**'अथ परमहंसोनाम सम्वर्तकारुणिश्वेतकेतुजडभरतदत्तात्रेयशुकवामदेवहारीतकप्रमृतयोऽष्टौ ग्रासांश्चरन्तो योगमार्गे मोक्षमेव प्रार्थयन्ते । इति भिक्षुकोपनिषदि ।**



**आध्यात्मिकं ब्रह्मजपन् प्राणायामांस्तथाचरन् । वियुक्तः सर्वसंगेभ्यो योगिनित्यं चरेन्म हीम् । इति लघुविष्णुस्मृतौ । आत्मनिष्ठः स्वयं युक्तस्त्यक्तसर्वपरिग्रहः । चतुर्थोऽयं महानेषो ध्यान भिक्षुरुदाहृतः ॥ क्लृप्तकेशनखश्मश्रुः पात्रीदण्डीकुसुम्भवान् । विचरेन्नियतो नित्यं सर्वभू- तान्यपीऽयन् इति मनुस्मृतौ ॥'**

परमहंस श्रीवैष्णवसंन्यासियों के लिए भी बाह्य वस्तुओं का बहूदक संन्यासियों के समान ही विधान के साथ ब्रह्मर्षि के घर से सात्विक आठ ग्रास जो श्रीरामजी का भोग लगा हो ऐसे पदार्थ का सेवनकर योग साधना में स्थिर रहते हुए सर्वेश्वर श्रीसीतारामजी से मोक्ष की प्रार्थना करते रहने का विधान है। वे श्रीसम्वर्तक श्रीआरुणि श्रीश्वेतकेतु श्रीजड़भरत श्रीदत्तात्रेय श्रीशुकदेव श्रीवामदेव श्रीहारीत प्रभृति महर्षियों के परम्परा का अनुसरण करनेवाले होते हैं ये सब परमहंस श्रीवैष्णव संन्यासीलोग पुत्र धनादि की अभिलाषा को त्यागकर केवल सायुज्यमुक्ति की ही अभिलाषा करते हुए श्रीरामचन्द्रजी की ही आराधना में मग्न रहते हैं। इन सभी का बाह्य चिह्न त्रिदण्ड काषाय वस्त्र कमण्डलु आदि समान ही रहता है। परोपकार परायण ऐसे श्रीवैष्णवसंन्यासी दूसरे को पीड़ा नहीं पहुचाते हुए अपने सदुपदेशों से जनसमूहों को पवित्र करते हुए विचरण करते हैं।

इस ऊपर के संक्षिप्त विवरण से यह अतिस्पष्ट हो जाता है कि विरक्त श्रीवैष्णवीय दीक्षा से दीक्षितजनों का आश्रम संन्यास आश्रम है उस आश्रम में उपयोग हेतु काषाय वस्त्र का विधान श्रुति स्मृति पुराण एवं सदाचार्य प्रभृतियों ने सत्प्रबन्धों में किया है। अतः त्रिदण्डी श्रीवैष्णवसंन्यासियों को काषाय वस्त्र धारण करना परम आवश्यक अर्थात् अनिवार्य है यदि काषाय वस्त्र धारण नहीं करता हैं तो अपने नियत धर्म से च्युत हो जाता है अर्थात् पतित कहलाता या हो जाता है त्रिदण्डरहित श्रीवैष्णवसंन्यासी ब्रह्मर्षि श्रीवशिष्ठजी के विधानानुसार **काषायाम्बरश्वेतादि** के अनुसार श्वेत वस्त्र का भी धारण कर सकते हैं। **'सहदण्डत्रयेणान्या काषायाम्बरधारकाः ॥'** इस आदेश के अनुसार त्रिदण्ड धारियों को काषाय वस्त्र धारण करना अनिवार्य है यह विवेक है।

प्रकृत में शास्त्रकारों द्वारा काषाय वस्त्र का विधान एवं शुक्ल वस्त्र का त्याग सम्बन्धि कतिपय वचनों का उद्धरण अपेक्षित होने से अतिसंक्षेप रूप में प्रस्तुत किया जा रहा है। संन्यासोपनिषद् एवं अत्रिस्मृति में समान रूपसे निम्न श्लोक उपलब्ध होता है-

**क्रियाकर्मविवादश्च गुहवाक्यविलंघनम् । सन्धिश्च विग्रहोयानं मंचकः शुक्लवाससम् ॥**
**प्रतिसिद्धानि चैतानि सेवमानो व्रजत्यधः ।**

अर्थात् शास्त्र विहित क्रिया कर्मों के विषय में विवांद गुहवाक्यों का उल्लङ्घन असंस्कृत या अशिक्षित सांसारिकजनों से मित्रता या लड़ाई वादविवाद यान अर्थात् बैलगाडी ऊटगाडी खच्चरगाड़ी प्रभृति सजीव जन्तुओं से संचालित साधनों की सवारी, मंचक अर्थात् आराम हेतु दोरी से तैयार किया हुआ पलंग शुक्ल वस्त्र इन सब साधनों का उपयोग विधान के साथ पञ्चसंस्कार से संस्कृत होकर श्रीवैष्णवीय विरक्त दीक्षा से दीक्षित सन्त के लिए निषेध है। यदि इन सब का उपयोग करता है तो वह पतित हो जाता है या कहलाता है-इसीप्रकार का वाक्य क्रतु स्मृति में भी उपलब्ध होता है-

**शुक्लवस्त्रं च यानं च ताम्बूलं स्त्रियमेव च । प्रतिगृह्य कुलं हन्यात् प्रतिगृह्णाति यस्य च ॥**

**सारांश यह** कि सविधि विरक्त श्रीवैष्णवीय दीक्षा से दीक्षित श्वेत वस्त्र धारण करे बैलगाड़ी आदि की सवारी करे ताम्बूल एवं स्त्री का सेवन करे तो वह अपने श्रीवैष्णव कुल का हनन करनेवाला कहलाता है और जिस कुल की स्त्री से सन्बन्ध रखता है उस कुल का भी नाश कर देता है।

महर्षि श्रीबोधायन श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी का **'न चात ऊर्ध्वं शुक्लाम्बरं विभृयात्'** ऐसा वाक्य

लिख रहें हैं-

**'त्रिदण्डमुपवीतञ्च शिखाकाषायमबरम् । कमण्डलुश्च भिन्नं हि यतीनां तु विधीयते ॥'**

सारांश यह कि काषाय वस्त्र का धारण शिखा एवं उपवीत यानी जनेऊ व त्रिदण्ड का ग्रहण यति-श्रीवैष्णवसंन्यासियों के लिये अन्यों से भेदक चिह्न धारणीय है। यह महर्षि श्रीपराशरजी की अमर वाणी है जो श्रीसम्प्रदाय के छठे आचार्य हैं। श्रीसम्प्रदाय के नववें आचार्य महर्षि श्रीबोधायन श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी की-**'काषायवासा सन्नमुसले व्यंगारे भुक्तवर्जिते निवृत्तेसरावसम्पाते भिक्षेत'** इसप्रकार की विरक्त दीक्षा से दीक्षित श्रीवैष्णवसंन्यासियों के हेतु आदेशात्मक उपदेशक दिव्य वाणी है। सारांश हुआ कि मुसल से कुटना बन्द हो जाने पर अंगार के शान्त होने पर यानि चूल्हे के अग्नि के बुझ जाने पर लोगों के भोजन कर चुकने पर वर्तनों के खनखनाहट बन्द होने पर लोगों के हलचल के निवृत्त हो जाने पर काषायवस्त्रधारी श्रीवैष्णवसंन्यासी को भिक्षा मांगनी चाहिये, यह श्रीसम्प्रदाय के आचार्यश्री की विधान करनेवाली वाणी श्रीवैष्णवों के हेतु काषाय वस्त्र धारण अनिवार्य बताती है। श्रीक्रतु महर्षि की वाणी **'मुण्ड शिखि वा काषायी पात्री दण्डी गृहात् व्रजेत्'** यह वाक्य काषाय वस्त्र का ही विरक्त श्रीवैष्णवों के लिए विधान करता है। इसीप्रकार श्रीशंख एवं लिखित महर्षि का **'काषायवासा भैक्ष्यवृत्तिम्'** ऐसा वाक्य उपलब्ध होता है अर्थ स्पष्ट ही है कि विरक्त श्रीवैष्णव दीक्षा दीक्षित श्रीवैष्णवों के हेतु काषाय वस्त्र एवं त्रिदण्डादि अनिवार्य है। श्रीदेवल महर्षिजी भी **काषायमुण्डत्रिदण्डकमण्डलुपात्रपवित्रपादुका सनकन्थामात्र** लिखकर कमण्डलु त्रिदण्ड एवं काषाय वस्त्रादि का ही विधान करते हैं। इसीप्रकार महर्षि श्रीगालवजी **'अथ परिव्राजको लिङ्गीमुण्डी शिखी वा नित्यं यज्ञोपवीति काषायकर्पट कौपीनाच्छादनार्थं वासो विभृयात्'** लिखकर विरक्त श्रीवैष्णवसंन्यासी के हेतु संग्राह्य वस्तु एवं धार्य काषाय वस्त्र का ही विधान करते हैं। महर्षि श्रीलिखित **'काषायमेव कर्पासं वासः कन्थाञ्च धारयेत् । वल्कलंचाजिनं वाऽपि कौशंशणमयं तु वा'** इन महर्षि का तात्पर्य है कि श्रीवैष्णव संन्यासी को कपास से निर्मित काषायवस्त्र कंथा वल्कल अजिन अथवा शणमय कौशेय को धारण करना चाहिये। महर्षि श्रीपराशरजी श्रीवैष्णवसंन्यासियों के विभाजनपूर्वक निम्न लिखित वाक्य से काषाय वस्त्रधारी होने का ही निरूपण करते हैं जैसे कि **बहूदको नाम त्रिदण्डकमण्डलुपक्ष्म पवित्रसिक्यकाषायवस्त्रधारिणो वेदान्तार्थबोधकाः साधुवृत्तिषु ब्राह्मणेषु भिक्षां चरन्तः आत्मानं मोक्षन्ते । हंसानाम त्रिदण्डजलपवित्रसिक्यपात्रकाषायवस्त्रधारिणः आत्मानं मोक्षन्ते'** महर्षि श्रीजमदग्नि का **'काषायमात्र वेषेण यतिः पूज्यो युधि ष्ठिर !'** वाक्य उपलब्ध होता है यह डंके की चोट से यतियों के लिये अर्थात् विरक्त दीक्षा दीक्षित श्रीवैष्णवों के लिए काषायवस्त्र का विधान करता है। महर्षि श्रीजाबालिजी का निम्न वाक्य-**'काषायमेव कार्पासं वासः कन्थां च धारयेत्'** श्रीवैष्णवसंन्यासियों के हेतु काषाय वस्त्र का विधान करता है। इन सब शास्त्र मर्यादाओं पर विवेक रूपसे दृष्टिपात करने पर यह सुविदित हो जाता है कि विरक्त दीक्षा दीक्षित श्रीवैष्णवों के हेतु काषाय वस्त्र का ही विधान है। ब्रह्मर्षि श्रीवशिष्ठजी के मत में अदण्डी यतियों के लिए सफेद वस्त्र का भी विधान है पर त्रिदण्डग्राही यतियों के लिए काषाय वस्त्र धारण अनिवार्य है। शास्त्रकारों की मर्यादा एवं स्पष्ट विधान के उपलब्ध होते हुए शास्त्र वचनों को तोड़मरोड़कर अन्यथा अर्थ उपस्थापित कर सामान्य साधकवर्गों को अन्यथा समझाकर श्रीवैष्णवीय आचार विचार रहन-सहन वेश-भूषा के ऊपर अनास्था प्रकट करना परम अनुचित कार्य है।

卐 श्रीरामः शरणं मम 卐